कोडि० ना० स्त्री० कोस।
कोठी० ना० स्त्री० महाजनों वा राजाओं या ठाकुरों की बैठक का स्थान।
कोढ़ना० स० क्रि० खोदना।
कोड़ा० ना० पु० चाबुक।
कोढ़० ना० पु० कुष्ठ, रोगविशेष।
कोढ़ना० अ० क्रि० दुःखीहोना।
कोढ़ी० ना० पु० कुष्ठी।
कोण० ना० पु० कोना, दिन, पृथ्वी।
कोद० ना० स्त्री० ओर, पक्ष, तरफ।
कोदण्ड० ना० पु० शिवजी का धनुष, धनुष।
कोद्रव० ना० पु० कोदो, अन्न विशेष।
कोना० ना० पु० जो दो सूधी रेखाओं के मिलान से बनता है परन्तु वे रेखा एक सूध में न हों।
कोप० ना० पु० क्रोध, गुस्सह।
कोपना० अ० क्रि० कोपित होना, गुस्सहकरना, ना० स्त्री० स्त्री।
कोपर० } ना० पु० पत्र विशेष।
कोपल० }
कोपान्वित० गु० क्रोधयुत, गुस्से से भरा।
कोपी० गु० कोपान्वित, कोही।
कोपीन० ना० स्त्री० लंगोट, लंगोटी।
कोमल० गु० नम्र, नया, भोला, नरम।
कोमलता० ना० स्त्री० नरमी, भोलापन।
कोयल० ना० स्त्री० पक्षी, विशेष, पुष्प विशेष।
कोयला० ना० पु० अंगारे बुझाभया।
कोर० ना० स्त्री० कगर, छोर धार।
कोरक० ना० पु० कली।
कोरण्डी० ना० स्त्री० छोटी इलायची।
कोरा० गु० विनाधोया कपड़ा, बिना लिखा कागज, मिट्टी का नया पात्र जो काम में न आया हो।
कोार० ना० स्त्री० कोटि, किरोड़।
कोरी० ना० स्त्री० नई, ना० पु० जातिविशेष।

कोर्थ० सर्व० किस हेतु, किस लिये।
कोल० ना० पु० शूकर, नीचजाति विशेष, खात गली जो लम्बी संकेतहो।
कोलवल्लिका० ना० स्त्री० कैथा का वृक्ष।
कोला० ना० स्त्री० पीपरि।
कोलाफल० ना० पु० महुआ वृक्ष।
कोलाहल० ना० पु० कलकल, रोला, शोर।
कोलिका० ना० स्त्री० कालीमिरच।
कोलियाना० स० क्रि० गोदी में लेना।
कोल्हू० ना० पु० जिससे तेल निकालते हैं वा ऊख पेरते हैं।
कोविद० गु० पण्डित, गुणी।
कोश० ना० पु० कमल, मध्यभाग।
कोशल० ना० पु० कुशल, देशविशेष।
कोशलपति० ना० पु० दशरथ, श्रीरामचन्द्र, अवध भूप।
कोशलपुर० ना० पु० } श्री, अयोध्याजी।
कोशलपुरी० ना० स्त्री० }
कोशलाधीश० } ना० पु० कोशलपति श्री-
कोशलेश० } रामचन्द्रजी।
कोष० ना० पु० अभिधान, भण्डार, अण्ड, तलवारादि की म्यानि, सुवर्णका खजाना, खजाना।
कोष्ठ० ना० पु० खात, कोठा, कोश।
कोष्ठक० ना० पु० तख्ता।
कोस० ना० पु० २ मीलका वा २००० दंडका।
कोसना० स० क्रि० शापदेना, बुरामानना।
कोह० ना० पु० क्रोध, दुःख दाह, पेटमें आग लगना, दिलजलना।
कोहनी० ना० स्त्री० बाहु के बीचकी गांठि।
कोहाब० ना० पु० डाढ़खाना।
कोही० गु० क्रोधी, रामायणे यथा, कर कुठार मैं अकरुण कोही। आगे अपराधी गुरुद्रोही॥
कौ० अव्य० का।
कौं० अव्य० को।
कौआ० ना० पु० काग।
कौंध० ना० पु० प्रकाश, प्रताप।

गढ़हा० ना० पु० गर्त्त, गड्ढा, ताल।
गड़िया० ना० स्त्री० खलार, खालीखेत, गांड़।
गडुआ० ना० पु० टोंटीवाला लोटा।
गड़ोना० स० क्रि० छेदना, खोंसना।
गढ़० ना० पु० कोट, किलअ।
गढ़ना० स० क्रि० ठोंकना, बनाना।
गढ़नि० ना० स्त्री० बनावट।
गढ़वार० गु० मोटा, गाढ़ा, गढ़वाल।
गढ़वाल० गु० किलेदार, गढ़का रक्षक।
गढ़ा० ना० पु० गड़हा, गार।
गढ़ाई० ना० स्त्री० गहने आदि की बनवाई वा बनवाने का काम।
गढ़ी० ना० स्त्री० छोटा गढ़।
गढ़ेला० ना० पु० पृथ्वी में खोदाभया गड़हा।
गढ़ैया० ना० स्त्री० छोटा पोखरा, गु० गढ़नेहारा।
गण० ना० पु० समूह महादेव के गणोंका झुण्ड।
गणक० ना० पु० दैवज्ञ, ज्योतिषी, हिसाबी।
गणना० ना० स्त्री० पक्षपात, गिनती, शुमार।
गणनाथ० ना० पु० गणनायक।
गणनायक०, गणपति०, गणराउ०, गणराज०, गणाधिप० ना० पु० गणेशजी, भूतनाथ।
गणिका० ना० स्त्री० वेश्या, पतुरिया, जूही।
गणित० ना० पु० अंकविद्या, हिसाब।
गणितकार० ना० पु० गणक।
गणेश० ना० पु० पार्वती के पुत्र आदि देवता।
गण्ड० ना० पु० नेत्रोंके नीचे का भाग, गाल।
गण्डक० ना० पु० गैंडा पशु, नदविशेष।
गण्डदूर्वा० ना० स्त्री० गण्ड, दूब।
गण्डमाला० ना० पु० कान के नीचे फोड़ा का रोग विशेष।
गण्डा० ना० पु० घेरा, चारिकौड़ी वा पैसा वा रुपया, बालकादि के गले में बांधने के लिये अभिमन्त्रित सूत।
गण्डासा० ना० पु० अस्त्रविशेष।
गण्डासी० ना० स्त्री० छोटा गण्डासा।
गण्डिका० ना० स्त्री० नदी विशेष।
गण्डी० ना० स्त्री० घेरा जिसमें श्रीरामचन्द्रजी सीताजी को बैठाल गये थे।
गण्डीर० ना० पु० सेंहुड़ वृक्ष।
गण्डीर० ना० पु० ऊख, गन्ना, यथा तृण राजो मधुतृणोगण्डीरो मधुपत्रक इति निघंटः।
गण्डुख० गु० प्रफुल।
गण्डूष० ना० स्त्री० पानी का कुल्ला।
गण्य० गु० जो गिनाजाय।
गत० गु० प्राप्त, अतीत, व्यतीत, निकृष्ट।
गतागत० ना० पु० उलटफेर।
गतार्थ० गु० एकके जानने से अन्यको जानना।
गति० ना० स्त्री० चाल, मुक्ति दशा, ज्ञान, गमन, दिशा, क्रिया, कर्म।
गते० अव्य० हौले धीमे।
गत्ते० अव्य० गाते।
गत्यर्थ० गु० जिसका अर्थ गीत है या जिससे गतिका अर्थ पाया जावे।
गथ० ना० पु० माल, दाम।
गद० ना० पु० रोग, आरज़।
गदका० ना० पु० पटा, दंडविशेष।
गदकारी० ना० स्त्री० गुदगुदी, रोगकारकवस्तु।
गदला० ना० पु० ढवरा, मैला।
गदलाई० ना० स्त्री० मैलापन।
गदशत्रु० ना० पु० वैद्य हकीम।
गदा० ना० स्त्री० सोंटा, लाठी, गुर्ज।
गदाधर० गु० लाठीवाला, गदा बांधनेहारा, ना० पु० विशेष श्रीकृष्णचन्द्रजी का नाम।
गदायुद्ध० ना० पु० लाठीकी लड़ाई, गदा की लड़ाई।
गदारि० ना० पु० वैद्य, तबीब।

कौंधना० अ० क्रि० प्रकाशहोना, चमकना।
कौंधा० ना० पु० बिजली।
कौड़ियाला० ना० पु० सर्पविशेष, धनी, नदी विशेष जिसको सरयू कहतेहैं।
कौड़ी० ना० स्त्री० छोटा शंख, धन कमाई।
कौणप० ना० पु० दैत्यराक्षस।
कौतुक० ना० पु० कौतूहल, परिहास, तमाशा।
कौतुकिया० } कौतुकी० } गु० परिहासी, तमाशबीन।
कौतूहल० ना० पु० कुतूहल।
कौन० सर्व० प्रश्नबोधक।
कौन्ता० ना० स्त्री० कुन्ती।
कौन्ती० ना० स्त्री० रेणुका औषध।
कौन्तेय० ना० स्त्री० पाण्डव विशेष।
कौपीन० ना० पु० कौपीन, लंगोटी।
कौमारी० ना० स्त्री० देवीविशेष।
कौमुदी० ना० स्त्री० चन्द्रिका, ज्योति, पुस्तक विशेष।
कौर० ना० पु० कवल, लुकमा।
कौरवपाण्डु० ना० पु० कौरव और पाण्डव।
कौरव० ना० पु० कुरुराज की सन्तान।
कौरव्य० ना० पु० मुनिविशेष।
कौल० ना० पु० लुकमा, ग्रास, नेवाला, धर्म विशेष, गु० कुलीन।
कौला० ना० पु० कोठरी आदिके पासका कोना, अंकवारा।
कौली० ना० स्त्री० गोदी।
कौलेय० ना० पु० कुत्ता, यथा, कौलेयकसारमेयश्च कुक्कुरो मृगदंशकः इत्यमरः।
कौलेली० ना० पु० गन्धक।
कौवेर० ना० पु० कुटज।
कौवेर्य० गु० जो कुबेर सम्बन्धी हो।
कौशल्या० ना० स्त्री० क्षेम कुशल, श्रीरामचन्द्रजीकी माता।
कौशिक० ना० पु० विश्वामित्रमुनि, इन्द्र, गुग्गुल, उलूक, पक्षी, दण्ड।

कौशिकी० ना० स्त्री० नदीविशेष।
कौशेय० गु० पाटी वस्त्र।
कौसीस० ना० पु० कसीस।
कौस्तुभमणि० ना० स्त्री० मणिविशेष जिसको विष्णुजीने उरपर धारण किया है।
क्या० सर्व० प्रश्नबोधक।
क्यारी० ना० स्त्री० बागों या खेतों में बनतीहैं।
क्यों० } क्योंकर० } क्योंकि० } अव्य० किसलिये, किसप्रकार।
क्रकच० ना० पु० करील वृक्ष।
क्रतुध्वंसी० ना० पु० महादेवजी।
क्रतुभुग० } क्रतुभुज० } ना० पु० देवता जो यज्ञ में खाते हैं।
क्रतिमालक० ना० पु० किरवाला।
क्रम० ना० पु० परिपाटी, रीति, सिलसिला, मिलान, धीरे।
क्रमक्रम० ना० पु० धीरे धीरे, दर्जे दर्जे।
क्रमुक० ना० स्त्री० सुपारी।
क्रमिकुंभ० ना० स्त्री० इन्द्रगोवधां।
क्रमेलक० ना० पु० ऊंट यथा उष्ट्रक्रमेलकमयमहांगः करभः शिशुः इत्यमरः।
क्रव्याद्० } क्रव्यात्० } ना० पु० राक्षस, कच्चामांसभक्षी।
क्रान्ति० ना० स्त्री० चमक, शोभा, दीप्ति, प्रकाश।
क्रिया० ना० स्त्री० व्यवहार, काम, धातु, नित्यकर्म, यज्ञ, उपाय, मरनेके पीछे शास्त्रोक्त कर्म।
क्रियाद्योत० गु० कर्त्ताकी दशाकी सूचक।
क्रियान्वयित्व० ना० पु० क्रिया पदकी ओर सम्बन्ध रखना।
क्रीड़ा० ना० स्त्री० केलि, लीला।
क्रीत० गु० मोललिया।
क्रीयमान० गु० किये हुये या अवश्य किये।
क्रुद्ध० गु० रिसभरा, क्रोधित, खफा।

गदेला० ना० पु० मोटा बिछौना वा जिसमें बहुत रुई भरकर पहिनते हैं।
गद्गद० गु० हर्षवान्, शोक वा आनन्दमें मग्न।
गद्दर० गु० अधपका।
गद्दी० ना० स्त्री० तकिया वा बिछौना वा आसन वा राजा का सिंहासन, जातिविशेष।
गद्य० ना० पु० छन्दविना काव्य, वार्तिक।
गधा० ना० पु० गदहा।
गन० ना० पु० गण।
गनना० स० क्रि० गिनना, शुमारकरना।
गन्ध० ना० पु० कदमवृक्ष, स्त्री० बास, बूय।
गन्धक० ना० पु० औषधविशेष।
गन्धगर्भ० ना० पु० बेलवृक्ष।
गन्धमादन० ना० पु० पर्वतविशेष।
गन्धमूलक० ना० पु० कचूर।
गन्धमूलिनी० ना० स्त्री० कचूरभेद।
गन्धमूली० ना० स्त्री० रासना।
गन्धराज० ना० पु० चन्दन सुगन्धित, विशिष्ट पुष्प।
गन्धर्व० ना० पु० देवता, स्वर्ग के गायक।
गन्धर्वनगर० ना० पु० सामान्य गन्धर्वलोक विशेष मुख्य आकाशमें जो चित्र विचित्र की मूर्ति दृष्टि आती हैं जब देरतक देखने से आंख तिरमिरा जाती है।
गन्धर्वहस्तक० ना० पु० बेलवृक्ष।
गन्धवह० ना० पु० वायु, पवन, हवा।
गन्धसार० ना० पु० चन्दन।
गन्धा० ना० पु० नागदौन, कदमवृक्ष।
गन्धान० ना० पु० सुवर्ण, सोना।
गन्धाश्मा० ना० पु० गन्धक।
गन्धार० ना० पु० रागका स्वरविशेष।
गन्धारी० ना० स्त्री० दुर्योधनकी माता, स्वास जो बामाव में प्रकाशित होती है ज्ञानतरंगे यथा, गन्धारी बामाक्ष निवासी, हस्त जिह्वा दक्षिण दिखासी।
गन्धि० ना० स्त्री० बास, बूय, गन्धक।
गन्धिका० ना० स्त्री० आट्टेर।
गन्धकारिणी० ना० स्त्री० लजारू।
गन्धिलुब्ध० गु० जो सुगन्धि के लालच में हो।
गन्धी० ना० पु० अत्तार, सुगन्धित तेल बेचने हारा।
गन्ना० ना० पु० ऊख, गांडा, खंड।
गप० } ना० स्त्री० बक, बकबक।
गपशप० }
गप्पी० गु० बकवादी।
गभस्ति० ना० स्त्री० किरण, ज्योति।
गभीर० गु० गम्भीर।
गभुआरे० गु० छलेदार बाल, पैदायशीबाल।
गमन० ना० पु० चलन।
गमनागमन० ना० पु० जाना आना।
गमनी० ना० स्त्री० चलनेवाली।
गमनीय० गु० चलने के योग्य, चलनेवाला।
गम्भीर० गु० गहिरा, अथगाह।
गम्भीरता० ना० स्त्री० गहराई।
गम्य० गु० जानेके योग्य, मिलनेहार।
गय० } ना० पु० हाथी।
गयन्द० }
गया० ना० स्त्री० नगर वा तीर्थविशेष जहां हिन्दूलोग पुरुषों को पिण्ड देते हैं।
गयाली० ना० पु० गयावाल, गयाके ब्राह्मण।
ग्यारस० ना० स्त्री० एकादशी।
ग्यारह० गु० दश और एक ११।
गर० ना० पु० रोग, विष, गला।
गरजराना० अ० क्रि० कुल्लीकरना, गरजना।
गरजना० अ० क्रि० धड़धड़ाना, शब्दकरना।
गरल० ना० पु० विष, हलाहल।
गरह० ना० पु० गठियावायु।
गरागरी० ना० स्त्री० देवदाली।
गरारी० ना० स्त्री० रस्सी वा सूत चलनेका यन्त्र, कूपसे जल निकालनेकी गोल काठकी वस्तु।
गरिमा० ना० स्त्री० गुरुता, गर्व, अहङ्कार आठ सिद्धि में से एकका नाम।

क्रूर० गु० कठोर, निठुर, कपटी, टेढ़ा।
क्रूरकर्मा० ना० स्त्री० ऊंचाहोली।
क्रूरवार० ना० पु० शनैश्चर, मंगल, आदित्यवार।
क्रोध० ना० पु० कोप, गुस्सह, भैरवविशेष।
क्रोधातुर०, क्रोधान्ध० } गु० कोपी, क्रोधमें अन्ध, क्रोधमें मस्त।
क्रोधा० गु० कोपी, गुस्सा भराभया।
क्रोश० ना० पु० कोस, दोमील, दो हजार दण्डकी माप।
क्रोष्टा० ना० पु० गीदड़, शृगाल।
क्लिशित०, क्लिष्ट० } गु० दुःखित, पीड़ित, रंजीदः।
क्लीव० ना० पु० नपुंसक, हिजड़ा।
क्लेद० ना० पु० गीलापन।
क्लेदित० गु० भीगाभया, तर।
क्लेश० ना० पु० दुःख, पीड़ा, रंज।
क्लेशित० गु० दुःखित, पीड़ित।
क्वचित्० अव्य० कहीं।
क्वटि० ना० स्त्री० पिण्डखजूर।
क्वाण० ना० पु० कौआ।
क्वाथ० ना० पु० काढ़ाजोरोगीकोपिलायाजाता है।

[ ख ]

खं०, ख० } ना० पु० आकाश, स्वर्ग, घर, शून्य, रन्ध्र इन्द्रिय॥
खंखारना० अ० क्रि० खांसना।
खंगना० अ० क्रि० कमहोना, घटना।
खंगालना०, खंघारना० } स० क्रि० धोना, अनवासना।
खग० ना० पु० पक्षी, ग्रह, सूर्यादि, मेघ, पवन, देवता और तारागण।
खगकेतु०, खगनाथ०, खगनायक०, खगनाह, खगपति० } ना० पु० सूर्य, चंद्रमा, गरुड़।
खगमाला० ना० पु० पक्षियों का समूह, गण।
खगहा० ना० पु० गैंडा, बाज, जुर्रा।
खगेन्द्र०, खगेश० } ना० पु० गरुड़, चन्द्रमा।
खगोल० ना० पु० आकाशमण्डल।
खग्ग० ना० पु० वीर, बहादुर।
खचना० अ० क्रि० रेखा करना, जड़ना।
खचर० ना० पु० खच्चर, पशुविशेष, ग्रहादि।
खचा०, खचित० } गु० जड़ाऊ, खिंचाहुआ।
खजुरिया०, खजूर०, खजूरि० } ना० स्त्री० वृक्षविशेष।
खञ्ज० गु० लंगड़ा, ना० पु० खंजन।
खञ्जन० ना० पु० पक्षीविशेष जिसे या खिरखिन्दा भी कहते हैं।
खञ्जनक० ना० पु० ममोला, खंजन।
खञ्जरिट०, खञ्जरीट० } ना० पु० खंजन।
खट० ना० स्त्री० खाट।
खटक० ना० पु० खटका।
खटकना० अ० क्रि० शब्द होना, लगना, शंकाकरना।
खटका० ना० पु० सन्देह, शंका, पांवकी
खटकाना० स० क्रि० आहटदेना, शब्दक
खटखटाना० अ० क्रि० ठकठकाना।
खटछपर० ना० पु० छप्परखट।
खटपट० ना० पु० झगड़ा, लड़ाई।
खटमल० ना० पु० खाटमेंका कीड़ा।
खटाई० ना० स्त्री० अम्ल, खट्टापन,
खटाका० ना० पु० शब्द, चटाका।
खटास० ना० पु० खट्टापन, जन्तु विशेष
खटिका० ना० स्त्री० सेलखड़ी।
खटिया० ना० स्त्री० छोटी खाट।

गरी० ना० स्त्री० नारियलका गूदा, गुठली।
गरु० ना० पु० गला।
गरुड़० ना० पु० पक्षी जो श्रीविष्णुका वाहन है।
गरुड़ाग्रज० ना० पु० सूर्य का रथवान।
गरुता० ना० स्त्री० गुरुता, बड़प्पन।
गरुत्मान्० ना० पु० गरुड़, सफेद हंस।
गरुव० गु० भारी, बोझिल।
गर्ग० ना० पु० मुनिविशेष जो यदुवंशियों के पुरोहित थे।
गर्गज० ना० पु० टीला, बढ़।
गर्ज० } ना० पु० उत्कट शब्द, गड़गड़ा-
गर्जन० } हट।
गर्त्त० ना० पु० गढ़ा।
गर्दभ० ना० पु० गदहा।
गर्भ० ना० पु० पेट, आधान, हमल।
गर्भकण्टक० ना० पु० कटहल।
गर्भकर० ना० पु० पुत्रजीवा यथा पुत्रजीवः गर्भकरः इति निघण्टुः गु० गर्भकारक।
गर्भदास० ना० पु० मोलकी दासी का बेटा।
गर्भपात० गु० पेटका गिरना, हमलगिरना।
गर्भपाता० ना० पु० रीठा।
गर्भव्रती० ना० स्त्री० पेटसे गर्भिणी, गाभिन।
गर्भस्राव० ना० पु० गर्भपात।
गार्भिल० गु० गर्भ अर्थात् पेट में रहनेवाला।
गर्व० ना० पु० अहङ्कार, दम्भ, ग़रूर।
गर्ववती० गु० स्त्री० अहङ्कारिन।
गर्वित० गु० अहङ्कारी, मग़रूरी।
गर्हित० गु० निन्दित।
गल० ना० पु० गला, फांसी।
गलकना० अ० क्रि० गलना।
गलका० ना० स्त्री० फोड़ा विशेष, सवारीविशेष।
गलगण्ड० ना० पु० गण्डमाला।
गलगल० ना० पु० चकोतरा, पक्षीविशेष।
गलना० अ० क्रि० पिघलना, घुलना।
गलफटाकी० ना० स्त्री० बड़ाई, घमण्ड।
गलफड़० } ना० पु० गाल वा गालोंकामांस।
गलफड़ा० }
गलबाहु० ना० स्त्री० गोदी।
गलसुई० ना० स्त्री० तकिया, सिरहना।
गलस्तनी० ना० स्त्री० बकरी।
गला० ना० पु० कंठ, शब्द।
गलाघोटना० स० क्रि० नटी दबाना, कंठ तोड़ना।
गलाना० स० क्रि० पिघलाना।
गलाव० ना० पु० पिघलाव।
गलित० गु० पतित, द्रवीभूत, मग्न।
गलियाना० स० क्रि० बुराकहना, गालीदेना, बरबस भोजन कराना वा औषध धूसना।
गली० ना० स्त्री० छोटामार्ग।
गंव० ना० स्त्री० दांव, घात, मौका, लाभ।
गवन० ना० पु० गमन।
गवरि० } ना० स्त्री० पार्वती।
गवरी० }
गवलद० ना० पु० भैंसा।
गवादिनी० ना० स्त्री० इन्द्रवारुणी।
गवाश० ना० पु० क़साई, म्लेच्छ।
गवाक्ष० ना० पु० झरोखा, मुख्य वानर।
गवेधुका० ना० स्त्री० गंगेरुआ।
गवैया० ना० पु० गायक, गानेवाला।
गव्य० गु० जो गाय से सम्बन्ध रखता हो यथा दुग्ध आदि।
गसना० अ० क्रि० बन्धना, गिरना, रुकना।
गहगह० गु० घना, जोरसे।
गहन० ना० पु० भारी, ग्रहण, पकड़ना, दुःख, निष्फल, वन।
गहना० स० क्रि० पकड़ना, ग्रहणकरना, ना० पु० जेवर, गिरवां, भूषण।
गहनी० ना० स्त्री० सनपरास कालीपत्ती।
गहरा० ना० पु० गम्भीर।
गहरु० ना० पु० ढील, देर।

गह्वर० } गु० घनेरा, रोंवासा, घना, कठिन।
गह्वर० }
गा० अव्य० गया।
गांजा० } ना० पु० वृक्षविशेष की पत्ती वा रस
गांझा० } आदि।
गांठना० स० क्रि० बांधना, वशमें लाना, सीयना।
गांठि० ना० स्त्री० ग्रन्थि, गिरह।
गांड़० ना० स्त्री० गुदा, मूल, पुट्ठी मिट्टी की जो कूप में लगाते हैं।
गांडर० ना० स्त्री० तृणविशेष।
गांडा० ना० पु० इक्षु, गन्ना, ऊख।
गांडू० ना० पु० भवेसिया, लतिया, सुस्ती।
गांव० ना० पु० ग्राम, पुर।
गांवना० स० क्रि० गाना।
गांसना० स० क्रि० पिरमाना, घेरना, बरमाना, पिरोना।
गांसी० ना० पु० तीरका फल, लोहा जो तीर में लगाते हैं।
गागर० ना० स्त्री० गगरी, कलशी, घड़ा।
गांगेय० ना० पु० भीष्म, सुवर्ण।
गाछ० ना० पु० वृक्ष।
गाज० ना० स्त्री० झाग, फेना, बिजली, वज्र।
गाजना० अ० क्रि० हर्षितहोना, गरजना।
गाजर० ना० स्त्री० मूल, विशेष।
गाजाबाजा० ना० पु० नानाप्रकार से बाजा का शब्द।
गाड़० ना० पु० गड़हा, गड्ढा, गर्त।
गाड़ना० स० क्रि० तोपना, समाधि देना, मिट्टी देना, लगाना।
गाड़ा० ना० पु० घात, गड़हा, गाड़ी।
गाड़ी० ना० स्त्री० छकड़ा, लढ़ी, रथ।
गाढ़० ना० स्त्री० जंजाल, विपत्ति।
गाढ़ा० गु० मोटा, चतुर, कठिन, ना० पु० कपड़ा विशेष।

गाण्डीव० ना० पु० नाम उसधनुषका है जो अग्निदेव ने अर्जुनको दियाहै।
गाण्डीवधर० ना० पु० अर्जुन, पाण्डुपुत्र।
गात० ना० पु० शरीर, तनु, देह।
गाता० ना० पु० कागज जिस से पुस्तककी जिल्द बनाते हैं।
गाती० ना० स्त्री० एकप्रकार की चादरका बांधना, पट्ट, ऊर्णवस्त्र।
गात्र० ना० पु० शरीर, देह।
गाथक० ना० पु० गायक।
गाथना० स० क्रि० गूंथना, गाना।
गाथा० ना० स्त्री० कथा, समाचार।
गाद० ना० स्त्री० तरछट, गोंद।
गादी० ना० स्त्री० गद्दी।
गाधि० ना० पु० विश्वामित्र के पिता।
गाधिनन्द० ना० पु० विश्वामित्रमुनि।
गाधिसुत० } ना० पु० विश्वामित्र मुनि।
गाधेय० }
गान० ना० पु० गीत, राग, भजन।
गाना० स० क्रि० अलापना, तानभरना।
गान्धार० ना० पु० राजाविशेष, रागका स्वर विशेष।
गाभ० ना० पु० गर्भ।
गाभा० ना० पु० केले के वृक्षका नयापत्र, नया, पत्ता।
गाभिन० ना० स्त्री० गर्भिणी।
गाम० ना० पु० गांव।
गामी० गु० चलनेवाला, रमनेवाला।
गाम्भीर्य्य० ना० पु० गम्भीरता।
गाय० ना० स्त्री० गौ।
गायक० ना० पु० गवैया, गानेवाला।
गायत्री० ना० स्त्री० मन्त्र विशेष, छन्द, कथा, महासिद्धि।
गायन० ना० पु० गवैया, गानेवाला।
गारु० ना० स्त्री० गाली।
गारना० स० क्रि० निचोड़ना, धोना।

घुटाना० स० क्रि० घुटाना, चिकना करना।
घुड़० ना० पु० घोड़ा।
घुड़कना० स० क्रि० दबकाना, धमकाना, झिड़कना।
घुड़की० ना० स्त्री० धमकी, झिड़की।
घुड़चढ़ा० ना० पु० अश्ववार, सवार।
घुड़बहल० ना० स्त्री० चौपहिया गाड़ी जिस में घोड़े मचते हैं।
घुन० ना० पु० कीट विशेष, ढोला।
घुना० गु० जिस में घुन लग गया।
घुनाक्षर० ना० पु० घुन कृत अक्षर।
घुनिया० गु० घना, कपटी।
घुमरी० ना० स्त्री० तिमिरी।
घुमाना० स० क्रि० फिराना, फेरना, बहकाना।
घुरकना० स० क्रि० घुड़कना।
घुरूका० ना० पु० भीमसेन का पुत्र जो हिडम्बी से उत्पन्न था जिस को घटोत्कच भी कहते हैं।
घुलना० अ० क्रि० गलना, पिघलना, नम्र हो जाना, दुर्बल होना।
घुलाना० स० क्रि० पिघलाना, गलाना।
घुलावट० ना० स्त्री० पिघलावट।
घुसना० अ० क्रि० पैठना।
घुसपैठ० ना० स्त्री० पहुँच।
घुसाना० स० क्रि० पिलाना, पैठाना।
घुसेड़ना० स० क्रि० ठोंसना, खोंसना।
घूंगनी० ना० स्त्री० उसना, चना, गेहूं।
घूंगर० ना० पु० लहराये हुये बाल।
घूंगी० ना० स्त्री० घोंघी, छोटा घोंघा।
घूंघट० ना० पु० ओढ़ना, नकाब।
घूंघर० ना० पु० घूंगर।
घूंघरू० ना० पु० नूपुर।
घूंटना० स० क्रि० निगलना, लीलना।
घूंस० ना० स्त्री० बड़ा चूहा।
घूंसा० ना० पु० घूसा, धप्पड़, मूका।
घूघू० ना० पु० पक्षीविशेष, पारङ्क।
घूट० ना० पु० पानी की लिलावट।
घूटना० स० क्रि० घूंटना।
घून० ना० पु० द्वेष, कपट, द्रोह, लाग।
घूना० गु० कपटी, द्रोही।
घूमना० अ० क्रि० फिरना, चक्करदेना, लौटना।
घूर० ना० पु० खाद, कूड़ा, ताक।
घूरखी० ना० स्त्री० उलझेड़ा।
घूरना० स० क्रि० ताकना, क्रोध से देखना।
घूस० ना० स्त्री० घूंस, अंकोर, रिशवत।
घूसत० ना० पु० उल्लू का बच्चा।
घूसा० ना० पु० थप्पड़, मुक्का, मुक्की।
घृणा० ना० स्त्री० घिन, ग्लानि।
घृणि० ना० स्त्री० किरण।
घृत० ना० पु० घी।
घृताची० ना० स्त्री० मुख्य अप्सरा।
घृताक्त० गु० चिकना।
घृष्टि० ना० पु० शूकर, वाराह।
घेंटा० ना० पु०, घेंटी० स्त्री० } शूकर का बच्चा।
घेगा०, घेघा० } ना० पु० गले में रोगविशेष।
घेतला० ना० पु० जूती विशेष।
घेर० गु० रूंधा, घूमघुमाव, गोलाकार, ना० पु० फेर।
घेरना० स० क्रि० रूंधना, गांसना।
घेरा० गु० जो रोंका गया, ना० पु० कुंडल, मंडल, दावा।
घेवर० ना० पु० मिठाई विशेष।
घोंगा० ना० पु० शंख वा घोंघा जन्तु वि० जन्तु का घर विशेष।
घोंसला० ना० पु० पक्षी का घर, खोंता।
घोकना०, घोखना० } स० क्रि० रटना, याद करना।
घोघी० ना० स्त्री० वस्त्र विशेष जो कम्मल आदि से बनाते हैं।

गार्हपत्य० ना० पु० अग्निभेद।
गारा० ना० पु० भीति बनाने के लिये बनाई हुई मिट्टी।
गारी० ना० स्त्री० गाली।
गारुड़ि० सांप, सांपका विष, झारनेवाला, सूर काव्ये यथा, हाय भाय गारुडी पुकारत आवत लहरि न जात कहीरी।
गारुत्मत० ना० पु० पन्ना।
गाल० ना० पु० कपोल, रुखसार, बात।
गालव० ना० पु० मुनि विशेष।
गाला० ना० पु० रुई की फली, धुनी हुई रुई का गोला।
गाली० ना० स्त्री० अपमान का बोधक वाक्य, उखली।
गाह० ना० पु० ग्राह।
गाहक० ना० पु० खरीदार।
गाहना० स० क्रि० ढूंढना, दावना, थाह लगाना, मांड़ना।
गाहा० गु० गाथा, अवगाह, कथा ना० पु० छन्दविशेष।
गाहिगाहि० गु० ढूंढि ढूंढके।
गाही० ना० स्त्री० पांच, माड़ी, थाही हुई।
गिंजाई० ना० स्त्री० कीटविशेष।
गिच्चिपिच्चिया० ना० पु० कचपिचिया।
गिड़गिड़ाना० स० क्रि० विघिआना, खुशामद करना।
गिद्ध० ना० पु० पक्षी विशेष, किरगिस।
गिनती० } ना० स्त्री० गणित,
गिन्ती० } गिन्ती, शुमार।
गिन्दुक० ना० पु० गेंद।
गिन्ना० स० क्रि० गणन, गिन्तीकरना।
गिरगिट० ना० पु० सरट, कृकलास।
गिरना० अ० क्रि० पड़ना।
गिरपड़ना० अ० क्रि० कूदपड़ना, झुककर पड़ना।
गिरा० ना० स्त्री० सरस्वती, वाग्देवता, वाणी।
गिराना० स० क्रि० औंधाना, पटकना, ढलकाना।

गिरि० ना० पु० अद्रि, पर्वत, पहाड़।
गिरिकद्रक० ना० पु० महा नींव।
गिरिज० ना० पु० शिलाजित।
गिरिजा० ना० स्त्री० पार्वती।
गिरिजानन्द० ना० पु० गणेशजी।
गिरिधर० } गु० पर्वत उठानेवाला ना० पु०
गिरिधारी० } श्रीकृष्णचन्द्रजी, श्रीहनुमान्।
गिरिनाथ० ना० पु० श्रीशिवजी, सुमेरु, हिमाचल, हिमालय।
गिरिर० ना० पु० लड़का।
गिरिराज० ना० पु० श्रीशिवजी, हिमालय, गोवर्द्धन, सुमेरु, श्रीकृष्णजी।
गिरिवर० ना० पु० पर्वत, पहाड़।
गिरिसृष्ट० ना० स्त्री० गेरू।
गिरिसाह्वय० ना० पु० शिलाजीत।
गिरीश० ना० पु० श्रीसदाशिव, सुमेरु, हिमालय।
गिलट० ना० स्त्री० नसों की गांठ।
गिलहरी० ना० स्त्री० जीव विशेष जो वृक्षोंपर, रहता है।
गिलोय० ना० स्त्री० गुरुच।
गीजना० स० क्रि० मलना।
गीत० ना० पु० राग, गान।
गीता० ना० पु० कथा, अध्यात्मज्ञान, वा जिस पुस्तक में अध्यात्मज्ञान होवे, यथा भगवद्गीता, रामगीता।
गीदड़० ना० पु० शृगाल, सियार।
गीर्वाण० ना० पु० अमर, देवता।
गीला० गु० ओदा।
गीष्पति० ना० पु० बृहस्पति।
गुग्गुल० ना० पु० गूगुल।
गुंगा० }
गुंगा० } गु० गूंगा, बावला।
गुच्छा० ना० पु० पौर, घौंचा, बाल, पोर।
गुजरात० ना० पु० देशविशेष।

घोणा० ना० स्त्री० नाक, नासिका, यथा (क्लीबे घ्राणं गन्धवहा घोणा नासा च नासिका) इत्यमरः।
घोट० ना० स्त्री० चिकनाहट, ओप।
घोटक० ना० पु० घोड़ा, यथा (घोटके वीति तुरगतुरंगाश्वतुरंगमाः) इत्यमरः।
घोटना० स० क्रि० मलके चिकना करना, मुण्डना ना० पु० पाषाणआदिकी वस्तु जिससे चिकनाते हैं।
घोटा० ना० पु० काष्ठादिकी वस्तु जिससे घोटते हैं ना० स्त्री० सुपारी।
घोड़ा० ना० पु० अश्व, तुरंग।
घोर० ना० पु० शब्द, भय धड़का गु० भयानक, कठिन, कड़ा।
घोरनिद्रा० ना० स्त्री० सुखनींद, बड़ीनींद।
घोरफटा० ना० स्त्री० गोह।
घोल० ना० पु० मट्ठा, छाछ।
घोलना० स० क्रि० मिलाना।
घोष० ना० पु० अहीरों का गांव, गोप, ग्वाल।
घोषणा० स० क्रि० अभ्यास करना, याद करना, प्रसिद्ध रूप से जनाना।
घोषा० ना० स्त्री० सौंफ, विडंग।
घोस० ना० पु० घोष।
घोसी० ना० पु० ग्वाल, अहीर।
घौंड़ि०, घौरि० } ना० स्त्री० गुच्छा, घवरि।
घ्राण० ना० पु० नाक, गन्धिका ग्रहण।
घ्राणेन्द्रिय० ना० स्त्री० नासिका, नाक।

[च]

चँवर० ना० पु० चमर।
चक० ना० पु० चकवा पक्षी, जिस भूमि पर अपना अधिकार हो।
चकचका० गु० स्वच्छ, निर्मल, तेजोमय।
चकड़या० ना० पु० चकल्लस, आनन्द।
चकता० ना० पु० चिह्न, निशान।
चकत्ती० ना० स्त्री० फाक, थेगली, पैवन्द।
चकनाचूर० ना० पु० कतरन, छीलन, चूर, चूर्ण।
चकल्लस० ना० स्त्री० चकड़या, मग्नता, तमाशा।
चकल्लसी० गु० चकड़यावाला, मग्न।
चकला० ना० पु० वेश्या का घर, वस्त्रविशेष जो पाट और सूत से बनता है, देश का खण्ड जिसमें कई परगना होते हैं, गु० चौड़ा।
चकलाई० ना० स्त्री० चौड़ाई।
चकवा० ना० पु० राजहंस जाति के पक्षी विशेष।
चकवी० ना० स्त्री० चकवा की स्त्री।
चका० ना० पु० पहिया, चक्र, कुलाल जिसपर बर्तन बनाता है।
चकाचौंध० ना० स्त्री० दृष्टिका तिरमिराना।
चकाबू०, चकाव्यूह० } ना० पु० चक्रव्यूह।
चकित०, चकृत० } गु० अचम्भित, भूलाभग्गा, तअज्जुबमें।
चकोतरा० ना० पु० गलगल, फलविशेष।
चकोर० ना० पु० पक्षी विशेष।
चक्कवै० ना० पु० राजा चक्रवर्त्ती।
चक्का० ना० पु० दही, गाड़ी का पहिया।
चक्कान० गु० गाढ़ा, जमाहुआ।
चक्कास० ना० पु० मुर्गियों का घर।
चक्की० ना० स्त्री० दलैती, जिससे आटा पीसते हैं।
चक्कू० ना० पु० छुरी चाकू।
चक्र० ना० पु० अस्त्रविशेष, पहिया, गोल भ्रमण, सुदर्शन, कुम्हार का चाक।
चक्रहू० ना० पु० तगर औषध।
चक्रधर०, चक्रपाणि० } ना० पु० श्रीकृष्णचन्द्र जी, गु० जो चक्र बांधता हो।
चक्रवर्त्ती० ना० पु० भारोमण्डल का राजा, सार्वभौमराजा।
चक्रवाक० ना० पु० चकवा।

गुह्य० गु० छिपा, पोशीदः।
गुह्यक० ना० पु० यक्ष, कुबेर के दूत।
गुह्यकपति० ना० पु० कुबेर।
गुह्यस्थल० ना० पु० एकान्तस्थान वा छिपा अंग, यथा, भग।
गुंज० ना० स्त्री० गुंजा, घुंघुची।
गुंजरना० अ० क्रि० दहाड़ना, गूंजना।
गुंजान० गु० गाढ़ा, मोटा, घना, फारसी का शब्द है।
गुंजार० ना० पु० शब्द, दहाड़, गूंज।
गुंजारना० अ० क्रि० हूंकना, गूंजना, शब्द करना।
गुटकना० अ० क्रि० कूं कूं करना, कपोत का बोलना, निगलना।
गुटका० ना० पु० पुस्तक विशेष, वस्तुविशेष जिसको योगी मुख में रखकर लोप होजाते हैं मिठाईविशेष, चांदी की वस्तुविशेष जो मृतक की क्रिया में लगताहै, छोटी पोथी।
गुटकाना० स० क्रि० कपोतको बुलाना।
गुटकी० ना० स्त्री० हाथ पांव समेटना।
गुटिका० ना० स्त्री० गोली।
गुठली० ना० स्त्री० फलका बीज।
गुड़० ना० पु० ईखका जमाहुआ रस, मिष्टान्न।
गुड़गुड़ाना० अ० क्रि० गड़गड़ाना।
गुड़गुड़ी० ना० स्त्री० छोटा हुक्का।
गुड़पुत्रक० ना० पु० ऊख, गन्ना।
गुड़पुष्प० } ना० पु० महुआ।
गुड़फूल० }
गुड़ा० ना० पु० अंगूर, दाख।
गुडाकेश० ना० पु० अर्जुन, सदाशिवजी।
गुड़ाना० स० क्रि० खुदाना, खुदवाना।
गुड़िया० ना० स्त्री० खिलौना, कपड़ोंकी पुतली।
गुडूची० ना० स्त्री० गुरच।
गुड्डी० ना० स्त्री० कनकौआ।
गुढ़ी० ना० पु० छिपनेका स्थान।
गुण० ना० स्त्री० विशेषण, स्वभाव, प्रवीणता, विद्या, डौल, कृपा, रस्सी, धनुषकी पंचचत्रि यहसान।
गुणक० ना० पु० जिस अंक से गुणन करें।
गुणद० गु० गुणदाता, लाभकारी।
गुणन० ना० पु० गुणाकरना, जरब।
गुणना० स० क्रि० विचारना, गुणन करना।
गुणवता० ग० माला० गुणवान्।
गुणवाचक० गु० गुण बतानेवाला।
गुणवान्० गु० प्रवीण, पुण्यवान्।
गुणज्ञ० गु० गुणी, ज्ञाता, चतुर।
गुणी० गु० प्रवीण, पुण्यवान्, विद्वान्, विचारी ना० पु० संपेरा।
गुण्य० ना० पु० जिस अंक को गुणा करें।
गुथना० अ० क्रि० पिरोना।
गुथवां० गुथाहुआ।
गुद० ना० स्त्री० मलस्थान, गांड़, गुदा।
गुदगुदाना० स० क्रि० सहलाना, गुदगुदाना।
गुदगुदाई० }
गुदगुदाहट० } ना० स्त्री० सहलाहट सुरसरी।
गुदगुदी० }
गुदड़ी० ना० स्त्री० तागाहुआ वस्त्र, गुजरी, चौक, बाजार।
गुदा० ना० स्त्री० मलस्थान, गांड़।
गुदाभंजन० } ना० पु० गांड़ मारना, इग-
गुदमर्दन० } लाम।
गुन० ना० पु० गुण।
गुनगाहक० ना० पु० गुनका चाहने या जानने वाला, विद्याका प्रतिपालक।
गुनगुनाना० अ० क्रि० थोड़ा गरमहोना और नाकसे बोलना।
गुनवन्त० } गु० गुणवान्।
गुनवान्० }
गुनह० ना० पु० दोष, पाप, कसूर, रामायणे यथा, गुनह लषणकर हमपर रोषू, कतहुँ सुधाई ते बड़ दोषू।

चक्रमर्दन० ना० पु० पवांर, कौच, बीज।
चक्रव्यूह० ना० पु० चक्राकार सैन्यका गढ़ बनाकर समर करना।
चक्रलक्षणा० ना० स्त्री० गुरुच।
चक्रा० ना० स्त्री० समूह, गिरोह, टोली।
चक्राकार० गु० पहिया के डौल।
चक्रित० गु० चकित, भ्रमित।
चक्री० ना० स्त्री० चरखा, गायकों की मंडली ना० पु० सांप, कुम्हार।
चक्षु० ना० पु० चक्षु, नेत्र।
चखना० स० क्रि० जांचना, स्वादलेना, खाना।
चखाचखी० ना० स्त्री० बिगाड़, लड़ाई, फूट।
चंग० ना० स्त्री० डफ़ली, बाजा, पतंग।
चंगा० गु० भला, अच्छा, सुखी।
चंगेर० ना० स्त्री० फूल रखने का पात्र, कठरी।
चंगेरा० ना० पु० } खांचा, खांची, कठरा,
चंगेरी० ना० स्त्री० } कठरी।
चचा० ना० पु० पिता का भाई, चाचा।
चची० ना० स्त्री० चचाकी स्त्री।
चचुलाई० ना० पु० सपेदा, तरकारी।
चचोरना० स० क्रि० सूखी वस्तुका चूसना।
चंचनाना० स० क्रि० टीसना, क्रोधित होना, झुंझलाना।
चंचनाहट० ना० स्त्री० टीस, झुंझलाहट।
चंचरीक० ना० पु० भौंरा।
चंचल० गु० अस्थिर, चपल, कम्पाहा, खिलाक, नाशी।
चंचलता० ना० स्त्री० अस्थिरता, चपलता।
चंचला० ना० स्त्री० बिजली, कौंधा, लक्ष्मी।
चंचलाई० ना० स्त्री० ढिठाई।
चंचलाहट० ना० स्त्री० अस्थिरता, ढिठाई।
चंचु० ना० पु० चोंच, शुकपक्षी।
चट० अव्य० तुरन्त, उसी समय।
चटक० ना० स्त्री० चमक, भड़का, चिड़ा, गु० बुद्धिमान्, चालाक, वेगी।

चटकना० ना० पु० धप्पा, अ० क्रि० फटना, धड़कना, तड़कना।
चटका० ना० पु० भौंरा, गरगैथा पक्षी, पक्षी-टोया, चटी, दरका।
चटकाना० स० क्रि० चुटकी बजाना, फटकारना, फोड़ना, चीरना।
चटकारना० स० क्रि० पशुआदि के चलाने में मुखसे टिक टिक करना।
चटकाहट० ना० स्त्री० चमक, भड़क, ना० पु० चिड़ियों का शब्द।
चटकीला० ना० पु० } चमकीला, भड़कीला,
चटकीली० ना० स्त्री० } नमकीन।
चटगांव० ना० पु० नगर जो बंगाले के पूर्व है।
चटनी० ना० स्त्री० खाने के लिये खट्टी बनाई हुई वस्तु, चाटने की वस्तु।
चटपट० अव्य० तुरन्त, उसी समय।
चटपटाना० अ० क्रि० व्याकुलहोना, फड़फड़ाना, किसी वस्तु के लिये जी चलाना।
चटपटाहट० ना० स्त्री० व्याकुलता।
चटपटिया० गु० फुर्तीला, चालाक।
चटपटी० ना० स्त्री० उतावली, हड़बड़ी।
चटयाना० स० क्रि० चटाके खिलाना।
चटसार० } ना० स्त्री० पाठशाला, मदर्सा।
चटसाल० }
चटाई० ना० स्त्री० बिछौना विशेष।
चटाक० ना० पु० धड़ाक, भड़ाका, एकाएक।
चटाका० ना० पु० धड़ाका, चूमा लेनेका शब्द।
चटाचट० गु० छोहराय विहराय के जो शब्द।
चटाना० स० क्रि० चटवाना।
चटिया० ना० पु० शिष्य, चेला, गु० चाटने वाला।
चटी० ना० स्त्री० ध्यान, स्थिरता, गताड़ी, रामचन्द्रिकायां यथा ( सब जात फटी दुख की दुपटी कपटी न रहै जहँ एक घटी। निघटी रुचि मीचु घटीहु घटी जग जीव यतीन कि छूटी चटी )।

गुनानि० ना० स्त्री० मनमें कल्पना करना।
गुनी० गु० गुणी।
गुन्थनि० ना० स्त्री० गूंथनी, पोहावट।
गुप्त० गु० लुका, छिपा।
गुप्तार० ना० पु० छिपना, लुकना, लुकाव।
गुप्तारघाट० ना० पु० अयोध्याजी में स्थान विशेष।
गुप्ती० ना० स्त्री० खड्गविशेष जो सोंटे में रखते हैं।
गुफा० ना० स्त्री० खोह, कन्दरा।
गुभाना० स० क्रि० चुभाना, गाड़ना।
गुमटी० ना० स्त्री० कपड़ा विशेष, कलशी।
गुराई० ना० स्त्री० बड़प्पन, गोरापन।
गुरु० ना० पु० आचार्य्य, शिक्षक, बृहस्पति, पुरोहित, द्विमात्रिक अक्षर, गु० भारी, बड़ागरुआ।
गुरुतर० गु० अत्यन्तभारी, अत्यन्तमान्य।
गुरुता० ना० स्त्री० बड़प्पन, आचार्य्यता।
गुरुपाक० ना० पु० जो वस्तु बहुत देर में पचे।
गुरुमुख० ना० पु० जिसने गुरु कियाहो, शिष्य वा इष्टदेवका मन्त्र गुरुसे लिया, चेला।
गुरुमुखहोना० अ० क्रि० चेलाहोना, गुरु से इष्टदेवता का मन्त्र पाना।
गुरुबाइन० ना० स्त्री० गुरुकी पत्नी।
गुरुवार० ना० पु० बृहस्पतिवार जुमेरात।
गुर्जर० ना० पु० गुजराती वा गुजरातदेश विशेष।
गुर्वादित्य० ना० पु० जब सूर्य और बृहस्पति एक राशि के होजाते हैं वह समय।
गुर्विणी० ना० स्त्री० गर्भवती, हामिलः।
गुल० बुझाना, दीपकका ठंढाहोजाना।
गुलगुला० ना० पु० पकवान विशेष।
गुलाई० ना० स्त्री० गोलता, गोलाई।
गुलाब० ना० पु० वृक्ष या उसके फूलोंका रस, तत्त्व।
गुलाल० ना० पु० अबीर बुका जो प्रियतमके ऊपर डालते हैं।
गुलिक० ना० पु० मोती।
गुलिया० ना० स्त्री० शिरके पीछे का गढ़ा।
गुलेल० ना० स्त्री० धनुष जिसमें गुल्ला चलाते हैं।
गुल्याल० ना० पु० गुलेल।
गुल्फ० ना० स्त्री० फीली, एड़ीके ऊपरका भाग।
गुल्म० ना० पु० रोग विशेष, गुलाब, झाड़।
गुल्ला० ना० पु० गुलेला, माटीका छोटागोला।
गुल्लाला० ना० पु० फूलविशेष यह शब्द फारसी काहै।
गुवाक० ना० पु० सुपारी का वृक्ष।
गुवालियर० ना० पु० देश वा नगरविशेष।
गुष्टि० ना० स्त्री० सम्मति, सलाह, मित्रता।
गुह० ना० पु० स्वामिकार्त्तिक, निषाद, मल।
गुहना० स० क्रि० गूथना।
गुहा० ना० स्त्री० गुफा, कन्दरा।
गुहाना० स० क्रि० गुथवाना।
गुहारि० ना० पु० ताड़कासुर, ना० स्त्री० सहायता, सहाय, मदद।
गू० ना० पु० गुह, विष्ठा।
गूंगा० गु० मूक, जो बात न करसके, ना० पु० तृणादि या डाट, मिठाई विशेष।
गूंज० ना० स्त्री० शब्द, भिनभिनाहट।
गूंजना० अ० क्रि० गूंजरहना, भिनभिनाना।
गूंथना० } स० क्रि० पिरोना, लड़ियाना।
गूंदना० }
गूंदनी० ना० स्त्री० वृक्षविशेष का फल जो पश्चिम में ग्रीष्मकाल में होताहै।
गूंधना० स० क्रि० सानना, गूंधनो, बिनना।
गूजर० ना० पु० नीचजाति विशेष।
गूजरी० ना० स्त्री० गूजरकी स्त्री, गहना विशेष जो पांव में पहिनाजाता है।
गूढ़० गु० सूक्ष्म, कठिन, गुप्त, भीतर।
गूढ़गिरा० ना० स्त्री० गुप्तवाणी, गोलबात, कठिन वचन।
गूढ़ता० ना० स्त्री० सूक्ष्मता, कठिनता, छिपाव।

चटोरा० गु० रसिया, पेटू, अजीरज।
चट्टा० ना० पु० चटसाली बालक।
चट्टान० ना० पु० पत्थरका छोटाभाग वा टुकड़ा।
चट्टावट्टा० ना० पु० खिलौना विशेष।
चड़० ना० पु० वृक्षकी डाली तोड़ने का शब्द।
चड़बड़० गु० चटाचट, खिन्नी।
चड़चड़ाना० अ० क्रि० फटना, तड़कना।
चड़घड़िया० ना० पु० बकी।
चड़ई० ना० स्त्री० पश्चिम में तैयारी को कहते हैं और अवध में कूप गहिराने को।
चढ़ता० ना० पु० लाभ, बढ़ती।
चढ़ताहोना० अ० क्रि० निकलता होना, सरस होना।
चढ़ना० स० क्रि० आरोहण करना, मिलँगना, उठना, धावा करना, सवारहोना।
चढ़वैया० गु० चढ़नेवाला, यथा घुड़चढ़ा।
चढ़ाई० ना० स्त्री० चढ़ाव, धावा।
चढ़ाना० स० क्रि० आरोहण करना, बलिदान करना, उठाना, ढोल वा धनुष् का तानना वा कसना।
चढ़ाव० ना० पु० चढ़ाई, भाटा।
चढ़ैत० } ना० पु० चढ़वैया।
चढ़ैता० }
चढ़ौवा० ना० पु०, जूता जो एंड़ी से चढ़ा रहता है।
चणक० } ना० पु० चना, अन्नविशेष।
चणा० }
चण्ड० गु० प्रबल, प्रचण्ड, भैरव विशेष।
चण्डांशु० ना० पु० सूर्य्य।
चण्डागुत० ना० स्त्री० कोंच बीज।
चण्डाल० ना० पु० चांडाल, अतिनीच, कुकर्मी।
चण्डालिन० } ना० स्त्री० चांडालकी स्त्री।
चण्डाली० }
चण्डिका० } ना० स्त्री० दुर्गादेवी।
चण्डी० }
चण्डोल० ना० पु० पालकीविशेष, पक्षीविशेष, खिलौना विशेष।
चतु० गु० चारि।
चतुर० गु० निपुण, सुनारी, प्रवीण, स्याना, धूर्त, ना० पु० कौआ।
चतुरई० } ना० स्त्री० बुद्धिमानी, स्यानपन, धूर्तता।
चतुरता० }
चतुरंग० ना० पु० चारिअंग की।
चतुरंगसैन्य० ना० स्त्री० चारिप्रकारकी फ़ौज अर्थात् हाथी १ घोड़ा २ रथ ३ पदाति ४।
चतुरंगुल० गु० चारिअंगुल, स्त्री० किरवाली।
चतुरस्र० गु० चौखूट।
चतुरा० गु० चतुर।
चतुराई० ना० स्त्री० चतुरता।
चतुरानन० ना० पु० ब्रह्मा।
चतुरवस्था० ना० स्त्री० चारिअवस्था, अर्थात् जाग्रत्, स्वप्न, सुषुप्ति, तुरीय, अथवा बाल्या, प्रौढ़, युवा, वृद्ध।
चतुराश्रम० ना० पु० चारि आश्रम, अर्थात् ब्रह्मचर्य्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ, संन्यासी।
चतुरास० ना० स्त्री० चारों ओर।
चतुरासी गु० अस्सी और चार ८४।
चतुरासीयोनि० गु० चौरासी योनि अर्थात् (दोहा) नव ९ जलचर दश १० व्योमचर कृमि ग्यारह ११ वनबीस २०, ये चौरासी ८४ जानिले मनुज चारि ४ पशु तीस ३० )।
चतुरुपवेद० ना० पु० चारि उपवेद, अर्थात् धनुर्वेद, गन्धर्ववेद, आयुर्वेद और धर्मशास्त्र।
चतुर्थ० गु० चौथा।
चतुर्थावस्था० ना० स्त्री० बुढ़ापा, मृत्युकाल।
चतुर्थी० ना० स्त्री० चौथ, चौथी तिथि।
चतुर्दश० गु० चौदह १४।
चतुर्दशविद्या० ना० स्त्री० चौदहविद्या, अर्थात् ब्रह्मज्ञान १ रसायन, २ वैद्यक ३ ज्योतिष ४ व्याकरण ५, धनुर्विद्या ६ कोक ७, जलतरण ८

गूढ़पत्र० ना० पु० करील, नागफली ।

गूढ़पाद० } ना० पु० सांप, यथा, कुंडलीगूढ़पा
गूढ़पात्‌० } चचुःश्रवाः काकोदरः फणी इत्यमरः

गूढ़ार्थ० गु० गुप्तअर्थ, कठिनअर्थ ।

गूदड़० ना० पु० पुराना कपड़ा ।

गूदा० ना० पु० भेजा,फलका सारांश ।

गूप० गु० गुप्त, छिपा ।

गूमड़ी० ना० स्त्री० } गांठि ।
गूमड़ा० ना० पु० }

गृंजन० ना० पु० प्याज, लहसुन, गांजा, गाजर वा गाजरका साग यथा, लशुनंगृंजनारिष्टमहाकन्दरसोनकः इत्यमरः पलांडुविड्वराहंचछत्राकं ग्रामकुक्कुटंलशुनंगृंजनंचैवभुक्त्वाचांद्रायणंचरेत्, इति सरोजसुन्दरे ।

गृध्र० ना० पु० गिद्ध ।

गृष्टि० ना० स्त्री० वाराहीकन्द ।

गृह० ना० पु० घर ।

गृहकन्या० ना० स्त्री० घीकुवारि ।

गृहगोधिका० ना० स्त्री० बिस्तुइया, छिपकली ।

गृहस्थ० ना० पु० दूसरा आश्रम, घरवाला ।

गृहस्थाश्रम० ना० पु० गृहस्थका व्यवहार ।

गृहस्थी० ना० स्त्री० गृहस्थ का धर्म्म ।

गृहिणी० ना० स्त्री० घरणी, भार्या,जोरू,चौखट ।

गृही० ना० पु० गृहस्थ ।

गृह्य० गु० जो ग्रहणकरने के योग्य है ।

गेंदक० ना० पु० गेंदा ।

गेंद० ना० स्त्री० खेलनेके लिये कपड़े वा सूत आदि का गोला ।

गेंगटा० ना० पु० केकड़ा, सरतान ।

गेगली० ना० स्त्री० चौंदली ।

गेंडुआ० ना० पु०, तकिया, सिरहाना, और ऍंटी-दारलोटा ।

गेरू० ना० स्त्री० गैरिक, लाल मिट्टी ।

गेरुआ० गु० गेरूका रंगामया ।

गेरुई० ना० स्त्री० जो गेहुओं में सरदीके कारण गेरूरंग का रोग होजाता है गु० गेरूका रंग ।

गेह० ना० पु० घर, तलाश, चाह ।

गेहूं० ना० पु० अन्नविशेष ।

गेहुंआ० गु० गेहूंके रंग,ना० पु० घास विशेष ।

गैंड़ा० ना० पु० जन्तु विशेष जिसकी हड्डी अति पवित्र होती है उसकी अंगूठी, छल्ले,और तर्पण करने के पवित्र अर्घ का पात्र बनता है ।

गया० ना० स्त्री० गाय ।

गैरिक० ना० स्त्री० गेरू, पर्वतकी लालमिट्टी ।

गैरेय० ना० पु० शिलाजीत ।

गैल० ना० स्त्री० मार्ग, मार्ग ।

गो० ना० पु० पद, कूप, जल, वज्र, स्वर्ग, खग, छन्द, ना० स्त्री० गाय, किरण, इन्द्रियां दश ।

गोंडली० ना० स्त्री० वृक्ष विशेष ।

गोंद० ना० पु० लासा, चेप ।

गोंदली० ना० स्त्री० तरकट विशेष ।

गोंदा० ना० पु० मिट्टी का गिलावा, चिड़ियां के बुलानेके लिये लोई वा पेड़ा ।

गोई० स० क्रि० भू, छिपाई, छिपी, ना० स्त्री० दो बैलादि के जोड़ को कहते हैं ।

गोकरडी० ना० स्त्री० बेरीवृक्ष वा फल ।

गोकर्ण० ना० पु० बितस्ति, मृगविशेष, खच्चर, गौ का कान, सांप और शिवजीका स्थान प्रसिद्ध ।

गोकर्णनाथ० ना० पु० श्रीशिवजीका तीर्थ-विशेष ।

गोकुल० ना० पु० नगरीविशेष, गौकाकुल ।

गोकुलेश० ना० पु० श्रीकृष्णचन्द्र ।

गोखुरु० ना० पु० गोक्षुर, भूषण विशेष ।

गोचना० स० क्रि० पकड़लेना, गेहूं चना ।

गोचर० ना० पु० समक्ष, इन्द्रियज्ञान, गु० समर्था ।

नाड़ीज्ञान ९ वाहन फेरन १० नटनृत्य ११ जुए १२ तस्करी १३ स्वरज्ञान १४।

**चतुर्दशरत्न॰** ना॰ पु॰ चौदहरत्न, अर्थात् अमृत १ चन्द्रमा २ लक्ष्मी ३ धनुष् ४ धन्वन्तरि ५ ऐरावत ६ कौस्तुभमणि ७ उच्चैःश्रवा ८ शङ्ख ९ अप्सरा १० कामधेनु ११ कल्पद्रुम १२ मदिरा १३ विष १४।

**चतुर्दशमनु॰** ना॰ पु॰ चौदहमनु, अर्थात् स्वायम्भुव १ स्वारोचिष २ उत्तम ३ तामस ४ रैवत ५ चाक्षुष ६ वैवस्वत ७ सावर्णि ८ दक्षसावर्णि ९ ब्रह्मसावर्णि १० धर्मसावर्णि ११ रुद्रसावर्णि १२ देवसावर्णि १३ इन्द्रसावर्णि १४।

**चतुर्दशलोक॰** ना॰ पु॰ चौदह लोक, अर्थात् सप्तस्वर्ग और सप्त पाताल, भूः १ भुवः २ स्वः ३ महः ४ जन ५ तप ६ सत्य ७ अतल ८ वितल ९ सुतल १० रसातल ११ तलातल १२ महातल १३ पाताल १४।

**चतुर्दशी॰** ना॰ स्त्री॰ चौदहवीं तिथि, चौदस।

**चतुर्भुज॰** ना॰ पु॰ विष्णु, नारायण, गु॰ चारि भुजावाला, या चारिमेड़ों का खेत।

**चतुर्भुजक्षेत्र॰** ना॰ पु॰ चौमेड़ा खेत।

**चतुर्भुजी॰** ना॰ स्त्री॰ देवीविशेष।

**चतुर्भोजन॰** ना॰ पु॰ चारिप्रकारका भोजन, अर्थात् भोज्य १ भक्ष्य २ लेह्य ३ चोष्य ४।

**चतुर्मुख॰** ना॰ पु॰ ब्रह्मा।

**चतुर्मुक्ति॰** ना॰ स्त्री॰ चारिमुक्ति, अर्थात् सालोक्य १ सामीप्य २ सारूप्य ३ सायुज्य ४।

**चतुर्योनि॰** ना॰ स्त्री॰ चारियोनि, अर्थात् स्वेदज १ अण्डज २ उद्भिज ३ जरायुज ४।

**चतुर्वेद॰** ना॰ पु॰ चारिवेद, अर्थात् ऋक् १ यजुः २ साम ३ अथर्वण ४।

**चतुर्वेदी॰** ना॰ पु॰ चौबे, चारिवेदवक्ता।

**चतुर्वर्ग॰** ना॰ पु॰ चारिवर्ग अर्थात् चारिफल।

**चतुर्वर्ण॰** ना॰ पु॰ चारिवर्ण अर्थात् ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र।

**चतुर्वाद्य॰** ना॰ पु॰ चारिप्रकार को बाजा, अर्थात् तत १ वितत २ घन ३ शिखर ४।

**चतुर्बाहु॰** ना॰ पु॰ चतुर्भुज।

**चतुर्विंश॰** गु॰ चौबीसवां।

**चतुर्विंशति॰** गु॰ चौबीस २४।

**चतुर्विवाह॰** ना॰ पु॰ चारिप्रकार के विवाह, अर्थात् प्राजापत्य १ आर्ष २ गान्धर्व ३ राक्षसी ४।

**चतुष्कोण॰** गु॰ चौकोन, चौकोना।

**चतुष्पद्धर्म॰** ना॰ पु॰ चारिपद धर्म के, अर्थात् विद्या १ सत्य २ तपस्या ३ दान ४।

**चतुष्फल॰** ना॰ पु॰ चारिफल, अर्थात् अर्थ १ धर्म २ काम ३ मोक्ष ४।

**चतुष्पाद॰** ना॰ पु॰ पशु, चारिपदवाला।

**चतुस्सहस्र॰** गु॰ चारिहजार ४०००।

**चतुस्संहिता॰** ना॰ स्त्री॰ चारिसंहिता, अर्थात् ब्राह्मी १ भागवती २ वैष्णवी ३ सौरि ४।

**चना॰** ना॰ पु॰ अन्नविशेष।

**चन्द॰** ना॰ पु॰ चन्द्रमा।

**चन्दन॰** ना॰ पु॰ गन्धसार, गन्धराज, सन्दल।

**चन्दवा॰** ना॰ पु॰ मेघडम्बर।

**चन्दा॰** ना॰ पु॰ चन्द्रमा मनविलासे यथा ( देखति रहौ खिलौना चन्दा, आरि न कीजिय बालगोविन्दा )।

**चन्दिया॰** ना॰ स्त्री॰ टटरी, चांदि, छोटी रस्सी।

**चन्द्र॰** ना॰ पु॰ चन्द्रमा, चांद।

**चन्द्रक॰** ना॰ पु॰ कपूर, मयूर, नथ में लगी वस्तु।

**चन्द्रकला॰** ना॰ स्त्री॰ चन्द्रमा का सोलहवां भाग, स्त्रियों की धोती विशेष।

**चन्द्रकान्त॰** ना॰ स्त्री॰ मणिविशेष।

**चन्द्रग्रहण॰** ना॰ पु॰ चन्द्रमा का गहन।

**चन्द्रघण्टा॰** ना॰ स्त्री॰ देवीविशेष।

**चन्द्रचूड़॰** ना॰ पु॰ श्रीमहादेवजी।

गोचरी० ना० स्त्री० दर्शा, प्रकट।
गोजर० ना० पु० कनखजूरा।
गोजिका०
गोजिह्वा० } ना० स्त्री० गोभी।
गोठ० ना० स्त्री० चौपड़आदि खेलनेकी गुटिका अमलपत्ती, किनारी।
गोटा० ना० पु० किनारी।
गोटी० ना० स्त्री० शीतला, माता चेचक।
गोड़० ना० पु० पांव पिंडली, गु० खुदाव।
गोड़ना० स० क्रि० खोदना, खुरचना।
गोड़िया० ना० पु० कहार, जाति विशेष।
गोड़ी० ना० स्त्री० चोरी।
गोण० ना० पु० लोधा, आला, बोरा।
गोत०
गोता० } ना० पु० गोत्र।
गोती० ना० पु० गोबर, गोमल, गु० गोत्रवाला।
गोद० ना० स्त्री० कनियां, गोदी, राशि।
गोदना० स० क्रि० चोंकना, चिह्नदेना।
गोदा० ना० पु० निशान, चिह्न, दबका।
गोदावरी० ना० स्त्री० नदीविशेष जो दक्षिण में है।
गोदी० ना० स्त्री० अकवार, कौला, कनियां।
गोदोहनी० ना० स्त्री० दोहनी।
गोधन० ना० पु० गोबर, गायका धन, गोमल की प्रतिमा जो दिवाली को बनाते हैं।
गोधूम० ना० पु० गेहूं, गोहूं।
गोधूलि०
गोधीरा० } ना० स्त्री० सायङ्काल, सन्ध्या।
गोन०
गोनी० } ना० स्त्री० गोण।
गोप० ना० पु० ग्वाल, कण्ठका भूषण, छिपा।
गोपग्वाल० ना० पु० अहीर।
गोपद० ना० पु० गायका खुर।
गोपन० ना० पु० छिपाव, लुकाव।
गोपनीय०
गोप्य० } गु० छिपाने के योग्य।
गोपाचल० ना० पु० ग्वालियर।
गोपाल० ना० पु० ग्वाल, अहीर, श्रीकृष्णचन्द्र।
गोपालपुर० ना० पु० मथुराजी वा जहां गंगा जी और गोमती का संगम भया है।
गोपिका०
गोपी० } ना० स्त्री० ग्वालों की स्त्रियां।
गोपीनाथ० ना० पु० श्रीकृष्णचन्द्रजी।
गोबर० ना० पु० गायकी विष्ठा, गोमल।
गोबरगनेश० गु० मोटा, भद्दा, भोंडा।
गोबरी० ना० स्त्री० मिट्टी और गोबर मिला हुआ लीपने के लिये बनाते हैं।
गोभी० ना० पु० कली, नईशाखा।
गोभी० ना० स्त्री० पौधा विशेष, तरकारी विशेष।
गोमका० ना० पु० कुम्हड़ा, यथा, पुष्पफला महाफला गोमका राजकर्कटी इति निघण्टे।
गोमती० ना० स्त्री० नदीविशेष।
गोमय०
गोमल० } ना० पु० गोबर।
गोरटी० ना० स्त्री० गोरीस्त्री, सुन्दरी।
गोरसदायन० ना० पु० इन्द्रधनुष जो वर्षा में निकला करता है और सूर्य के सन्मुख होता है, रामचन्द्रिकायाम्, धनु है यह गोरसदायन नाहीं। शरधार बहै जलधार वृथाहीं।
गोरस० ना० पु० इन्द्रियोंका स्वाद, दूध, दही, मट्ठा, छाछआदि।
गोरसदायन० ना० पु० गोरसदायन।
गोरसी० ना० स्त्री० दोहनी।
गोरङ्ग० ना० पु० नारंगी।
गोरा० गु० गौर, उज्ज्वल।
गोरी० ना० स्त्री० उत्तम स्त्री, सुन्दरी।
गोरू० ना० पु० गाय बैल।
गोरोचन० ना० पु० गाय के मूत्र से उत्पन्न पीत वस्तु, गाय के शिर में से उत्पन्न औषध विशेष।
गोल० गु० गोल, चकरीला, ना० पु० मटका।

चन्द्रभागा० ना० स्त्री० चिनाव नदी जो पंजाव में है।
चन्द्रभाल० ना० पु० श्रीमहादेवजी, गणेशजी।
चन्द्रमल्लिका० ना० स्त्री० इलायची।
चन्द्रमा० ना० पु० चांद, मुनिविशेष।
चन्द्रमुखी० गु० जिसका मुख चन्द्रमा सरीखा है अर्थात् अतिसुन्दरी।
चन्द्रमौलि० ना० पु० श्रीमहादेवजी, गणेशजी।
चन्द्रवधू० } ना० स्त्री० बीरबहूटी कीड़ा जो
चन्द्रवधूटी० } लालमकरीसा होता है, रोहिणी।
चन्द्रवंशी० गु० जो चन्द्रमा से उत्पन्न भये क्षत्रियकी जातिविशेष अर्थात् सोमवंशी।
चन्द्रबाला० ना० स्त्री० छोटी कटाई, बड़ी इलायची।
चन्द्रसिता० ना० स्त्री० कपूर।
चन्द्रशेखर० ना० पु० श्रीमहादेवजी, पर्वत।
चन्द्रहार० ना० पु० गलेका गहना विशेष।
चन्द्रहास० ना० पु० खड्ग, तलवार, राजाविशेष।
चन्द्रहासा० ना० स्त्री० गुरच।
चन्द्रहासी० ना० स्त्री० छोटी कटाई।
चन्द्रा० गु० मुण्डला, गुंजा, बुद्धिमान्।
चन्द्रातप० ना० पु० चांदनी, चन्द्रिका।
चन्द्राना० अ० क्रि० सूखना, मुरझाना।
चन्द्रायण० ना० पु० व्रत चान्द्रायण जो एक महीने १ एक ग्रास भोजन में शुक्लपक्ष कृष्णपक्ष में बढ़ाने घटाने की रीति से होता है।
चन्द्रिका० ना० स्त्री० चांदनी, बाकुची औषध, पुस्तकविशेष, चकोर।
चन्द्रोदय० ना० पु० चन्द्रमा का उदय, औषध विशेष।
चपकन० ना० स्त्री० अंगरखा विशेष, फारसी शब्द।
चपकना० अ० क्रि० मिलजाना, बैठिजाना, सटना, चिपटजाना, लसिजाना।
चपकाना० स० क्रि० मिलाना, बैठाना, चिपटाना।
चपटना० अ० क्रि० चपटा होना, लपटना।
चपटा० गु० बैठवां, लपटा।
चपटाना० स० क्रि० बैठाना, मिलाना।
चपटी० ना० स्त्री० दो स्त्रियां परस्पर प्रसंगित, मिलीहुई वस्तु।
चपचपड़० ना० पु० खाते समय मुख में का शब्द।
चपड़ा० ना० पु० लाखविशेष।
चपड़ाऊ० गु० निर्लज्ज, ढीठ, ना० पु० जो पीछे दबे।
चपड़ान० स० क्रि० खोटा करना, ढीठकरना।
चपना० अ० क्रि० लज्जित होना, आधीन होना, मसलजाना, दबजाना।
चपनी० ना० स्त्री० ढकना, ढपना, छोटा।
चपरास० ना० स्त्री० पैदल के लिये स्वामीका चिह्न।
चपरासी० ना० पु० चपरास बांधनेहारा, दूत।
चपल० गु० चंचल, उज्ज्वल, सुन्दर, ना० पु० पारा।
चपला० ना० स्त्री० कौंधा, बिजली।
चपाती० ना० स्त्री० फुलका, यह शब्द फारसी है।
चपाना० अ० क्रि० झेंपना, लज्जित करना।
चपेट० ना० स्त्री० } धप्पा, थप्पड़, झोलेसे जो
चपेटा० ना० पु० } विपत्ति आजावे।
चप्पा० गु० चारि अंगुली का प्रमाण।
चप्पी० ना० स्त्री० देहका दाबना या मलना।
चबाई० ना० स्त्री० कुचलाई, चर्वण, गु० निन्दक, दूषक, द्वेषिक, नकली।
चबाउ० ना० पु० बतकहाउ, कहासुनी।
चबाना० स० क्रि० कुचिलना, चाबना।
चबायिन० ना० स्त्री० निन्दायुत, निन्दक।
चाविक० ना० स्त्री० चाब औषध।

गोलक० ना० पु० पति के मरने के उपरान्त जारजात, पुत्र, आंखका घुर।
गोलकुण्डा० ना० पु० नगर विशेष दक्षिण में है।
गोलता० ना० स्त्री० गोलाई।
गोलरूप० गु० गोलाकार।
गोला० ना० पु० गोल वस्तु, खाता, धरन, लोहे का पिण्डा, जंगली कबूतर और नारियलका गूदा।
गोलाई० ना० स्त्री० परिधि, घेरा, गोलापन।
गोलाकार० गु० गोलरूप।
गोलाध्याय० ना० पु० सिद्धान्तशिरोमणि का एक प्रकरण।
गोलिका० ना० स्त्री० पति के मरने के उपरान्त जारजात कन्यका, गोली।
गोली० ना० स्त्री० छोटागोला।
गोलोक० ना० पु० श्रीकृष्णचन्द्रका विशेष स्थान।
गोलोमा० ना० स्त्री० वन ओषध।
गोवना० स० क्रि० छिपाना, भूत, क्रिया, गोई।
गोवर्द्धन० ना० पु० पर्वत विशेष जो ब्रज में है।
गोविन्द० ना० पु० कृष्णचन्द्र, वेदलभ्य।
गोविन्दचन्द्रिका० ना० स्त्री० पुस्तक विशेष।
गोशाला० ना० स्त्री० गाय बैल रहनेका घर।
गोष्ठ० } ना० स्त्री० बांधनू, मेल, सम्मत, सलाह।
गोष्ठी० }
गोष्पद० ना० पु० गायका खुर।
गोसाईं० ना० पु० ईश्वर, तपी, सन्तोंका मार्ग।
गोसैयां० ना० पु० ईश्वर, परमात्मा।
गोस्तनी० ना० स्त्री० दाख, अंगूर।
गोह० ना० स्त्री० विसखपरा के डौलका जंतु।
गोहरा० ना० पु० उपला।
गोहार० ना० स्त्री० हुल्लड़, रौला, सहायता, मदद।
गोहूं० ना० पु० गेहूं, गोधूम, अन्न विशेष।
गोहूअन० ना० पु० सर्प विशेष।
गोक्षुर० ना० पु० गोखुरू, पौधा विशेष।
गोत्र० ना० पु० वंश, घराना संज्ञा, पर्वत।
गोत्रघात० } ना० पु० निजकुल का मनुष्य मारना।
गोत्रवध० }
गोत्रज० ना० पु० गोत्री, सम्बन्धी, अपने घराने का।
गोत्रा० ना० स्त्री० धरती।
गोत्री० ना० स्त्री० गोत्रज।
गौ० ना० स्त्री० गाय।
गौं० ना० स्त्री० दाव, घात, औसर, लाभ।
गौंगीर० गु० घाती, दाव खेलनेहारा।
गौगोड़० ना० पु० जब गाय ब्यानी दूध नहीं देती है तब ग्वाल उसकी योनि में हाथ डालकर खड़ी करते हैं।
गौड़० ना० पु० देशविशेष, ब्राह्मण विशेष, कायस्थ जाति विशेष।
गौड़िया० ना० पु० गौड़देशवासी, चैतन्य का शिष्य।
गौड़ी० ना० स्त्री० गुड़की मदिरा, जहां गायें खड़ी होती हों।
गौण० गु० जो मुख्य नहीं, अर्थात् अप्रधान।
गौतम० ना० पु० मुनि विशेष, पर्वत विशेष।
गौथन० ना० पु० गायका स्तन।
गौदन्ती० ना० पु० हरताल वा औषध विशेष।
गौदान० ना० पु० गायका दान।
गौना० ना० पु० विवाह करके पीछे दिनों में स्त्री० को अपने घर लाना।
गौनहा० } ना० पु० गौने में दूल्ह के साथी।
गौनहार० }
गौमलो० ना० पु० गोरोचन।
गौर० ना० पु० धवबृक्ष, जाति विशेष, चिह्न, शुक्लवर्ण।
गौरक० ना० पु० तीतरपक्षी, गेरू।
गौरण्ड० ना० पु० गोरा।
गौर्य्या० ना० स्त्री० भवानी, पार्वती।

चबेना० ना० पु० } भूनाहुआ अन्न।
चबेनी० ना० स्त्री० }

चव्य० } ना० स्त्री० चाब, औषध।
चव्यन० }

चमक० ना० पु० डंक।

चमक० ना० स्त्री० चटक, झलक, भड़क।

चमकता० गु० उजागर, उजला।

चमकना० अ० क्रि० झलकना, लौकना, भाग्य उदयहोना, क्रोधितहोना।

चमकाना० स० क्रि० झलकाना, लुकाना, घुमाना, नचाना, फैलाना।

चमकाव० ना० पु० } चमक, भड़क।
चमकाहट० ना० स्त्री० }

चमकीला० गु० चमकने हारा, चमकदार।

चमकौना० ना० पु० चमकाने वाला।

चमगादड़० ना० पु० }
चमगीदर० ना० पु० }
चमगुदड़ी० ना० स्त्री० } राति का उड़नेवाला पक्षी विशेष जो वृक्षों में उलटा टँगता है।
चमगुदरी० ना० स्त्री० }
चमगोदड़० ना० पु० }
चमगोदरी० ना० स्त्री० }

चमचमात० ना० पु० चमकित।

चमचमाना० अ० क्रि० चमकना, झुनझुनाना।

चमचमाहट० ना० स्त्री० चमकाहट।

चमड़ा० ना० पु० चर्म, खाल।

चमत्कार० ना० पु० अचम्भा, भड़क, बढ़ती, ऐश्वर्य।

चमत्कारी० गु० भड़कीला, भाग्यशाली।

चमर० ना० पु० चँवर, सुरभि गायकी पूंछ।

चमरई० ना० स्त्री० चमारपन, चमार का काम।

चमरी० ना० स्त्री० सुरभि।

चमार० ना० पु० चर्मकार, नीचजाति विशेष।

चमारिन्० } ना० स्त्री० चमार की स्त्री।
चमारी० }

चमू० ना० स्त्री० सैन्य, फौज।

चमूप० }
चमूपति० } ना० पु० सेनापति, सिपहदार।
चमूपाल० }

चमेटा० ना० पु० चपेटा।

चमोटा० ना० पु० } चमड़ा जिसपर नाई छुरा फिराते हैं।
चमोटी० ना० स्त्री० }

चम्पई० गु० नारंजी रंग।

चम्पक० ना० पु० वृक्षविशेष जिसका फूल पीला सुगन्धित होता है।

चम्पत० ना० पु० भागना।

चम्पतहोना० अ० क्रि० भागजाना, छुपना।

चम्पा० ना० पु० चम्पक।

चम्पाकली० ना० स्त्री० चम्पाकी कली के समान गहना विशेष गले में पहिनते हैं।

चम्मू० ना० पु० जलपात्र विशेष जिससे देवता को जल चढ़ाते हैं।

चम्बेली० ना० स्त्री० वृक्ष या उसका फूल।

चय० ना० पु० समूह, ढेर, अंश।

चयन० ना० पु० आनन्द, कुशल, क्षेम।

चर० ना० पु० चारा, धाह, दूत, गु० जिस को चलने की शक्ति हो, या जो चलने व उठने के योग्य हो यथा नर नारि पशु पक्षी आदि, चारा।

चरक० ना० पु० वैद्य विद्या का ग्रन्थ विशेष, कोढ़।

चरकटा० ना० पु० चारा काटनेवाला।

चरका० ना० पु० श्वेतकुष्ठ विशेष, सफेद कोढ़।

चरकी० गु० कोढ़ी।

चरचना० स० क्रि० देह में चन्दन लगाना, चर्चना।

चरचर० ना० पु० गप, बक।

चरचराना० अ० क्रि० चटकना, मरमराना।

चरचेला० गु० बकी, बकवादी।

चरण० ना० पु० पांव, श्लोक आदिका एकपद

गौरव० ना० पु० बड़प्पन, गुरुताई।
गौरा० ना० पु० चटक, चिड़ा, स्त्री० पार्वती।
गौरिया० ना० स्त्री० चिड़िया।
गौरिला० ना० स्त्री० पृथ्वी, धरती।
गौरी० ना० स्त्री० रागिनीविशेष, हल्दी, रात, पार्वती, तुलसी, गौरोचन।
गौशाला० ना० स्त्री० गाइयों का स्थान।
ग्रथित० गु० बंधाहुआ, पिरोयाहुआ।
ग्रन्थ० ना० पु० पुस्तक, पोथी, शास्त्र।
ग्रन्थकार० ना० पु० ग्रन्थकर्त्ता, कवि।
ग्रन्थनि० ना० पु० महापुरुडी, केलावृक्ष।
ग्रन्थि० ना० स्त्री० गांठि।
ग्रन्थिक० ना० पु० पीपरामूल।
ग्रन्थिमान्० ना० पु० हरछिंवाड़।
ग्रन्थिल० ना० पु० कांकरवृक्ष, करील।
ग्रस्त० गु० शब्द जो चबाय के कहा गया, खाया गया, घिराहुआ।
ग्रह० ना० पु० सूर्यादि नवग्रह, घर।
ग्रहण० ना० पु० हाथ में लेना, अंगीकार, चन्द्रमा, सूर्य का गहन।
ग्रहस्थापन० ना० पु० नवग्रहों को बैठाय के उनको आवाहन करना।
ग्रहीता० गु० ग्रहण करनेहारा।
ग्राम० ना० पु० गांव, पुर, स्त्रीबात, समूह, रामचन्द्रिकायां, गिरिग्राम लै लै हरिग्राम मारि, मनोपभिनी पग्रदन्ती विदारि।
ग्रामनर० ना० पु० गँवार गांववासी।
ग्राम्य० गु० गांव में जो उत्पन्नभया।
ग्रामीण० ना० पु० गांव में बसनेहारा, गँवार।
ग्राव० ना० पु० पत्थर, पर्वत।
ग्रास० ना० पु० कौर, लुकमा।
ग्रासक० गु० घेरनेवाला, रोकनेहार।
ग्रासना० स० क्रि० घेरना, रोकना।
ग्रासित० गु० घेरागया, नाशित।
ग्राह० ना० पु० मगर।
ग्राहक० गु० ग्रहणकरनेहार, अंगीकारकर्त्ता।
ग्राही० गु० ग्राहक, लेनेवाला, स्त्री० नाकिन।
ग्राह्य० गु० जो ग्रहण करने के योग्य है।
ग्रीवा० ना० स्त्री० गला, गर्दन, गलेका पृष्ठभाग।
ग्रीष्म० ना० स्त्री० तपन, गरमी।
ग्रैवेय० ना० पु० गलेका गहना, हसली, माला आदि।
ग्लानि० ना० स्त्री० घृणा, लाज, थकाई।
ग्वाल०, ग्वाला० ना० पु० पशुपालक, अहीर।
ग्वालिनि० ना० स्त्री० अहीरिनि।
ग्वैंड़० अव्य० समीप, पास।
ग्वैंड़ा० ना० पु० नगर व गांवका आसपास।

## ( घ )

घंघोरना०, घंघोलना० स० क्रि० मथना, मिलाना, धोना।
घंघरी० ना० स्त्री० लहंगा।
घट० ना० पु० देह, मन।
घटक० ना० पु० मध्यस्थ, बिचवैया, संदेशी।
घटज० ना० पु० अगस्त्यमुनि।
घटना० अ० क्रि० मन्दाहोना, कमहोना, योग्यहोना।
घटनीय० गु० जो घटने के योग्य है।
घटयोनि० ना० पु० अगस्त्य मुनि।
घटा० ना० स्त्री० मेघोंका उमड़ना, मेघ, भीड़, ठट्ठ, मधुककड़ी।
घटाटोप० ना० पु० पालकी वा रथका आच्छादन, गिलाफ, चारों ओर से घिरना।
घटाना० स० क्रि० कम करना।
घटाव० ना० पु० कमती।
घटावना० स० क्रि० घटाना।
घटिका० ना० स्त्री० घड़ी, मुहूर्त, एँड़ी के ऊपर का भाग।
घटित० गु० योग्य, गम्य।
घटिया० गु० थोड़े मोलका, सस्ता, घाटिदेनेहारा, धोखा देनेहारा, कपटी।
घटी० ना० स्त्री० क्षति, हानि, कमी, घड़ी।

चरणपीठ० ना० पु० खड़ाऊं।

चरणामृत०
चरणोदक० } ना० पु० जल जिसमें देवता वा गुरु वा ब्राह्मणादि के पांव धोयेगये हों।

चरती० गु० जो व्रत नहीं करता, व्रती नहीं।

चरन० ना० पु० चरण।

चरना० अ० क्रि० चुगना, फिरना।

चरनी० ना० स्त्री० थान या कठरा, जिस में बैल भूसा खाते हैं।

चरम्मा० ना० स्त्री० चौखमी।

चरपरा० गु० तीता, कडुआ, तीक्ष्ण, फुर्तीला।

चरपराना० अ० क्रि० परपराना।

चरपराहट० ना० स्त्री० परपराहट।

चरपरिया० गु० मनचला, सुघड़।

चमर० गु० पिछला।

चरवाई० ना० स्त्री० चराई।

चरवाहा० ना० स्त्री० रखवारा, चरानेहारा।

चरस० ना० पु० मादक वस्तु, मोट, पुरवट।

चरसा० ना० पु० अधोड़ी, खाल।

चराई० ना० स्त्री० चराने के दाम, चराने का काम।

चराक० गु० चरनेहारा, पशु।

चराचर० ना० पु० चल अचल सजीव निर्जीव जन्तु।

चरान० ना० पु० तराई।

चराना० स० क्रि० चुगाना।

चराव० ना० पु० खेत या धरती जो चरने के योग्य।

चरावना० स० क्रि० चराना।

चरित० ना० पु० चरित्र।

चरितार्थ० ना० पु० कृतार्थ।

चरित्र० ना० पु० स्वभाव, शील, वृत्तांत।

चरुआ० ना० पु० भांड़ा।

चर्चक० गु० चर्चा करनेहारा, वादी।

चर्चना० स० क्रि० विचारना, समझना, पूजना, पहिचानना।

चर्चरी० ना० स्त्री० छन्दविशेष, कर्ता, विक्र।

चर्चा० ना० स्त्री० प्रस्ताव, बतकहाव।

चर्चित० गु० लगाया हुआ, कहा हुआ।

चर्म० ना० पु० चमड़ा।

चर्मकार० ना० पु० चमार।

चर्मपात्र० ना० पु० चमड़ा का डोल, मशक

चर्मवस्त्र० ना० पु० चमड़ा का वस्त्र अर्था ओढ़न।

चर्य्या० ना० स्त्री० तपस्या करने में मुनि अथवा रहनि।

चर्वण० ना० पु० दांतों से पीसना, चबेना।

चर्स० ना० पु० चरसा।

चल० गु० जो स्थिर न हो।

चलत० गु० चलति।

चलदल० ना० पु० पीपल।

चलन० ना० पु० चालि, व्यवहार।

चलनता० ना० स्त्री० बिक्रनहार, खपती।

चलना० अ० क्रि० जाना, बिदाहोना, बहना

चलनी० ना० स्त्री० हांगी, गु० चलती।

चलविचल० ना० पु० चूक, भूल, भ्रम।

चलविधरा० गु० अड़ियल, मचला।

चलयौवन० ना० पु० चलायमान यौवन।

चलसुगन्धा० ना० स्त्री० शोचर लोन।

चलाचल० ना० पु०
चलाचली० ना० स्त्री० } दौड़ धूप।

चलान० ना० स्त्री० भेजाव।

चलाना० स० क्रि० दौड़ाना, भगाना, छोड़ना, बढ़ाना, अभ्यास डालना, सिखलाना।

चलायमान० गु० जो स्थिर न हो, लोल।

चलाव० ना० पु० चलन।

चलित० गु० जो चलता है।

चलिश्री० गु० खिलाड़ी, चपल।

चलू० ना० पु० आचमन।

चप० ना० पु० नेत्र, आंखि

चषक० ना० पु० पियाला, जिसमें जलादि पीते हैं।

घट्यादि० ना० स्त्री० घड़ी आदि।
घड़घड़ाना० अ० क्रि० गरजना।
घड़ा० ना० पु० कुम्भ, घट, कलश मिट्टीका।
घड़िया० ना० स्त्री० कुल्हिया, मधुमक्खी का छत्ता, कोल, पियाली।
घड़ियाल० ना० पु० मगर, ग्राह, घण्टा।
घड़ियाली० गु० घण्टा बजानेहारा।
घड़ी० ना० स्त्री० साठिपल, समय मापने का यन्त्रविशेष।

घड़ौंच० ना० पु० } तिकठी, तिपाई, पानी
घड़ौंची० स्त्री० } का घड़ा रखने के लिये काष्ठ रचित वस्तु।

घणा० गु० घना।
घण्टा० ना० स्त्री० बाजा विशेष, अढ़ाईदण्ड।
घण्टालिका० ना० स्त्री० मधुकर्कटी घण्टी।
घण्टाली० ना० स्त्री० छोटा घण्टा।
घन० ना० पु० घटा, मेघ, गु० घना, दृढ़, विस्तार, मूर्ति ना० पु० लोहार का बड़ा हथौड़ा।
घनक० ना० पु० सँभालू पौधा।
घनगरज० ना० पु० गर्जन, गु० ऊंचा शब्द।
घनघनाना० अ० क्रि० झनझनाना, फहराना।
घनघोर० ना० पु० घटा, घेरा, घन गरजना।
घनतनवर्ण० गु० जिसका वर्ण मेघ के समान हो, ना० पु० श्रीकृष्णचन्द्रजी।
घनरस० ना० पु० जल, पानी।
घनश्याम० ना० पु० श्रीकृष्णचन्द्रजी, गु० काली घटा।
घनस० ना० पु० पक्षी विशेष।
घनसार० ना० पु० कपूर, जल, चन्दन।
घना० गु० पिचपिच, बहुत।
घनासन० ना० पु० भैंसा।
घनाह्व० ना० पु० नागरमोथा।
घनेरा० गु० बहुत, अधिक।
घबराना० अ० क्रि० व्याकुल होना, हड़बड़ाना।
घबराहट० ना० स्त्री० व्याकुलता, हड़बड़ी।
घमण्ड० ना० पु० गर्व्व, अहंकार, गरूर।
घमण्डी० गु० अहंकारी, मगरूर।
घमरौल० ना० स्त्री० रौला भीड़।
घमसान० ना० पु० युद्ध, लड़ाई।
घमाघम० गु० कचाकच।
घमाना० स० क्रि० धूप दिखाना, धूप में खड़ा होना।
घमासान० ना० पु० घमसान।
घमोई० ना० पु० तृणविशेष।
घर० ना० पु० गृह, मकान।
घरनई० ना० स्त्री० चौपड़ा, बेड़ा।
घरना० स० क्रि० गढ़ना।
घरनी० ना० स्त्री० स्त्री।
घरबार० ना० पु० घराना।
घरबारी० ना० स्त्री० गृहस्थ।
घराना० ना० पु० कुटुम्ब, घर के लोग।
घरामी० ना० पु० छवैया।
घरी० ना० स्त्री० लपेटे हुये कपड़ों की गठरी, तह लगे हुये कपड़े, घड़ी।
घरेलू० गु० घर का पालतू।

घरौंदा० } ना० पु० छोटा घर जो लड़के
घरौर० } खेलने के लिये बनाते हैं वा जिस
घरौआरा० } में खिलौना रखते हैं।

घर्घर० ना० पु० चक्की आदि का शब्द।
घर्घरा० ना० स्त्री० घाघरा।
घर्म० ना० पु० प्रस्वेद, जलन, धूप, घाम, काल।
घर्षण० ना० पु० घिसना, रगड़ना।
घलूआ० ना० पु० रूंक वा घाता जो तोल से अधिक लिया जाता है।
घवरि० ना० स्त्री० गुच्छ, गुंचा।
घसन० ना० पु० घर्षण।
घसना० स० क्रि० घिसना, रगड़ना।
घसियारा० ना० पु० घास काटनेहारा।
घसियारिन० ना० स्त्री० घसियारे की भार्य्या।

नित्यकर्म० ना० पु० स्नानपूजादि कर्त्तव्य कर्म, शुक्लकर्म।
नित्यता० ना० स्त्री० सदापन, सदैव।
नित्यदान० ना० पु० प्रतिदिनदेना, सत्यदान, सात्त्विकदान।
नित्यानन्द० ना० पु० सर्वदाकाल आनन्द।
निथम्भ० ना० पु० स्तम्भ, पीलपाया।
निथरा० गु० फर्चा, फर्चा।
निथारना० स० क्रि० उड़ेलना, फर्चा करना।
निदग्धिका० ना० स्त्री० श्वेत भांटी कटाई।
निदरहि० क्रि० निन्दाकरे, नामाने।
निदरना० स० क्रि० निन्दा करना।
निदरि० अ० क्रि० निरादरकरके, अपमानकर।
निदाघ० ना० पु० ग्रीष्म, गर्मी।
निदान० अव्य० अन्त, पीछे, पूरा, निपट ना० पु० रोगपरीक्षा, औषधि कथन, अन्तविचार, कारण।
निदेश० ना० पु० आज्ञा, अनुशासन, कीन्हेसि मोरिनिदेशनिमेट्ट, देउँदवायनागतरपेट्ट, इतिश्री रामचरित्रे सहजरामकाव्ये।
निद्रा० ना० स्त्री० औंघाई, नींद।
निद्रारि० ना० पु० चिरायता।
निद्रालु० गु० स्वभावबश, जो अधिक सोवे।
निद्रित० गु० निंदासा, सोवासा।
निधड़क० गु० निर्भय, अव्य० अचानक।
निधन० ना० पु० मृत्यु, नाश, धनहीन।
निधरक० गु० निधड़क।
निधान० ना० पु० स्थान, घर, धन, आधार, खोंचा।
निधि० ना० स्त्री० कुबेरका एक रत्न, सम्पत्ति, ना० पु० समुद्र, गु० नौ ९।
निधिजात० ना० पु० चन्द्रमा आदि।
निधिसुता० ना० स्त्री० श्रीलक्ष्मी जी।
निनन्द० }
निनाद० } ना० पु० शब्द, घण्टा, ध्वनि।
निनायी० ना० पु० खटमल।
निनायी० ना० पु० विरोष, रोगविशेष।
निन्दक० गु० निन्दा करनेहारा, नींदनेहारा।
निन्दकाई० ना० स्त्री० निन्दकता, निन्दा।
निन्दना० स० क्रि० दोषदेना, कलंकलगाना।
निन्दनीय० निन्दा के योग्य।
निन्दा० ना० स्त्री० दोष, कलंक, बुरा कहना।
निन्द्य० गु० निन्दा के योग्य।
निनावा० ना० पु० रोगविशेष।
निन्नानवे० गु० एकोनशत, ९९।
निपट० अव्य० निरानिर, अधिक, बहुत, अति, सरासर, सर्व।
निपटना० अ० क्रि० चुकना, पूराकरना।
निपटाना० स० क्रि० चुकाना, पूराकरना, टहराना, निबड़ना।
निपटारा० ना० पु० निबेड़ा, फैसला।
निपटारू० ना० पु० निबेरू।
निपात० ना० पु० मृत्यु, नाश, गिरना।
निपाता० क्रि० नाश किया, मिटाया।
निपान० ना० पु० जलाशय, दोहनी।
निपुण० गु० प्रवीण, चतुर, दाना।
निपूता० गु० जिसके सन्तान नहीं।
निफल० गु० निरर्थ, फलरहित।
निबटेरा० ना० पु० निस्तोक, छुटौनी।
निबड़ना० अ० क्रि० निपटना, होचुकना।
निबन्ध० ना० पु० बन्धेज, इकरार गु० जो ठहर गया।
निबन्धन० ना० पु० बन्धन, ठहराव।
निबन्धित० गु० जो ठहरगया, बन्धित।
निबल० गु० निर्बल, लाचार बुड्ढा।
निबाह० ना० पु० समास, निबेड़ा, निर्वाह, बात का पूरा करना।
निबाहू० गु० टिकाऊ ना० पु० निपटारू।
निबेड़ना० स० क्रि० निपटाना।
निबेड़ा० ना० पु० निबटेरा, निपटारा।
निबेड़ि० गु० निबाहु।
निभ० ना० पु० तुल्य, बराबर।

पंचज्योनार० ना० पु० पांचप्रकार की ज्योनार अर्थात् भोज्य, भक्ष्य, लेह्य, चोष्य, पेय, ५।
पंचतत्त्व० ना० पु० पांचतत्त्व अर्थात् आकाश, वायु, अग्नि, जल, मिट्टी, ५।
पंचतन्त्र० ना० पु० पांचतंत्र अर्थात् वशीकरण, मारण, उच्चाटन, मोहन, आकर्षण।
पंचत्व० गु० मृत्यु।
पंचदश० गु० पन्द्रह, १५।
पंचदशानर्थ० ना० पु० पन्द्रह अनर्थ अर्थात् चोरी, हिंसा, मिथ्या, दम्भ, काम, क्रोध, विस्मय, वैर, अप्रतीति, भेद, भय, खेद, चिन्ता, क्षोभ, सर्वस्पर्द्धा, १५।
पंचनखी० ना० स्त्री० गोह।
पंचपल्लव० ना० पु० पांच वृक्षों की पत्ती या डाली।
पंचपात्र० ना० पु० पूजाका पात्रविशेष।
पंचपुराणलक्षण० ना० पु० पुराण के पांच लक्षण अर्थात् सर्ग, प्रतिसर्ग, वंश, मन्वन्तर, वंशानुचरित।
पंचप्राण० ना० पु० पांचप्राण अर्थात् प्राण, अपान, उदान, समान, व्यान, ५।
पंचभूत० ना० पु० पंचतत्त्व।
पंचम० गु० पांचवां, रागका स्वरविशेष।
पंचमांश० गु० पांचवांभाग।
पंचमी० ना० स्त्री० पांचवीं तिथि, व्याकरण में, पांचवांकारक।
पंचमुख० ना० पु० श्रीमहादेवजी।
पंचम्यन्त० गु० जिसके अन्तमें पंचमीका प्रत्ययहै।
पंचवक्त्र० ना० पु० श्रीमहादेव जी।
पंचविंश०
पंचविंशति० } गु० पचीस, २५
पंचविंशतितम० गु० पचीसवां।
पंचविंशप्रकृति० ना० स्त्री० पचीस प्रकृति अर्थात् अस्थि, मांस, नख, रोम, नाडिका, वीर्य, मूत्र, रक्त, वसा, धार, भूख, प्यास, नींद, कान्ति, आलस्य, दौड़ना, चलना, पसारना, समेटना, कूदना, राग, द्वेष, लाज, भय, मोह, २५।
पंचनख० ना० पु० सिंह, व्याघ्र।
पंचविरोधी० गु० सबका वैरी, दुष्ट।
पंचशर० कामदेव।
पंचशाख० ना० पु० हाथ।
पंचसूक्ष्मवायु० ना० पु० पांचसूक्ष्म वायु अर्थात् नाग, कूर्म, कृकल, देवदत्त, धनंजय।
पंचांगुल० ना० पु० दोनों अरण्ड, पांचअंगुल
पंचांगुली० ना० स्त्री० पांच अंगुली अर्थात् अंगुष्ठ, तर्जनी, मध्यमा, अनामिका, कनिष्ठिका।
पंचाध्यायी० ना० स्त्री० श्रीमद्भागवत के रासमण्डल के पांच अध्याय का समुदाय।
पंचानन० ना० पु० श्रीमहादेवजी, सिंह।
पंचामृत० ना० पु० दही, दूध, घी, मधु, शक्कर, की मिलोनी जो देवता हेतु बनाते हैं।
पंचायत० ना० स्त्री० बहुत मनुष्यों की मति वा मनुष्यों का समूह, जिसमें झगड़ा निपटायाजाता है, वा जातिकी सभा वा समुदाय।
पंचाल० ना० पु० देश विशेष।
पंचालिका० ना० स्त्री० वेश्या, पतुरिया।
पंचाली० ना० स्त्री० वेश्या, द्रौपदी।
पंचावन० गु० पचपन, ५५।
पंचास० गु० पचास, ५०।
पंचास्य० ना० पु० श्रीमहादेव जी, सिंह, गु० पांच मुखवाला।
पंचीकरण०
पंचीकृत० } गु० पांचकाकियाहुआ, या पांच पांच कियागया।
पंछी० ना० पु० पक्षी, चिड़िया।
पंजर० ना० पु० पांसली, पांजर, पिंजरा।
पंजरगत० गु० पिंजरे में।
पंजाब० ना० पु० देशविशेष जिसमें पांच नदियां हैं अर्थात् सतलज, व्यासा, रावी, चिनाव, जिहलम।

निभना० अ० क्रि० निबाहहोना, पारहोना।
निभाना० स० क्रि० निबाहना, पारकरना।
निमकी० ना० स्त्री० लोनका निम्बू।
निमकौड़ी० ना० स्त्री० नींबका फल।
निमन० गु० ठोस, पोढ़ा, सुन्दर।
निमनाई० ना० स्त्री० पोढ़ाई।
निमनाना० स० क्रि० पोढ़ाकरना, संभालना।
निमंत्र० } ना० पु० न्योता।
निमंत्रण० }
निमाना० गु० भोला, मैदान।
निमि० ना० पु० राजाविशेष।
निमित्त० ना० पु० कारण, लिये, भाग, हेतु।
निमिष० ना० पु० थोड़ीदेर, पलक, चाल।
निमिषमात्र० ना० पु० अत्यन्त थोड़ाकाल।
निमीलन० ना० पु० मृत्यु, झपकी, पलक।
निमेष० ना० पु० पलक, विपल।
निम्न० गु० नीचारथान, नीचान, अधो।
निम्नगा० ना० स्त्री० नदी।
निम्ब० ना० पु० नींव वृक्ष।
निम्बक० ना० पु० निम्बू।
निम्बरक० ना० पु० नींव, वा महानींव।
निम्बू० } ना० पु० नींबू।
निम्बूक० }
नियत० गु० जो ठेकागया, मुकर्रर, क़ायम।
नियन्ता० ना० पु० स्वामी, अध्यक्ष, सारथी, नियतकर्ता।
नियम० ना० पु० प्रण, वचन, अंगीकार, जो कुछ धर्म की कियाकरे, यथाव्रत।
नियमित० गु० निश्चित, प्रणकिया गया।
नियमन० ना० पु० नीम वृक्ष, रोक।
नियर० } अव्य० समीप, पास।
नियरे० }
नियराई० ना० स्त्री समीपता, निकटता।
नियामक० ना० पु० नाविक, नियन्ता।
नियुक्त० गु० नियोजित, स्थापित।
नियुत० गु० दशलाख, १०००००० ।

नियोग० ना० पु० प्रेरण, आज्ञा, तथा पुत्रोत्पन्न करना।
नियोजन० ना० पु० स्थापन, आज्ञा।
नियोजित० गु० स्थापित, रक्खा।
निर० अव्य० निः।
निरखना० स० क्रि० देखना, विलोकना।
निरंकार० गु० निराकार।
निरंकुश० गु० स्वेच्छाचारी, निडर।
निरंजन० गु० निर्मल, राग रहित, अविद्या रहित, ना० पु० ईश्वर।
निरत० गु० अति प्रीतिमय, लीन।
निरतक० ना० पु० नचवैया।
निरर्थ० गु० झूठ, निष्प्रयोजन, बेफ़ायदह।
निरन्त० गु० अन्तरहित, अपरम्पार, ना० पु० आकाश, ईश्वर।
निरन्तर० अव्य० नित्यप्रति, जिसमें वियोग नहीं, सत्य, अन्तर बिन।
निरन्ध० गु० अन्धा, देखने वाला।
निरपराध० } गु० अपराध रहित, निर्दोष।
निरपराधी० }
निरम्बु० गु० जलरहित।
निरय० ना० पु० नरक, दोज़क।
निरर्थक० गु० ढीला, प्रमादी, अनरीति, अर्थ रहित, निष्प्रयोजन।
निरवग्रह० गु० स्वच्छन्द, स्वतन्त्र।
निरवद्य० गु० आनन्दित, अकथ्य।
निरवारण० ना० पु० उधारन, बचाव, सुलझावट।
निरवारना० स० क्रि० खोलना, छोड़ना।
निरस० गु० रसहीन, फीका, बदमज़ह।
निरस्त० गु० त्यागित, जिसका अस्त न हो।
निरस्त्र० गु० अस्त्रहीन।
निरस्य० गु० त्यागने के योग्य, त्यागकिये।
निरा० गु० केवल, सारा, ठेठ, रूखा।
निराकांक्षी० ना० पु० निस्पृह, आकांक्षारहित।
निराकार० गु० आकारहीन, यथा ईश्वर।

पंजाबी० गु० पंजाब देश का मनुष्य वा वस्तु।
पंडोरि० ना० स्त्री० औषधिविशेष, जो खाया जाती है।
पट० ना० पु० कपड़ापद्धति, गिरने वा मारने का शब्द, द्वार का किवाड़ आदि टकन, गु० उलटा पुलटा पत्र।
पटकन० ना० स्त्री० पछाड़ चोट।
पटकना० स० क्रि० देमारना, पटकदेना, अ० क्रि० चरचराना, फटना, ना० पु० कोड़ा।
पटका० ना० पु० फेंटा, कमर बांधने का कपड़ा।
पटकाजाना० अ० क्रि० दबना, पतितहोना, गिरना।
पटकाना० } स० क्रि० पटकना, देमारना।
पटकारना० }
पटकीदेना० }
पटचर० ना० पु० पुराना वस्त्र, यथा पटच्चरं जीर्णवस्त्रमित्यमरः।
पटड़ा० ना० पु० सिलों बैठने के लिये काठका आसन, चौकी, पीढ़ा, पीड़ा, तख्ता।
पटतर० ना० पु० तुल्य, सदृश, बराबर।
पटन० ना० पु० पटने का काम।
पटना० स० क्रि० छतका बनना, दबना, भर जाना, भरना, भरपाना, ना० पु० नगर विशेष।
पटनी० ना० पु० नैया।
पटपट० ना० पु० भुनने का वा मारने का वा पीटने का शब्दविशेष, चटचट।
पटरा० ना० पु० पटड़ा, ऊजड़।
पटरानी० ना० स्त्री० रानी, शाहजादी।
पटरी० ना० स्त्री० छोटापटरा, पटीया, खपरा।
टल० ना० पु० अभ्रक, अबरक, ढकन, समूह।
पटवा० ना० पु० जातिविशेष, पटुआ।
पटवाना० स० क्रि० पाटना, भरवाना।
पटवारा० } ना० पु० धरती का लेखा लगानेहारा।
पटवारी० }
पटा० ना० पु० गदका, पीढ़ा, पीढ़ी, पट्टलिया।
पटाक० ना० पु० धड़ाक, धारा।
पटाका० ना० पु० दर्दूर, आतशबाजी विशेष, धड़ाका।
पटाना० स० क्रि० भराना, चौका गोबर से लगाना, मिट्टी से लीपना।
पटपट० ना० पु० चटाचट।
पटाव० ना० पु० सीसार, अराव, पदरा जो द्वार वा छतपर डालते हैं।
पटिया० ना० स्त्री० पटरी।
पटीना० ना० पु० पक्षीविशेष।
पटीमा० ना० पु० वस्त्र नापने का बड़ा पत्थर।
पटीलना० स० क्रि० मारना, पीटना, भर्त्सना करना।
पटु० गु० चतुर, निपुण, ना० पु० वस्त्र, नकछिकनी, गु० सुन्दर।
पटुता० ना० स्त्री० चतुराई, निपुणता, सुन्दरता।
पटुआ० ना० पु० पाट, सन।
पटेर० ना० पु० पौधाविशेष, गोंदी।
पटेरा० ना० पु० मुद्राविशेष।
पटेल० ना० पु० लठियाने का काम, प्रभुता, कुरमी, जातिमें प्रधान, महाराष्ट्र की पदवी।
पटेला० ना० पु० नावविशेष, ना० स्त्री० सरावन।
पटेली० ना० स्त्री० छोटा पटेला।
पटेला० ना० पु० पटरा।
पटोतन० ना० पु० पटने।
पटोर० ना० पु० रेशमीवस्त्र, पाट।
पटोल० ना० पु० परवल।
पटोहिया० ना० पु० उल्लू।
पटौनी० ना० स्त्री० नैया, पटनी।
पट्ट० ना० पु० पट, पत्र।
पट्टन० ना० पु० नगर, पुर।
पट्टवस्त्र० ना० पु० रेशमी कपड़ा।
पट्टा० ना० पु० घोड़ेकी पट्टी, कुत्ते के गले में बांधनेका चमड़ा, कानों परके रखायेहुये बाल,

निरादर० गु० आदररहित, अवज्ञायुत, या अ-
पमान करने हारा।
निराधार गु० सहारा रहित, आधार हीन।
निरामिष० गु० मांसरहित भोजन।
निरालम्ब० गु० आलम्बरहित, अवलम्बहीन।
निरालस्य० गु० आलस्य हीन, कामकाजी, मि-
हनती, उपायी।
निराश० गु० भरोसारहित, आशा टूटगई।
निराहार० गु० भोजनहीन, विनकुछखाये।
निरिच्छ०, निरिच्छित० } गु० इच्छारहित विन इच्छा, जिसको कुछ चाह नहीं।
निरीश० गु० स्वामीरहित, जिसका मालिक न
हो पतिहीन, ना० पु० जीव अर्थात् ईश नहीं।
निरीह० गु० चेष्टारहित यथा ईश्वर।
निरीक्षण० ना० पु० ताक, दृष्टि।
निरुत्तर० गु० उत्तरहीन, लाजवाब।
निरुपधि० गु० निष्प्रयोजन।
निरुपम०, निरुपमा० } गु० उपमा हीन, दृष्टान्त रहित।
निरुपाधि० गु० उपाधि रहित, बेखटके।
निरुपाय० गु० उपायहीन, विना उपायकिये।
निरूप० गु० रूपहीन, निराकार।
निरूपण० ना० पु० दृष्टि, निर्णय, जवाब, विस्तार
पूर्वक कथन।
निरूपित० गु० जो विस्तारपूर्वक कहागया वा
निर्णय कियागया, निश्चययुत, स्थापित।
निरेखना० स० क्रि० विलोकना, झांकना।
निरोग०, निरोगी० } गु० निरोग, भला चंगा, रोग रहित।
निरोध० ना० पु० घेरना, फाँसना।
निर्गत० गु० निकला।
निर्गता० गु० निकलकर, ना० स्त्री० निकली।
निर्गम० ना० पु० जहां जाय न सके, अगम।
निर्गुण० गु० गुण हीन, निकम्मा, मूर्ख।
निर्गुण्डी० ना० स्त्री० संभालू।
निर्घण्ट० ना० पु० सूचीपत्र।
निर्घात० ना० पु० वज्र, शब्द।
निर्घृणा० गु० निर्दया कठोर।
निर्घोष० ना० पु० ध्वनि, शब्द।
निर्जर० ना० पु० देवता, जो बूढ़ा न हो।
निर्जन० गु० मनुष्य हीन, जनरहित।
निर्जननदी० ना० स्त्री० श्रीगंगाजी।
निर्जल० गु० जलहीन, सूखा, पायाब।
निर्जीव० गु० जिसमें जीव नहीं है यथा मिट्टी
पत्थर आदि, मृतक।
निर्जास० गु० सार, सिद्धान्त।
निर्झर० ना० पु० झरना।
निर्झरिणी० ना० स्त्री० नदी।
निर्णय० ना० पु० निश्चय, ठिकाना, न्याय,
झगड़ा मिटाना।
निर्णीत० गु० निश्चित, निर्णय कियागया।
निर्दई०, निर्दय०, निर्दया०, निर्दयी० } गु० जिसमें दया नहीं है, कठोर बेरहम।
निर्दिष्ट० गु० जो अच्छी विधि देखा गया वा
निरूपित हुआ वा वर्णन हुआ।
निर्दोष०, निर्दोषी० } गु० दोषहीन, अकलंकी, अदोष।
निर्द्वन्द्व० गु० विना झगड़ा, बेखटके।
निर्धन० गु० धनहीन, दरिद्री।
निर्धार०, निर्धारण० } ना० पु० निश्चय, निर्णय।
निर्धारित० गु० निश्चित, निर्णीत।
निर्वंश० गु० वंशरहित, असन्तान, लावल्द।
निर्बन्धु० गु० बन्धु रहित, अकेला।
निर्बल० गु० लाचार, दुर्बल, जिसको सामर्थ्य
नहीं है।
निर्वश० गु० वश रहित, असमर्थ।
निर्बीज० गु० बीज रहित, पुत्रहीन।
निर्बुद्धि० गु० बुद्धिहीन, मूर्ख।

लिखतंग अर्थात् खेत आदि की सनद।

**पट्टी॰** ना॰ स्त्री॰ पाटी, बंधनी, पनकपड़ा, किसी स्थान आदिका भाग, शीराकाखंड।

**पट्टू॰** ना॰ पु॰ बनात की चादर, ऊर्णवस्त्र, विशेष।

**पट्ठ॰** ना॰ स्त्री॰ नवयौवना, थोड़े दिन की बकरी।

**पट्ठा॰** ना॰ पु॰ नवयौवन, पाठा, कुश्ती लड़नेहारा, रागविशेष, जिसका लेखा पत्ताहो।

**पठ॰** ना॰ पु॰ पढन्त।

**पठकायन्॰** ना॰ स्त्री॰ पाठक की पत्नी।

**पठन॰** ना॰ स्त्री॰ पढन।

**पठवाना॰** }
**पठाना॰** } स॰ क्रि॰ भेजवाना।

**पठिया॰** ना॰ स्त्री॰ नवयौवना बकरी।

**पठौना॰** ना॰ पु॰ }
**पठौनी॰** ना॰ स्त्री॰ } पठाना।

**पड़ना॰** अ॰ क्रि॰ गिरना, डेरा करना, जानना, करना, लेटना।

**पड़पड़ाना॰** अ॰ क्रि॰ भड़भड़ाना, टीसना।

**पड़ाना॰** स॰ क्रि॰ गिराना, लिटाना।

**पड़ापड़॰** अव्य॰ वारंवार मार।

**पड़ापाना॰** स॰ क्रि॰ सहेज से पाना, कोई वस्तु मार्ग आदि में पाना।

**पड़ाव॰** ना॰ पु॰ ठहराव, टिकाव, टिकासर, टिकने का स्थान, सेना, भीड़।

**पड़ावना॰** स॰ क्रि॰ पढ़ाना।

**पड़िया॰** ना॰ स्त्री॰ भैंस की बछिया।

**पड़ोस॰** ना॰ पु॰ समीपता, निकटता

**पड़ोसिन्॰** ना॰ स्त्री॰ पड़ोसिनकी स्त्री, समीप वासी स्त्री।

**पड़ोसी॰** ना॰ पु॰ निकटवासी, पड़ोस रहनेहारा।

**पढ़न॰** ना॰ स्त्री॰ पढ़ने का मार्ग।

**पढ़ना॰** स॰ क्रि॰ बांचना, पाठकरना, जपना।

**पढ़न्त॰** }
**पढ़न्ति॰** } ना॰ स्त्री॰ अध्याय, संस्था, विद्या, टोटका।

**पढ़ा॰** गु॰ चतुर, पण्डित, बुद्धिमान्।

**पढ़ाना॰** स॰ क्रि॰ शिक्षा देना, सिखलाना, बताना।

**पढ़िन॰** ना॰ पु॰ मत्स्यविशेष, मछलीविशेष।

**पढ्य॰** }
**पढ्यमान॰** } गु॰ पढ़ने के योग्य।

**पण॰** ना॰ पु॰ प्रतिज्ञा, अवस्था, कमाई, मोल चार काकिणी अर्थात् बीसगण्डा कौड़ी।

**पण्डा॰** ना॰ पु॰ पुजारी, देवालय का प्रधान।

**पण्डित॰** गु॰ विद्वान्, गुणवान्, पढ़ा, बुद्धिमान्।

**पण्डिताई॰** ना॰ स्त्री॰ पंडितकाकाम वा विद्या।

**पण्डितायन्॰** ना॰ पु॰ पंडितकी जोरू।

**पण्डियायन्॰** ना॰ स्त्री॰ पांड़े की जोरू।

**पंडुब्बी॰** ना॰ स्त्री॰ जलपक्षी, सुर्खाबी।

**पंडूखी॰** ना॰ स्त्री॰ कपोताकृति पक्षीविशेष, फाख़तह।

**पंडूरी॰** ना॰ स्त्री॰ पक्षीविशेष।

**पतग॰** ना॰ पु॰ पक्षी, चिड़िया।

**पतंग॰** ना॰ पु॰ छोटा उड़नेवाला जन्तु, तुक्कल विशेष, लकड़ीविशेष, रंगविशेष, सूर्य्य, पक्षी, अग्नि, वृक्षविशेष।

**पतंगा॰** ना॰ पु॰ चिंगारी, जन्तु पतंगविशेष।

**पतझड़॰** गु॰ पत्तोंका गिरजाना, ना॰ स्त्री॰ ऋतुविशेष।

**पतन॰** ना॰ पु॰ पटकन, पछाड़, गिरन।

**पतना॰** अ॰ क्रि॰ पड़ना गिरपड़ना।

**पतला॰** गु॰ दुबला, झीना, जो गाढ़ा न हो।

**पतलाई॰** ना॰ स्त्री॰ दुर्बलता, दुबलापन।

**पतवार॰** }
**पतवाल॰** } ना॰ पु॰ कनहर, नाव के पिछाड़ी का डांड़विशेष।

**पतत्रि॰** ना॰ पु॰ पक्षी, चिड़िया।

**पता॰** ना॰ पु॰ चिह्न, निशान।

**पताका॰** ना॰ स्त्री॰ ध्वजा, छोटी झंडी।

निर्बूझ० गु० जो समझ में न आवे, मूर्ख।
निर्भय० गु० अभय, निडर।
निर्भर० गु० पूर्ण, पूरा।
निर्मम० गु० ममता रहित।
निर्मल० गु० मलहीन, स्वच्छ, शुद्ध, साफ, फर्श।
निर्मलता० ना० स्त्री० पवित्रता, स्वच्छता, सफाई।
निर्मली० ना० पु० बीज विशेष जिससे पानी को स्वच्छ करते हैं।
निर्माण० ना० पु० बनावट, रचना, बनाना, कर्त्तव, सार।
निर्माल्य० ना० पु० प्रसाद, निवेदित वस्तु, स्वच्छता, शुद्धता।
निर्मित० गु० रचित, बनाया गया, निर्माण किया गया।
निर्मूल० गु० हीन मूल, विना जड़।
निर्मोह० } गु० मोहरहित, उदासी।
निर्मोही० }
निर्यास० ना० पु० शिलाजीत, वृक्षका रस अर्थात् गोंद, क्वाथ।
निर्याण० ना० पु० यात्रा, प्रस्थान।
निर्लज्ज० गु० लज्जा रहित, बेहया, नकटा।
निर्लिप्त० गु० स्पर्शहीन, जो लिप्त नहीं है।
निर्लेप० } गु० जिसका चिह्न नहीं वा लेश नहीं, विना लाग, सर्व।
निर्लेश० }
निर्लोभ० गु० लोभ रहित, दाता।
निर्बन्ध० गु० छूटाहुआ।
निर्वाण० ना० पु० मोक्ष, अपवर्ग, लय, गु० वैकुंठवासी, मोक्ष होगया।
निर्वाणसुख० ना० पु० मोक्ष, मुक्ति, वैकुंठवास।
निर्बाधा० गु० बाधा रहित, अकंटक।
निर्बाह० गु० निबाह।
निर्बाहक० गु० निबाह करनेहारा।
निर्विकल्प० गु० भेद रहित, अतर्क्य, कल्पना हीन।
निर्विकार० गु० विकारहीन, निर्बाध, अरोग।
निर्विघ्न० गु० विघ्नरहित, आनन्द, निर्बाधा।
निर्वृत्ति० ना० स्त्री० मुक्ति, मृत्युआनन्द, पुरुष, मार्ग, तरीक, पन्थ।
निर्वैर० गु० वैर भाव हीन।
निर्व्याज० गु० अचल, अस्वारथ।
निर्व्याधि० गु० व्याधि हीन, अरोग, अकंटक।
निर्हर० ना० पु० हरनेवाला।
निलज्ज० गु० निर्लज्ज, लज्जाहीन।
निलय० ना० पु० घर।
निवान० गु० नीचान।
निवाना० स० क्रि० नवाना।
निवार० ना० स्त्री० कोर, पट्टी सूतकी।
निवारक० गु० बचानेवाला, रोकनेवाला।
निवारण० ना० पु० निषेध, रोक, बचाव।
निवारना० स० क्रि० रोकना, बचाना, बरजना।
निवारत० क्रि० बचावत, रोकत, बर्जत।
निवारि० क्रि० बचाय कर, रोकि, बराजि।
निवारित० गु० बचायागया, बर्जागया।
निवावना० स० क्रि० नवाना।
निवास० ना० पु० बसने का स्थान, वास, घर।
निवासी० ना० पु० बसनेहारा, रहनेवाला।
निविड़० गु० अधिक, सघन, निहायत।
निवुकि० अ० क्रि० झपटि, कूदि।
निवृत्ति० ना० स्त्री० रहाव, रुकावट, विश्राम, चैन।
निवेदन० ना० पु० प्रार्थना, विनती, अर्ज।
निवेदनपत्र० ना० पु० अर्जी, विनयपत्र।
निवेदित० गु० अर्पित, विनय किया गया।
निवेशन० ना० पु० विवाह, शादी।
निशंक० गु० निडर, निस्संदेह, विन प्रयास।
निशा० ना० स्त्री० रात्रि।
निशाकर० ना० पु० चन्द्रमा।
निशागम० ना० पु० रात्रिका आगम, सन्ध्या, सांझ, शाम।

**पताल०** ना० पु० पाताल।
**पति०** ना० स्त्री० प्रभु, स्वामी, इज्जत, सुख्याति।
**पतित०** गु० भ्रष्ट, दोषी, जो गिरगया।
**पतिदेव०** } ना० स्त्री० पतिव्रता स्त्री, राम-
**पतिदेवता०** } चन्द्रिकायां, तू पतिदेवनकी गुरु बेटी, तेरी यम मृत्यु कहावत चेटी।
**पतिमा०** ना० स्त्री० प्रतिमा।
**पतिया०** ना० स्त्री० पत्री, चिट्ठी।
**पतियाना०** स० क्रि० प्रतीति करना, भरोसा रखना।
**पतियारा०** ना० पु० भरोसा, प्रतीति, विश्वास।
**पतिव्रता०** ना० स्त्री० साध्वी, कुलवन्ती और सुधर्म स्त्री।
**पतीरी०** ना० स्त्री० चटाई विशेष।
**पतील०** गु० पतला।
**पतीला०** ना० पु० बड़ी बटलोई, तौली, तसला।
**पतीली०** ना० स्त्री० छोटा पतीला।
**पतुकी०** ना० स्त्री० छोटी कराही, पत्तों का पात्र।
**पतुरिया०** ना० स्त्री० वेश्या, गणिका।
**पतुहिया०** ना० स्त्री० पतोहू, बहू।
**पतोह०** }
**पतोहू०** } ना० स्त्री० बहू, पुत्रकी स्त्री।
**पतौरा०** ना० पु० सैंठाकी पत्ती।
**पतौवा०** ना० पु० पत्ती।
**पत्तन०** ना० पु० नगर।
**पत्तर०** ना० पु० पत्र, वर्क।
**पत्तल०** ना० स्त्री० पत्तोंकापात्र भोजनके लिये।
**पत्ता०** ना० पु० पात, दल, भगली, गहनाविशेष।
**पत्ती०** ना० स्त्री० पाती, भंग।
**पत्थर०** ना० पु० पाषाण शिला।
**पत्नी०** ना० स्त्री० भार्य्या, विवाहितानारी।
**पत्यारो०** ना० पु० पतियारा।
**पत्र०** ना० पु० पत्ता, चिट्ठी, पत्तर, चांदी सोने आदि का पत्र।

**पत्ररथ०** ना० पु० पक्षी, चिड़िया।
**पत्रा०** ना० पु० तिथिपत्र, पत्री।
**पत्रांक०** ना० पु० पत्रकी संख्या।
**पत्रिका०** ना० स्त्री० चिट्ठी, पत्री।
**पत्री०** ना० स्त्री० चिट्ठी, पत्ती, वृक्ष, बाण, कमल।
**पथ०** ना० पु० मार्ग, बाट, राह।
**पथरकला०** ना० पु० बन्दूकविशेष।
**पथरचटा०** ना० पु० पौधाविशेष।
**पथराना०** अ० क्रि० पत्थर होजाना, कड़ा होना।
**पथरी०** ना० स्त्री० किरकिर, आंकर, कंकरी चकमकका पत्थर जो मूत्रको बंदकरता है, बूटीविशेष, पक्षीका भीतरीअंग विशेष।
**पथरीला०** गु० भूमि जिसमें बहुत पत्थरहों।
**पथिक०** गु० पु० बटोही, मुसाफिर, राही।
**पथ्य०** ना० पु० रोगीका आहार, लाभकारी, उपकारी, मस्तु, मुफीद।
**पथ्या०** ना० स्त्री० हड़।
**पद०** ना० पु० चरण, पांव, अधिकार, महिमा, पंक्ति, स्थान, शब्द, स्वरूप, कलिमा।
**पदग०** }
**पदचर०** } गु० पैदल, पियादा।
**पदच्युत०** गु० महिमासे जो भ्रष्ट, अधिकार से बदलजाना, बदलना।
**पदज०** ना० पु० पांवकी अंगुली।
**पदना०** ना० पु० } पदकर, पादू, दरपोंक-
**पदनी०** ना० स्त्री० } ना।
**पदपटी०** ना० स्त्री० एकप्रकारका नृत्य।
**पदपत्र०** ना० पु० पुष्करमूल, कमल के पत्ता, अधिकारका पत्र।
**पदपीठ०** ना० पु० खड़ाऊं, जूता।
**पदम०** ना० पु० पद्म।
**पदवी०** ना० स्त्री० पंक्ति, वंशकानाम, आस्पद, मार्ग, अधिकार।

निशाचर० ना० पु० राक्षस, चोर, उलूकादि, चन्द्रमा आदि नक्षत्र ।
निशाटन० ना० पु० निशाचर ।
निशि० ना० स्त्री० निशा ।
निशिचर० ना० पु० निशाचर ।
निशिनाथ० ना० पु० चन्द्रमा, चांद ।
निशिमुख० ना० पु० सन्ध्या, सांझ ।
निशिभानु० ना० पु० चन्द्रमा ।
निशीथ० ना० पु० आधीरात ।
निशीश० ना० पु० चन्द्रमा, चांद ।
निश्चय० ना० पु० निर्णय, विश्वास; गु० ठीक ।
निश्चल० गु० स्थिर, अचल ।
निश्चित० गु० निर्णीत ।
निश्चिन्त० गु० चिन्तारहित, विनाखटके ।
निश्चेष्ट० गु० चेष्टारहित, मूर्च्छित ।
निश्छिद्र० गु० निर्दोष छिद्ररहित ।
निःश्रेणी० ना० स्त्री० निसेनी, सीढ़ी, जीना ।
निश्श्वास० ना० पु० श्वास, श्वासवायु ।
निश्शेष० गु० अशेष, समस्त, सब ।
निषाद० ना० पु० गाने में पहिला स्वर, चाण्डाल संकरवर्णी, केवट, मल्लाह ।
निषिद्ध० गु० जो कर्त्तव्य नहीं वर्जित ।
निषिद्धता० ना० स्त्री० निवारण, कर्त्तव्य रहित, इन्कार ।
निषेद० ना० पु० अदुःख, दुविधा ।
निषेध० ना० पु० इन्कार, निवारण, कर्त्तव्य रहित ।
निषेधित० गु० वर्जित, निवारित ।
निष्क० ना० पु० दीरा, १६ टङ्कका प्रमाण ।
निष्कण्टक० ना० पु० उपाधिरहित, बेधड़क ।
निष्कपट० गु० सत्य, सच्चा, छलहीन, भोला ।
निष्कर्ष० ना० पु० निश्चय ।
निष्कारण० गु० विना प्रयोजन, बे सबब ।
निष्केवल० गु० एकही, सत्यकर ।
निष्क्रमण० ना० पु० संस्कार विशेष ।

निष्ठ० गु० स्थापित, तत्पर, उत्तम, उत्कर्ष ।
निष्ठमति० ना० स्त्री० उत्तमबुद्धि, उत्तमज्ञान ।
निष्ठा० ना० स्त्री० विश्वास, भरोसा ।
निष्ठुर० गु० निठुर, निर्दय, कठोर, अप्रीति ।
निष्ठुरता० ना० स्त्री० } कठोरता, निर्दयता,
निष्ठुरत्व० ना० पु० } निठुरता ।
निष्पत्ति० ना० स्त्री० सिद्धि, समाप्ति ।
निष्पन्न० गु० कृत, बना, सिद्ध ।
निष्पादन० ना० पु० सम्पादन ।
निष्पाप० } गु० पापरहित, निर्दोष ।
निष्पापी० }
निष्प्रपञ्च० गु० छलहीन ।
निष्प्रयोजन० गु० व्यर्थ, विनाप्रयोजन ।
निष्फल० गु० फलहीन, वृथा, बेफायदह ।
निस० ना० स्त्री० निशा ।
निसक्त० गु० असक्त, पौरुषरहित ।
निसंक० गु० निश्शंक ।
निसंकट० गु० संकटरहित ।
निसन्धि० गु० ठोस, सन्धिरहित ।
निसरना० अ० क्रि० निकसना ।
निसांस० गु० आहभरना ।
निसांसी० गु० तंग, हैरान ।
निसान० ना० पु० तूर्य, नक्कारह ।
निसास० ना० पु० विश्वास ।
निसि० ना० स्त्री० निशि ।
निसित० गु० पैनी० तेज, धारदार ।
निसेनी० ना० स्त्री० सीढ़ी, जीना ।
निसोत० ना० पु० औषधि विशेष, गु० ठोस
निस्तार० ना० पु० मुक्ति, मोक्ष, उद्धार ।
निस्तारा० ना० पु० निपटारा ।
निस्तारना० स० क्रि० निस्तार करना ।
निस्तेज० गु० प्रतापहीन, तेजरहित ।
निस्तोक० ना० पु० चुकौता, निपटारा ।
निस्पंद० ना० पु० निश्चेष्ट, हिसाब ।
निस्पृह० गु० लालसाहीन ।
निस्व० गु० निर्धन, दरिद्री ।

पदयुक्त० ना० पु० शब्द, जो दो शब्दोंसे मिलित हो।

पदस्थ० ना० पु० जो अपनी पदवीपर स्थिर रहे।

पदत्राण० ना० पु० जूता।

पदात० ना० पु० पैरकीमार, चरणका घात।

पदाति० ना० पु० पैदल, पियादह, सेवक।

पदाना० स० क्रि० थापु, छोड़ाना, डराना, खेल में हराना।

पदाभिषिक्त० ना० पु० राज्यस्थान में जो अभिषेकित हो।

पदार्थ० ना० पु० वस्तु, अनूप वस्तु और शब्द का अर्थ, द्रव्य १ गुण २ कर्म ३ सामान्य ४ विशेष ५ समवाय ६ अभाव ७, ये सात।

पदिक० ना० पु० जड़ाऊ चौकी, हीरा।

पदुत्तम० ना० पु० सेंधयलोन, उत्तमपदवी।

पदोड़ा० गु० पादू, पदक्कड़, डरपोक।

पद्मराग० ना० पु० पतंगवृक्ष।

पद्वी० ना० स्त्री० पांडुरवृक्ष।

पद्धति० ना० स्त्री० पदवी, मार्ग, दस्तूर, रीति।

पद्म० ना० पु० कमल, चिह्न जो चरणादि में होता है, विष्णु का अस्त्रविशेष, सौनील, १००००००००००००००।

पद्मक० ना० पु० पद्माक, मुख्य सां।

पद्मकर्कटी० ना० पु० कमलगट्टा।

पद्मनाभि० ना० पु० श्रीकृष्णचन्द्रका एक नाम।

पद्मराग० ना० पु० लालमणि, माणिक।

पद्मा० ना० स्त्री० लक्ष्मी, माही, नदीविशेष।

पद्माकर० ना० पु० कमलयुक्त तालाब, समुद्र, धनवान्।

पद्माह्व० ना० पु० कमलगटा।

पद्मावती० ना० स्त्री० पुस्तक विशेष, पद्मिनी, छन्दविशेष, नदीविशेष।

पद्मिनी० ना० स्त्री० कमलिनी, उत्तम स्त्री।

पद्मी० ना० पु० हाथी।

पद्य० ना० पु० श्लोक, छन्द, नज़्म।

पधारना० अ० क्रि० विदाहोना, जाना, स्थिर करना।

पन० ना० पु० पण, अपत्यबोधक यथा, बालपन, पानी।

पनघट० ना० पु० पानी भरनेका घाट।

पनच० ना० स्त्री० रोदह, चिल्ला।

पनचक्की० ना० स्त्री० वह चक्की जो पानी से चलाते हैं।

पनचोरा० ना० पु० पात्रविशेष।

पनपना० अ० क्रि० मोटा होजाना, प्रफुल्लित होना।

पनपनाहट० ना० स्त्री० सनसनाहट।

पनभत्ता० ना० स्त्री० पानी और भातकी मिलोनी।

पनय० ना० पु० दोस।

पनवार० ना० पु० पौधाविशेष, राजपूतों में जातिविशेष।

पनवारा० ना० पु० पत्तल।

पनवारी० ना० स्त्री० जिस स्थान में पान उपजता है।

पनस० ना० पु० कटहल।

पनसल्ला० ना० पु० पियाऊ, जहां पथिकादि को पानी पिलाते हैं।

पनसा० गु० फीका, अलोना, ना० पु० छालादा।

पनसारा० ना० पु० औषधि, किराना आदि।

पनसारी० ना० पु० किराना बेचनेवाला।

पनसाल० ना० पु० पनसल्ला।

पनसोई० ना० स्त्री० छोटी नावविशेष।

पनहा० ना० पु० पता, चिह्न, सुराग, चौड़ान वस्त्रका।

पनहाना० अ० क्रि० दूध उतरना, पन्हाना।

पनहारा० ना० पु० पनभरा।

पनहारिन्० } ना० स्त्री० पानी भरनेहारी
पनहारी० } स्त्री।

पनही० ना० स्त्री० जूती।

निस्वना० गु० ध्वनि, शब्द।
निस्सन्देह० गु० सन्देहरहित, बेतरके।
निहंग गु० नंगा, अचिन्त।
निहत्था० गु० औहथा, अस्त्र रहित, लूला, हाथ रहित।
निहाई० ना० स्त्री० लोहेकी वस्तु विशेष जिसपर सोना आदि गढ़ते हैं।
निहाली० ना० स्त्री० रेज, कपड़े।
निहार० ना० पु० अन्धकार, कुहिरा, रामायणे यथा, जिमिनिहार में दिनकरदुरा, दोटे।
निहारना० स०क्रि०देखना, विलोकना, झांकना।
निहारा० स० क्रि० देखा।
निहुरना० अ० क्रि० लचना, झुकना, दबना।
निहुराना० स० क्रि० लचाना, झुकाना, दबाना।
निहोर० } ना० पु० कृपा, उपकार, बिनती,
निहोरा० } फुसलाहट, खुशामद।
निःक्षिप्र० गु० जो निःक्षेप, कियाजावे, त्यागित।
निःक्षेप० ना० पु० परित्याग, धरोहर।
नींद० ना० स्त्री० औघाई, निद्रा।
नींदना० अ० क्रि० सोना, स०क्रि० मुकरना।
नींदू० ना० पु० सोवैया।
नींव० ना० पु० वृक्ष विशेष, निम्ब।
नींबू० ना० पु० लीम्बू, फल विशेष।
नीक० गु० भला, अच्छा।
नीका० } गु० सुन्दर, भला, अच्छा।
नीको० }
नीच० गु० छोटा, कमीना, हीन, कुत्सित, निकम्मा। तले, हेठ)
नीचगामी० गु० जो नीचेजाता है, यथाजल।
नीचा० गु० ऊंचे के विरुद्ध, नसेव।
नीचाई० ना० स्त्री० छोटाई, नीचापन।
नीचे० अव्य० तले।
नीठ० गु० तुम्हारा।
नीति० ना० स्त्री० उचित, व्यवहार, रीति कानून।
नीतिज्ञ० गु० धार्मिक, न्यायी।
नींद० ना० स्त्री० नींद।
नींदना० स० क्रि० नाखानना, मुकरजाना।
नीप० ना० पु० कदमवृक्ष।
नीपुर० ना० पु० लिङ्ग।
नीबी० ना० स्त्री० कोछी, जो स्त्रियांआगे बांधती हैं।
नीबू० ना० पु० निम्बू।
नीम० ना० पु० नींब।
नीमन० गु० निमन।
नीमावत० ना० स्त्री० नीमानन्दसंन्यासीका पन्थ।
नीर० ना० पु० जल, पानी।
नीरज० ना० पु० कमल, जो जलजातहो।
नीरथ० गु० निरर्थ, निष्फल।
नीरद० ना० पु० मेघ।
नीरधर० ना० पु० मेघ, समुद्र।
नीरस० गु० निरस रसहीन, फीका।
नीरोग० गु० निरोग, आरोग्य।
नीरोगी० गु० चंगा, भला, रोगहीन।
नील० गु० कृष्णवर्ण विशेष, काला, ना० पु० वस्तु विशेष जो वृक्षके अत्तों से बनाते हैं मुख्य वानर सौ खर्व, १०००००००००००००।
नीलक० गु० नीला, ना० पु० नीलरंग का हरिण विशेष, बीजगणित में विशेष प्रमाण।
नीलकण्ठ० ना० पु० पक्षी विशेष, मोर, अग्नि और श्रीशंकरजी।
नीलगवय० ना० पु० नीलगाव, रोझ।
नीलगाव० ना० पु० रोझ।
नीलता० ना० स्त्री० } श्यामता, कालापन।
नीलत्व० ना० पु० }
नीलपर्वत० ना० पु० विन्ध्यका एकभाग, जो उड़ीसा के दक्षिणदे, हरिद्वार के समीप तीर्थ विशेष।
नीलपुष्पी० ना० स्त्री० विष्णुकान्ता, अलसी।
नीलबट्टी० ना० स्त्री० नीलकी बट्टी।
नीलम० } ना० पु० मणि विशेष।
नीलमणि० }

पनारा० } नाo पुo मोरी, नाबदान, बदरी।
पनाला०
पनारी० नाo स्त्री० छोटा पनाला।
पनिया० नाo पुo पानी, जलका सांप।
पनियाना० सo क्रि० सींचना, भिगोना; अo क्रि० पानी भर आना।
पनियाला० नाo पुo फलविशेष।
पनीहा० नाo पुo जलजन्तु।
पन्थ० नाo पुo मार्ग, मत, धर्म, अर्हन्त।
पन्था० नाo पुo पन्थ।
पन्थान० नाo पुo मार्ग, बाट, सड़क।
पन्थी० नाo पुo हरेनी, माया, जीव, ईश्वर, अभिमन्यु, पाथिक, मतावलम्बी।
पन्नग० नाo पुo सांप।
पन्नगपति० नाo पुo शेष, सर्पराज।
पन्नगारि० नाo पुo गरुड़, मोर, नेवला।
पन्ना० नाo पुo रत्नविशेष, पत्र।
पन्नी० नाo स्त्री० सुवर्ण इत्यादि का बहुत सूक्ष्म-पत्र।
पपड़ा० नाo पुo टुकड़ा, चूर।
पपड़िया० नाo स्त्री० छोटा पपड़ा।
पपड़ियाकथ० नाo पुo श्वेत कत्था।
पपड़ी० नाo स्त्री० देवली, छिलका, परत, पाकविशेष।
पपड़ीला० गुo परतीला, पपड़ीदार।
पपनी० नाo स्त्री० बरनी।
पपरा० नाo पुo पपड़ा।
पपरी० नाo स्त्री० पपड़ी।
पपीहा० नाo पुo चुहेमार, तुमेती, पक्षी विशेष जो कभी पानी नदी आदिका नहीं पीता है।
पपैया० नाo पुo खिलौना विशेष, वृक्षविशेष या उसका फल।
पय० } नाo पुo दूध, पानी, अमृत, दोष अव्य० ऊपर, तौभी।
पयः०
पयद० नाo पुo मेघ, गाय।
पयोधि० नाo पुo समुद्र।
पयोदधि० } नाo पुo क्षीरसमुद्र अर्थात् दूध या जलका समुद्र।
पयोनिधि०
पयस्विनी० नाo स्त्री० विदारीकन्द, दुधारगाय आदि, खास जो बायें कानमें प्रकाशित है।
पयान० } नाo पुo चाला, बिदा।
पयाना०
पयार० नाo पुo तृणविशेष।
पयोधर० नाo पुo स्तन, चूची, मेघ, तृणविशेष, मदारवृक्ष, पर्वत, समुद्र, राजा।
पर० गुo दूसरा, दूर, पराया, शिरोमणि, परे, अव्य० ऊपर, द्वारा, उपरान्त, तत्पर।
परकना० अo क्रि० सधना, अभ्यासी होना।
परकाज० नाo पुo परायाकार्य्य, और का काम।
परकाजी० गुo पराया काम करनेवाला वा शोचनेवाला, परार्थी।
परकाना० सo क्रि० सधाना, सिखाना।
परकाय० गुo दूसरेका, आनका।
परकीया० नाo स्त्री० पराई स्त्री वा परपुरुषरत स्त्री।
परख० नाo स्त्री० परीक्षा, तजरुबा।
परखना० सo क्रि० परीक्षा करना, जांचना।
परखाई० नाo स्त्री० परखनेका काम वा उसका पैसा।
परखाना० सo क्रि० परीक्षाकराना, जांचवाना।
परखा० } गुo परीक्षक, परखनेहारा।
परखैया०
परच्चा० नाo पुo परीक्षा, इम्तहान।
परचून० नाo पुo आटा दालि आदि।
परचूनिया० नाo पुo बनिया, परचून बेंचनेहारा।
परचौ० नाo पुo परीक्षा, परखकरना, इम्तहान।
परछिद्र० नाo पुo पराया छेद, पराया भेद।
परजंक० नाo पुo खाट, सेज।
परजा० नाo स्त्री० प्रजा।

परत० ना० पु० लड़, पपड़ा, तह।
परतंत्र० ना० पु० पराधीन जो औरके काबू है।
परतल० ना० पु० टेराडएडा।
परतला० ना० पु० डांब, जिसमें तलवार रखते हैं।
परता० ना० पु० परेता, चरखी, बाछ।
परती० ना० स्त्री० पेंजर, पड़ीहुई धरती वा कपड़े से पवन करके अन्न साफ करना।
परतीत० ना० स्त्री० प्रतीत, निश्चय।
परदादा० ना० पु० दादाका बाप।
परदादी० ना० स्त्री० दादे की माता।
परदार० } ना० स्त्री० पराई स्त्री।
परदारा० }
परदेश० ना० पु० आनदेश, विदेश।
परदेशी० गु० अन्यदेशी, अनजान, विदेशी।
परद्रोह० ना० पु० परायावैर, आनका विरोध।
परद्रव्य०ना० पु० परायाधन।
परधन० ना० पु० पराया द्रव्य, परायाधन।
परन० ना० पु० प्रण, प्रतिज्ञा, परण।
परनाना० ना० पु० नाना का बाप, प्रमातामह।
परनाला० ना० पु० } मोरी, नावदान, नाला।
परनाली० स्त्री० }
परन्तु० अव्य० किन्तु, लेकिन।
परपंच० ना० पु० प्रपंच, छल, धोखा, कपट।
परपंची० गु० प्रपंची, छली, कपटी, लपाटी।
परपराना० अ० क्रि० चरपराना।
परपराहट० ना० स्त्री० चरपराहट।
परपुष्टा० ना० स्त्री० कोयल पक्षी।
परपूरन० गु० परिपूर्ण, भरपूर।
परपेठ० ना० पु० हुएडीका उतारा।
परब० ना० पु० पर्व्व, उत्सव, अध्याय, त्योहार।
परबल० गु० प्रबल।
परम० गु० उत्कृष्ट, श्रेष्ठ, अत्युत्तम, बड़ा।
परमल० ना० पु० चबेण विशेष।
परमविरत० गु० योगेश्वर, सिद्ध, अतिलीन।
परमहंस० ना० पु० योगी विशेष।
परमज्ञान० ना० पु० शुद्ध विज्ञान।
परमा० ना० स्त्री० शोभा, कान्ति।
परमाणु० ना० पु० अत्यन्त सूक्ष्मवस्तु।
परमात्मा० ना० पु० परब्रह्म, भगवान्, ईश्वर।
परमान्न० ना० पु० पायस, खीर।
परमायु० } ना० स्त्री० जीवनकाल, समस्त आयु।
परमायुष० }
परमार्थ० ना० पु० कार्य्य वा व्यवहार जो सब से उत्तम है, कीर्ति, पुण्यतत्त्व वस्तु।
परमार्थी० गु० भक्त, कीर्त्तिमान् उत्तमकार्य्यी।
परमीश० } ना० पु० परमात्मा, सर्व्वोपरिस्थ, ईश्वर।
परमेश्वर० }
परमेष्ठी० ना० पु० ब्रह्मा।
परमोधु० मूर्च्छना, बेहोशी।
परम्परा० ना० स्त्री० क्रमागत, प्राचीन।
परलोक० ना० पु० स्वर्ग, मरने के पीछे जो लोक।
परवर० } ना० पु० पलवल, तरकारी विशेष।
परवल० }
परवश० } गु० अस्वाधीन, पराधीन।
परवस० }
परब्रह्म० ना० पु० परमेश्वर।
परशाद० ना० पु० प्रसाद।
परशु० ना० पु० फरसा।
परशुधर० } ना० पु० विष्णु नारायण का छठा अवतार।
परशुराम० }
परश्वः० अव्य० परसों।
परस० ना० स्पर्श, छुआवट।
परसना० स० क्रि० छूना, परोसना।
परसिया० ना० पु० हसिया।
परसी० ना० पु० मच्छी मार, रामचन्द्रिकायां यथा, बक हिये न प्रभा सरसीसी, कर्दम काम कछू परसीसी, कामना कामिनि डोरि गसीसी, मीनमनुष्यन की बनसीसी, कि० छद, मिलो।

पाला० नां० पु० शीत, जाड़ा, कोहर, हिम ।
पालागन० ना० पु० पांवछूना, प्रणाम ।
पालाश० ना० पु० ढाक का वृक्ष, गु० हरित ।
पालि० ना० स्त्री० मागधी, प्राकृत भाषा जिस को स्याम आदि देशके पण्डित सीखते हैं ।
पालिक० ना० पु० पालक, खाट ।
पालिकोण० ना० पु० परिधि का कोना ।
पालित० गु० पाला गया, रक्षित ।
पालिन्द्री० ना० पु० गोमा, सूमा, पौधा ।
पाली० ना० स्त्री० बंगाल देशमें तोलने आदि का यन्त्र, जिस स्थान में पक्षी लड़ते हैं ।
पाल्य० ना० पु० पालने के योग्य ।
पावक० ना० पु० अग्नि, कुसुम्भ ।
पावड़ा० ना० पु० पांवड़ा ।
पावन० ना० पु० पाक, पवित्र, जल ।
पावना० स० क्रि० पाना ।
पावरी० ना० स्त्री० खड़ाऊं ।
पावस० ना० स्त्री० वर्षाऋतु, बरसात ।
पाश० ना० पु० पाशा, फांस ।
पाशा० ना० पु० पांसा ।
पांशुभव० ना० पु० खारी, लोन ।
पाषण० ना० पु० पाषाणभेद ।
पाषण्ड० ना० पु० वेदविरुद्ध, अतिदुरात्मा, कपट वा कपटी ।
पाषण्डता० ना० स्त्री० अपनिन्दा, कपट ।
पाषण्डी० गु० कपटी, वेदविरुद्धी, दुरात्मा ।
पाषाण० ना० पु० पत्थर ।
पास० अव्य० समीप, निकट, ना० पु० पाश ।
पासपाति० ना० पु० वरुण देव ।
पासी० ना० स्त्री० फांसी, ना० पु० वरुणदेव, नीचजाति विशेष, फांसी डालने हारा ।
पाहन० ना० पु० पत्थर ।
पाहनकृमि० ना० पु० एक कीड़ा होता है, जो पत्थर में अपना घर बनाता है ।
पाहरू० ना० पु० चौकीदार, पहरुआ ।

पाहि० अव्य० दयाचाहना, पाहि, रक्षाकरो ।
पाही० ना० स्त्री० आनगांव में खेती वा आनगांव की आसामी, अव्य० पास ।

पाहुन० ना० पु०
पाहुना० ना० पु०
पाहुनी० स्त्री० } अतिथि, महिमान ।

पिउ० गु० प्रिय, ना० पु० स्वामी, प्रीतम ।
पिक० ना० पु० कोकिल, कोयल ।
पिकप्रिय० ना० पु० आम्रवृक्ष, आम ।

पिकवयनी०
पिकबैनी० } गु० जिसकी का स्वर पिकके समान हो ।

पिकवल्लभ० ना० पु० आमवृक्ष ।
पिघलना० अ० क्रि० टिघलना, गलना ।
पिघलाना० स० क्रि० टिघलाना, गलाना ।
पिंगल० ना० पु० छन्द शास्त्रका नाम, नाग विशेष, न्योला, कांच, गु० वर्ण विशेष ।
पिंगला० ना० स्त्री० श्वास विशेष जो दहिने पुट में नासिका के प्रकाशित होती है ।
पिंगरा० ना० पु० पालना, हिंडोला ।
पिचकना० अ० क्रि० दबना, सिकुड़ना, सिमटना ।
पिचकारना० स० क्रि० दबाना, समेटना, कोरना ।
पिचकारी० ना० स्त्री० पनूका, पदमकला, जिस में रंगादि भरके छोड़ते हैं ।
पिचपिचा० गु० पिलपिला, ढीला ।

पिचिका०
पिचुका० } ना० पु० पिचकारी ।

पिचुमन्द० ना० पु० नींबका वृक्ष ।
पिछलन० ना० पु० फिसलना, खिसलना ।
पिछलना० अ० क्रि० हटना, फिसलना ।
पिछला० गु० पिछाड़ी वा पीछेका ।
पिछलाना० स० क्रि० पीछे करना वा पीछे करना ।

पिछवाड़ा० ना० पु०
पिछवाड़ी० स्त्री० } पीछा, पीछेकास्थान ।

परसूत० ना० पु० रोग विशेष।

परसूतिया०<br>परसूती० } गु० जिसको परसूतरोगहो।

परसों० अव्य० अगिला वा पिछला, तीसरादिन।

परस्पर० अव्य० आपुस में।

परहित० ना० पु० परायाकाम, परस्वार्थ।

परत्र० अव्य० परलोक में।

परा० अव्य० जिस शब्द के प्रथम में यह मिलता है उसका अर्थ कभी प्रभुता, कभी उलटाई, कभी अहंकार, कभी अधिकाई आदि होता है, ना० पु० श्रेणी, पंक्ति, क़तार।

पराक्रम० ना० पु० सामर्थ्य, पौरुष।

पराक्रमी० गु० सामर्थी, बलवान्।

पराग० ना० पु० फूलकी रज वा धूलि।

परामुख० ना० पु० विमुख, मुखफिरा।

पराजय० ना० पु० पराभव, भगेल, हार।

पराजयी० गु० पराजय करनेवाला।

पराजित० गु० जिसका पराजय हुआ, जो हार गया।

पराजिता० ना० स्त्री० विष्णुक्रान्ता, पौधा।

पराठा० ना० पु० एकप्रकार की रोटी विशेष।

परात० ना० पु० बड़ीथाली, थाल।

परातिक्ता० ना० पु० लाल पुनर्नवा।

पराती० ना० स्त्री० परात, थाल।

पराधीन० गु० जो निजवश में नहीं है, परवतंत्र।

पराना० अ० क्रि० भागना, पंजरियाना।

परानी० ना० पु० प्राणी, जीवधारी।

परान्न० ना० पु० और का अन्न अर्थात् दूसरे की कमाई वा लागत का भोजन।

पराभव० ना० पु० पराजय, निरादर, हार।

पराभूत० गु० जो पराजय होगया, जो हारगया।

परामर्श० ना० पु० विचार, मंत्र, उपदेश।

परामोधना० ना० पु० फुसलाहट।

परायण० ना० पु० किसी काममें मनकी लगावट होनी, गु० गटपट, तत्पर।

पराया० गु० और का, द्वितीय का।

परारा० गु० पराया।

परालब्धि० ना० स्त्री० भाग्य, दैवगति, द्वितीय जन्म अर्थात् पिछले जन्म कर्म का फल भोग।

परावती० ना० स्त्री० कागनंधा बूटी।

परावह० ना० पु० मुख्य पवन।

पराशर० ना० पु० वेदव्यासजी के पिता मुनि विशेष।

परास० ना० पु० पलास वा रस्सी जो उसकी छाल से बनती है।

परासर० ना० पु० पराशर।

परास्त० गु० खराब, नष्ट, तहबाला।

पराह० ना० स्त्री० भागाभाग, देशत्याग।

पराह्ण० ना० पु० दोपहर दिन चढ़े के उपरान्त।

परि० अव्य० अति, पास, जिस शब्द की आदि में यह युक्तहोता है उसका अर्थ कभी चारों दश कभी भाग, कभी त्याग, कभी अवधि, और कभी अधिक आदि होजाता है।

परिकर० ना० पु० कमरफेंट।

परिक्रमा० ना० स्त्री० प्रदक्षिणा।

परिखा० ना० स्त्री० खाई।

परिगणन० ना० पु० मापना, गिनना।

परिग्रह० ना० पु० पड़ोसी, निकटवासी।

परिघ० ना० पु० वज्र, पर्वत, बाण, सूर्य्य, चांद, शेष, जल और घोंड़ा।

परिचय० ना० पु० मेल मिलाप, जान पहिचान।

परिचर० ना० पु० परिधिस्थ, परिसेवक।

परिचर्य्या० ना० स्त्री० सेवा, ख़िदमत।

परिचारक० ना० पु० सेवक, ढंढोरिया, जमादार।

परिचारी० ना० स्त्री० दासी, सेवकिन।

परिच्छिन्न० ना० पु० परिमित, छीन, क्षीण।

परिच्छेद० ना० पु० विभाग, अध्याय, पर्व।

पिछाड़ी० ना० स्त्री० पीछे के पेर बांधने की रस्सी पश्चात्, पीछे।
पिछान० ना० स्त्री० पहिंचान।
पिछाने० गु० जानेहुये, पहिंचाने भये।
पिछूत० अव्य० पीछे, उपरान्त ना० पु० घरका पिछवाड़ा।
पिछेत० ना० पु० घरका पिछवाड़ा।
पिछौरा० ना० पु० चद्दर, दुपटा।
पिछौरी० ना० स्त्री० छोटा पिछौरा।
पिंजर० } ना० पु० पक्षी आदि रखनेका घर
पिंजरा० } जो काठ वा लोहादिका बनता है।
पिंजल० ना० पु० तीतर, पक्षी।
पिंजूषा० ना० पु० कानका मैल।
पिट० ना० पु० नड़कुल।
पिटना० अ० क्रि० मारखाना।
पिटारा० ना० पु० कपड़ा आदि रखने का डब्बा जो तृणादि का होता है।
पिटारिया० } ना० स्त्री० छोटा पिटारा।
पिटारी० }
पिंड० ना० पु० तन, देह, गोलवस्तु, श्राद्धका गोलाकार अन्न, जो चावलादि के मृतक हेतु देते हैं, क्षेत्र, खेत, गांव।
पिंडफला० ना० स्त्री० कड़ई तोमड़ी।
पिंडाली० ना० स्त्री० फोली।
पिंडा० ना० पु० पिण्डा, टुकड़ा, मैनफल।
पिंडारा० ना० पु० लुटेरा, चालाक।
पिंडारव० ना० पु० मैनफल।
पिंडालुका० ना० पु० पिण्डालू।
पिंडालू० ना० पु० फलविशेष, औषधि जड़।
पिंडी० ना० स्त्री० महादेवजी के लिंगका ऊपरी भाग, पिण्डली, बालू से बनाईहुई छोटी बेदी।
पिंडीमुस्त० ना० पु० नागरमोथा।
पिंडुक० ना० पु० धूघू।
पिण्डोल० ना० पु० माटी विशेष, पोतना।
पिण्याक० ना० पु० पीना, खली।
पितर० ना० पु० पूर्वज, पितृ।
पितराई० ना० स्त्री० पितृ के तीनि पीढ़ा के सम्बन्धी, पीतलका मुर्चा।
पितरौ० ना० पु० माता, पिता।
पितरौआ० ना० पु० पितृ पूजने का पात्र।
पितलाना० अ० क्रि० पितराई से बिगड़ना।
पिता० ना० पु० जनक, बाप।
पितामह० ना० पु० ब्रह्मा, पिता का पिता, दादा, आजा।
पितामही० ना० स्त्री० पिताकी माता, दादी।
पितिया० ना० पु० चाचा, बापका भाई।
पितु० ना० पु० पिता, बाप।
पितृ० ना० पु० पिता, देवता, पुरुषा।
पितृघातक० ना० पु० जो पुत्र पिता का बैरी होवे।
पितृपति० ना० पु० धर्मराज।
पितृपक्ष० ना० पु० आश्विन मासका कृष्णपक्ष, कनागत।
पितृव्य० ना० पु० बड़ाचचा, पिता का भाई।
पितृऋण० ना० पु० पिताका ऋण।
पित्त० ना० पु० शरीरका धातु विशेष, सफ़रा।
पित्तलोह ना० पु० पीतल।
पित्ता० ना० पु० शरीर का भीतरी अंग जिस में पित्त रहताहै, क्रोध, कलेजा, जहरा।
पित्तिनी० ना० स्त्री० शालपर्णी।
पित्तपापड़ा० ना० पु० औषधि, पौधाविशेष।
पिधान० ना० पु० आच्छादन, ढकना, पोशाक।
पिन० ना० पु० शर्वद, शब्द।
पिनकी० ना० स्त्री० पीनकवाला।
पिनपिनाना० अ० क्रि० टंकोरना, टनटनाना।
पिनहाना० स० क्रि० पहिराना।
पिनाक० ना० पु० श्रीमहादेवजी का धनुष बाजा विशेष।
पिनाकी० ना० पु० श्रीमहादेवजी।
पिन्ना० ना० पु० पीना खली।
पिन्नी० ना० स्त्री० चावल आदि का लड्डू।

परिजन० ना० पु० परिवारके लोग, निकटवासी।
परिणाम० ना० पु० अन्त, समाप्ति, अवस्थान्तर की प्राप्ति।
परिणाह० गु० विशाल, मोटा, स्थूल।
परितः० अव्य० चारों ओर सर्वत्र।
परिताप० ना० पु० सन्ताप, दुःख, शोक, पीड़ा।
परितोष० ना० पु० सन्तोष, प्रसन्नता।
परित्राण० ना० पु० रक्षा, रखवाली, पालना।
परित्राता० गु० रक्षक, पालनेवाला।
परित्यक्त० गु० जो सर्वप्रकारत्यागित।
परित्याग० ना० पु० जो भलीभांति त्याग।
परिदेवन० ना० पु० विलाप, शोक, रोना।
परिधन० } ना० पु० कपड़ापहिरनेके, रामायणे,
परिधान० } जटा मुकुट परिधन मुनि चीरा।
परिधि० ना० स्त्री० वेष्टनकीमाप, मण्डल, घेरा।
परिधेय० गु० पहिरायागया।
परिन० } ना पु० विवाह, नाम माला, परि-
परिनैन० } ननिवेशन, परिनैन, उद्वाह, जून, विवाह।
परिपक्व० गु० पक्का, पटु।
परिपन्थी० गु० वैरी, शत्रु।
परिपाक० गु० पक्का, ना० पु० समाप्ति और अन्त।
परिपाटी० ना० स्त्री० अनुक्रम, उत्क्रम, रीति, दस्तूर।
परिपेष्टक० ना० पु० सीसा धातु।
परिपूरण० }
परिपूरन० } गु० समस्त, सम्पूर्ण, सर्व्व, सब।
परिपूर्ण० }
परिवाह० ना० पु० मुख्य पवन।
परिभद्र० ना० पु० नीवृक्ष।
परिभव० ना० पु० पराभव, अनादर, बदनामी।
परिभाषा० ना० स्त्री० व्याकरणादि शास्त्र का संकेत।
परिभ्रमण० ना० पु० फिरना, घूमना।
परिभृत० ना० पु० कोकिला, अच्छा सेवक, यथा, वनप्रियाः परिभृतः कोकिलापिकइत्यपि, इत्यमरः रामचन्द्रिकायां, देखो शुभगिरिवर स-कल शोभावर फूलवरष बहु फलनिफरे, संगसरभ ऋष जन केशरिकेनन मनहुं धरनि सुग्रीव धरे, संगशिवा विराजै गज मुखगाजै परिभृतबोलै चित्त हरे, शिरशुभचन्द्रकधर परम दिगम्बर मानोहर अहिराज धरे, इस छन्द में श्लेष है इस लिये परिभृत के दोनों अर्थ सिद्ध हैं।
परिमाल० ना० पु० सुगन्धित, सुवास।
परिमाण० ना० पु० परिच्छेद करना, बाट, बटखरा।
परिमित० गु० जो नापागया, मिलाहुआ।
परिवर्त्त० ना० पु० बदल, एराफेरी, भागाभाग।
परिवर्त्तन० ना० पु० बदला, एराफेरी करना।
परिवाद० ना० पु० गाली, उलहन, निन्दा।
परिवार० ना० पु० घराने के लोग, पौष्यजन, वंश।
परिवृढ० ना० पु० स्वामी, नायक, मालिक।
परिवृत्त० गु० चारों ओर से घिराहुआ।
परिवेष० ना० पु० घेरा, गोलाई, परिधि।
परिवेषण० ना० पु० लपेटना, भोजन का परोसना।
परिवेष्टित० गु० जो लपेटागया, घेरागया।
परिव्राजक० ना० पु० सन्यासी।
परिव्राजी० ना० स्त्री० भ्योड़ी, पौधा, मुण्डी।
परिशोध० ना० पु० ऋणको चुकायदेना।
परिश्रम० ना० पु० आयास, श्रम, थकान, क्लेश, मिहनत।
परिश्रमी० गु० कामकाजी, धुर्ना, मिहनती।
परिष्कार० ना० पु० शोभा, आभूषण।
परिष्कृत० गु० शोभित, आभूषित।
परिहरना० स० क्रि० त्यागना, छोड़ना, खेलना।
परिहार० ना० पु० अवज्ञा, अपमान, और राजपूतों में जाति विशेष।

पिपासा० ना० स्त्री० प्यास, तृषा।
पिपासित० गु० प्यासा, तृषित।
पिपील० ना० स्त्री० चींटी, रामायणे यथा, जिमि पिपील चढ़ सागर थाहा।
पिपीलक० ना० पु० चींटा।
पिपीलका० } ना० स्त्री० चींटी।
पिपीलिका० }
पिप्पल० ना० पु० पीपल वृक्ष।
पिप्पली० ना० स्त्री० पीपली।
पीय० ना० पु० प्रिय, प्रीतम, स्वामी, पति।
पियाना० स० क्रि० पिलाना।
पियार० ना० पु० प्यार, लाड़, दुलार।
पियारा० गु० प्यारा, लाड़ला, दुलारा।
पियाल० ना० पु० चिरोंजी, धान वा कोदी की घास।
पियासी० ना० स्त्री० मछली विशेष, तृषित स्त्री।
पिरकी० ना० स्त्री० फुड़िया।
पिराना० अ० क्रि० दुखना, दर्द होना।
पिरोना० स० क्रि० गूंथना, तागना, छेदना।
पिलई० ना० स्त्री० तापतिल्ली।
पिलचना० अ० क्रि० चिपटना, लिपटना।
पिलना० स० क्रि० धावाकरना, घुसड़ना, अ० क्रि० पिटना।
पिलपिला० गु० चिपचिपा, ढीला, नम्र।
पिलपिलाना० स० क्रि० ढीलाकरना, नम्र करवाना।
पिलपिलाहट० ना० स्त्री० कोमलता, ढीलापन।
पिलाई० ना० स्त्री० पीने के बदले देना वा पीने का काम।
पिलाना० स० क्रि० पानकराना, घुसेड़वाना।
पिलुआ० ना० पु० पिल्लू, कीट।
पिल्ला० ना० पु० कुत्ते का बच्चा।
पिल्ली० ना० स्त्री० कुत्ते की बच्ची।
पिल्लू० ना० पु० कीट विशेष।
पिशाच० ना० पु० प्रेतविशेष, भूत।
पिशाचग्रस्त० गु० जिस को पिशाच लगा है।
पिशाची० ना० स्त्री० प्रेतिनी, पिशाचकी पत्नी।
पिशितोदन० ना० स्त्री० केसर।
पिशुन० गु० दुष्ट, कठोर, चुगल।
पिशुनता० ना० स्त्री० दुष्टता, कठोरता, चुगली।
पिसाई० ना० स्त्री० पीसने का काम वा पैसा।
पिसान० ना० पु० आटा, चून।
पिसाना० स० क्रि० पिसवाना, बुकवाना।
पिसू० ना० पु० पिस्सू, छोटा जन्तु विशेष।
पी० गु० पिय, ना० पु० स्वामी, प्रीतम।
पीक० ना० स्त्री० पान के रसयुक्त थूक।
पीच० ना० स्त्री० माड़।
पीचू० ना० पु० फल विशेष।
पीछ० ना० स्त्री० माड़।
पीछा० ना० पु० पिछला भाग, पिछाड़ी पड़ना।
पीछे० अव्य० पश्चात्, निदान।
पीटना० स० क्रि० कूटना, मारना।
पीठ० ना० पु० पृष्ठ, देहका पिछला भाग, आसन विशेष।
पीठसार० ना० पु० अंकोल।
पीठा० ना० पु० भोजन विशेष।
पीठी० ना० स्त्री० धोई और पीसीहुई उरद की दाल, पीठ।
पीठीता० ना० पु० पत्रका पृष्ठ।
पीड़० ना० स्त्री० दुःख, वेदन, दया।
पीड़क० गु० पीड़ादायक।
पीड़ना० अ० क्रि० पीड़ित होना, स० क्रि० दण्ड देना।
पीड़ा० ना० स्त्री० दुःख, वेदन, दर्द।
पीड़ाकर० गु० पीड़ादायक।
पीड़ित० गु० दुःखित, क्लेशित, रंजीदह।
पीढ़ा० ना० पु० पटरा, मचिया।
पीढ़ाचन्द्र० ना० पु० पुस्तकों की आदि का समाचार विशेष, दीबाचह।
पीढ़ी० ना० स्त्री० छोटापीढ़ा, वंशकी परम्परा।

परिहास० ना० पु० व्यंग वाक्य, हँसी, ठट्ठा, खिल्ली, कौतुक।
परी० ना० स्त्री० तेल भांडे से निकालने का पात्र विशेष, पारसी भाषा में अप्सरा को कहते हैं।
परीच्छित० गु० दूसरे की इच्छानुसार।
परीक्षक० ना० गु० परीक्षा करनेहारा।
परीक्षा० ना० स्त्री० जांच, खोज, इम्तहान।
परीक्षित० गु० जो जांचा गया, परीक्षा किया गया, ना० पु० अर्जुनका पोता, राजा विशेष।
परु० ना० पु० पोर, गांठ।
परुष० गु० कठोर, ना० पु० कुवचन, गाली, निरसवचन, असह वचन।
परुषाक्षर० ना० पु० कुवचन, असहवचन।
परुष०
परुषक० } ना० पु० फालसा वृक्ष
परे० अव्य० उधर।
परेखा० ना० पु० पछितावा।
परेतना० स० क्रि० अटेरना।
परेतराट्० ना० पु० जमराज।
परेता० ना० पु० अटेरन, चरखी।
परेवा० ना० पु० कबूतर, प्रतिपत्तिथि।
परेश० ना० पु० श्रीभगवान्।
परेह० ना० पु० पलेव।
परोपकार० ना० पु० पराया स्वारथ करना।
परोपकारी० गु० जो पराया उपकार करे।
परोस० ना० पु० निकट, पास, समीप, पड़ोस।
परोसना० स० क्रि० भोजन थाली आदि में रखना।
परोसा० ना० पु० पाक जो किसी को भेजे वा देवें।
परोसी० ना० पु० निकटवासी, पड़ोसी।
परोसैया० ना० पु० परोसनेवाला।
परोहन० ना० पु० वाहन, रथ, बहल, घोड़ा आदि।
परौहा० ना० पु० चरस, मोट।

परोक्ष० ना० पु० वनवासी, वानप्रस्थ, गु० गुप्त, अगोचर।
पर्चा० ना० स्त्री० परीक्षा।
पर्चाना० स० क्रि० भेंटकरवाना, बातचीत करना, सुलगाना, जलाना।
पर्चूनिया० ना० पु० आटादाल बेचनेवाला।
पर्चूनी० ना० स्त्री० आटादाल बेचनेकाकाम।
पर्छती० ना० स्त्री० छोटी छपरिया जो भीतकी भीतिपर डालते हैं।
पर्छां०
पर्छांई०
पर्छांवा० } ना० स्त्री० प्रतिबिम्ब, प्रतिरूप, अक्स।
पर्ज० ना० स्त्री० ढालका हथकड़ा, रागिनीविशेष।
पर्ण० ना० पु० पत्ता, पात, प्रतिज्ञा, प्रण।
पर्णकुटी०
पर्णशाला० } ना० स्त्री० पत्तोंसे छाया हुआ झोंपड़ा।
पर्दादा० ना० पु० दादाका बाप, प्रपितामह।
परदादी० ना० स्त्री० दादा की माता, प्रपितामही।
पर्पट०
पर्पटक० } ना० पु० पित्तपापड़ा।
पर्यङ्क०
पर्य्यंक० } ना० पु० सेज, खाट, पलँग।
पर्य्यटन० ना० पु० भ्रमण।
पर्य्यटित० गु० भ्रमित, घूमाभया।
पर्य्यन्त० अव्य० तक, लग, ना० पु० आवेर की सीमा।
पर्यवसान० ना० पु० चरम, समाप्ति।
पर्य्याय० ना० पु० क्रम, डौल, अवसर, टीप।
पर्ला० गु० फालसा, उसपारका।
पर्व० ना० पु० त्योहार, उत्सव, बड़ादिन, नहान, अध्याय, मणि, हीरा, कुसमय।
पर्वत० ना० पु० पहाड़, तरकारीविशेष, मुनि वि०।
पर्वतनन्दिनी० ना० स्त्री० श्रीपार्वतीजी।
पर्वतारि० ना० पु० इन्द्र।
पर्वतिया० ना० पु० लौकी, लौना, पर्वतवासी।

पिछाड़ी० ना० स्त्री० पीछे के पैर बांधने की रस्सी पश्चात्, पीछे।
पिछान० ना० स्त्री० पहिचान।
पिछाने० गु० जानेहुये, पहिचाने भये।
पिछूत० अव्य० पीछे, उपरान्त ना० पु० घरका पिछवाड़ा।
पिछेत० ना० पु० घरका पिछवाड़ा।
पिछौरा० ना० पु० चद्दर, दुपट्टा।
पिछौरी० ना० स्त्री० छोटा पिछौरा।
पिंजर० } ना० पु० पक्षी आदि रखनेका घर
पिंजरा० } जो काठ वा लोहादिका बनता है।
पिंजल० ना० पु० तीतर, पक्षी।
पिंजूषा० ना० पु० कानका मैल।
पिट० ना० पु० नकुल।
पिटना० अ० क्रि० मारखाना।
पिटारा० ना० पु० कपड़ा आदि रखने का डब्बा जो तृणादि का होता है।
पिटारिया० } ना० स्त्री० छोटा पिटारा।
पिटारी० }
पिंड० ना० पु० तन, देह, गोलवस्तु, श्राद्ध का गोलाकार अन्न, जो चावलादि के मृतक हेतु देते हैं, खेत, गांव।
पिंडफला० ना० स्त्री० कड़ई तोमड़ी।
पिंडाली० ना० स्त्री० फली।
पिंडा० ना० पु० पिण्डा, टुकड़ा, मैनफल।
पिंडारा० ना० पु० लुटेरा, चालाक।
पिंडाराव० ना० पु० मैनफल।
पिंडालुका० ना० पु० पिण्डालू।
पिंडालू० ना० पु० फलविशेष, औषधि जड़।
पिंडी० ना० स्त्री० महादेवजी के लिंगका ऊपरी भाग, पिण्डली, बालू से बनाईहुई, छोटी वेदी।
पिंडीमुस्त० ना० पु० नागरमोथा।
पिंडुक० ना० पु० घूघू।
पिण्डोल० ना० पु० माटी विशेष, पोतना।
पिण्याक० ना० पु० पीना, खली।
पितर० ना० पु० पूर्वज, पितृ।
पितराई० ना० स्त्री० पितृ के तीनि पीढ़ा के सम्बन्धी, पीतलका मुर्चा।
पितरौ० ना० पु० माता, पिता।
पितरौला० ना० पु० पितृ पूजने का पात्र।
पितलाना० अ० क्रि० पितराई से बिगड़ना।
पिता० ना० पु० जनक, बाप।
पितामह० ना० पु० ब्रह्मा, पिता का पिता, दादा, आजा।
पितामही० ना० स्त्री० पिताकी माता, दादी।
पितिया० ना० पु० चाचा, बापका भाई।
पितु० ना० पु० पिता, बाप।
पितृ० ना० पु० पिता, देवता, पुरुषा।
पितृघातक० ना० पु० जो पुत्र पिता का बैरी होवे।
पितृपति० ना० पु० धर्मराज।
पितृपक्ष० ना० पु० आश्विन मासका कृष्णपक्ष, कनागत।
पितृव्य० ना० पु० बड़ाचचा, पिता का भाई।
पितृऋण० ना० पु० पिताका ऋण।
पित्त० ना० पु० शरीरका धातु विशेष, सफरा।
पित्तलोह ना० पु० पीतल।
पित्ता० ना० पु० शरीर का भीतरी अंग जिस में पित्त रहताहै, क्रोध, कलेजा, जहरा।
पित्तिनी० ना० स्त्री० शालपर्णी।
पित्तपापड़ा० ना० पु० औषधि, पौधाविशेष।
पिधान० ना० पु० आच्छादन, ढकना, पोशाक।
पिन० ना० पु० शरीर, शब्द।
पिनकी० ना० स्त्री० पीनकवाला।
पिनपिनाना० अ० क्रि० टंकोरना, झनझनाना।
पिनहाना० स० क्रि० पहिराना।
पिनाक० ना० पु० श्रीमहादेवजी का धनुष बाजा विशेष।
पिनाकी० ना० पु० श्रीमहादेवजी।
पिन्ना० ना० पु० पीना खली।
पिन्नी० ना० स्त्री० चावल आदि का लड्डू।

पर्वती० ना० पु० पहाड़िया, स्त्री०, लौकी।
पर्वतीय० गु० पहाड़िया, जिस देश में बहुत पर्वत हैं।
पर्वाल० ना० पु० अंजनहारी, कंनिया।
पर्वी० ना० स्त्री० पर्व।
पर्शुका० ना० स्त्री० पांसली।
पल० ना० पु० दण्डका साठवां भाग है, निमेष, मांस, गोश्त, पलक।
पलक० ना० पु० आंखों का ढकन,पपनी, निमेष, फारसी शब्द।
पलंग० ना० पु० खाट।
पलंगड़ी० ना० स्त्री० छोटी खाट।
पलटन० ना० स्त्री० एकसहस्र पैदल की सेना।
पलटना० स० क्रि० बदलना,अ० क्रि० लौटना, फिरना, बहुरना।
पलटा० ना० पु० बदला, प्रतिकार, फल, पैंचा, पौंचा।
पलटाखाना० अ० क्रि० फिरना, उलटना।
पलटाना० स० क्रि० बदलाना, फिराना, लौटाना।
पलटालेना० स० क्रि० बदला लेना।
पलटाव० ना० पु० फिराव।
पलड़ा० ना० पु० तलड़ीका एक पल्ला।
पलथा० ना० पु० लोट पोट।
पलथामारना० अ० क्रि० लोटना, पोटना, पैर समेट के बैठना।
पलथी० ना० स्त्री० एक प्रकार का आसन।
पलन० ना० पु० पलकी बहुतात, पलक, पलावट, प्रतिपालन।
पलना० अ० क्रि० प्रतिपालन होना, मोटाहोना, बढ़ना, पनपना, ना० पु० हिण्डोला।
पलभक्ष० ना० पु० सिंह, मांसभक्षी।
पलल० ना० पु० पीना या खली।
पलवल० ना० पु० तरकारी विशेष।
पलवाना० स० क्रि० पोषवाना, पालनकराना।
पलवार० ना० स्त्री० नाव विशेष।
पलवारी० ना० पु० नाव, पलवार के सेवक।
पलक्ष० ना० पु० द्वीप विशेष।
पला० ना० पु० कच्ची, गु० मोटा।
पलाण्डु० ना०पु० पियाज, कन्द विशेष।
पलान० ना० पु० पालान, जो घोड़े आदिपर रखते हैं।
पलानना० स० क्रि० पलान रखना।
पलाना० अ० क्रि० भागजाना, बराना, छाना, छानना, प्रतिपाल कराना।
पलानी० ना० स्त्री० परछती, जो छप्पर पर डालते हैं, छाने का काम।
पलायन० ना० पु० भागाभाग।
पलाव० ना० पु० पलानी, झांखरयादि भीतिपर रखना बचाव के लिये।
पलाश० ना० पु० ढाककावृक्ष, पत्ता।
पलाशपापड़ा० ना० पु० पलाश का बीज।
पलाशी० ना० स्त्री० कचूर भेद।
पलास० ना० पु० पलाश, पालने का काम।
पलित० गु० शिथिल, ढीला, पालागया।
पली० ना० स्त्री० तेलादि निकालनेकी करछी।
पलीत० ना० पु० भूत, प्रेत, यहशब्द फारसी का है।
पलीता० ना० पु० बत्ती, यह शब्द फारसीकाहै।
पलुवा० ना० पु० पालाभया।
पलेथन० ना० पु० लोई बेलने के लिये सूखा आटा।
पलेच० ना० पु० जूरा, पीह।
पलोटना० स० क्रि० दाबना, सेवना।
पलौठा० ना० पु० पहिलौठा।
पल्लव० ना० पु० नयेपत्ता, पत्तों समेत शाखा।
पल्लवित० गु० नयेपत्ते लगेहुये।
पल्ला० ना० पु० अन्तर,फर्क,पलड़ा,फारसी में।
पल्ली० ना० स्त्री० छोटा गांव।
पल्लू० ना० पु० वस्त्रआदि के खूंट।

पिपासा० ना० स्त्री० प्यास, तृषा।
पिपासित० गु० प्यासा, तृषित।
पिपील० ना० स्त्री० चींटी, रामायणे यथा, जिमि पिपील चढ़ सागर थाहा।
पिपीलक० ना० पु० चींटा।
पिपीलका० } ना० स्त्री० चींटी।
पिपीलिका० }
पिप्पल० ना० पु० पीपल वृक्ष।
पिप्पली० ना० स्त्री० पीपली।
पीय० ना० पु० प्रिय, प्रीतम, स्वामी, पति।
पियाना० स० क्रि० पिलाना।
पियार० ना० पु० प्यार, लाड़, दुलार।
पियारा० गु० प्यारा, लाड़ला, दुलारा।
पियाल० ना० पु० चिरौंजी, धान या कोदो की घास।
पियासी० ना० स्त्री० मछली विशेष, तृषित स्त्री।
पिरकी० ना० स्त्री० फुड़िया।
पिराना० अ० क्रि० दुखना, दर्द होना।
पिरोना० स० क्रि० गूंथना, तागना, छेदना।
पिलई० ना० स्त्री० तापतिल्ली।
पिलचना० अ० क्रि० चिपटना, लिपटना।
पिलना० स० क्रि० धावाकरना, घुसड़ना, अ० क्रि० पिटना।
पिलपिला० गु० चिपचिपा, ढीला, नम्र।
पिलपिलाना० स० क्रि० ढीलाकरना, नम्र करवाना।
पिलपिलाहट० ना० स्त्री० कोमलता, ढीलापन।
पिलाई० ना० स्त्री० पीने के बदले देना या पीने का काम।
पिलाना० स० क्रि० पानकराना, घुसड़वाना।
पिलुआ० ना० पु० पिल्लू, कीट।
पिल्ला० ना० पु० कुत्ते का बच्चा।
पिल्ली० ना० स्त्री० कुत्ते की बच्ची।
पिल्लू० ना० पु० कीट विशेष।
पिशाच० ना० पु० प्रेतविशेष, भूत।
पिशाचग्रस्त० गु० जिस को पिशाच लगा है।
पिशाची० ना० स्त्री० प्रेतिनी, पिशाचकी पत्नी।
पिशितोद्भन० ना० स्त्री० केसर।
पिशुन० गु० दुष्ट, कठोर, चुगल।
पिशुनता० ना० स्त्री० दुष्टता, कठोरता, चुगली।
पिसाई० ना० स्त्री० पीसने का काम या पैसा।
पिसान० ना० पु० आटा, चून।
पिसाना० स० क्रि० पिसवाना, बुकवाना।
पिसू० ना० पु० पिस्सू, छोटा जन्तु विशेष।
पी० गु० प्रिय, ना० पु० स्वामी, प्रीतम।
पीक० ना० स्त्री० पान के रसयुक्त थूक।
पीच० ना० स्त्री० माड़।
पीचू० ना० पु० फल विशेष।
पीछ० ना० स्त्री० माड़।
पीछा० ना० पु० पिछला भाग, पिछाड़ी पड़ना।
पीछे० अव्य० पश्चात्, निदान।
पीटना० स० क्रि० कूटना, मारना।
पीठ० ना० पु० पृष्ठ, देहका पिछला भाग, आसन विशेष।
पीठसार० ना० पु० अंकोल।
पीठा० ना० पु० भोजन विशेष।
पीठी० ना० स्त्री० धोई और पीसीहुई उरद की दाल, पीठ।
पीठीता० ना० पु० पत्रका पृष्ठ।
पीड़० ना० स्त्री० दुःख, वेदन, दया।
पीड़क० गु० पीड़ादायक।
पीड़ना० अ० क्रि० पीड़ित होना, स० क्रि० दण्ड देना।
पीड़ा० ना० स्त्री० दुःख, वेदन, दर्द।
पीड़ाकर० गु० पीड़ादायक।
पीड़ित० गु० दुःखित, क्लेशित, रंजीदह।
पीढ़ा० ना० पु० पटरा, मचिया।
पीढ़ाबन्ध० ना० पु० पुस्तकों की आदि का समाचार विशेष, दीबाचह।
पीढ़ी० ना० स्त्री० होतापीढ़ा, वंशकी परम्परा।

रेणुपित्तहा० ना० पु० पित्तपापड़ा।
रेत० ना० पु० वीर्य, बीज, बालू, छीलन।
रेतः० ना० पु० वीर्य, कामदेव।
रेतना० स० क्रि० सोहनकरना, छीलना, ओंदना।
रेतल० } गु० जहां बहुत रेतहोवे।
रेतला० }
रेता० ना० पु० बालू, रेत, गु० छीलाभया।
रेताई० ना० स्त्री० रेतने का काम वा दाम।
रेतियाना० स० क्रि० रेतना, चिकना करना।
रेती० ना० स्त्री० जहां अधिक रेतहो, रेतने का हथियार।
रेतीला० गु० बालूया, किरकिरा।
रेतुआ० ना० पु० रेतनेहारा।
रेफ० ना० पु० रकार के आगे का वर्ण।
रेर० ना० पु० शोर, हल्ला।
रेलना० स० क्रि० ठेलना, ढकेलना, पेलना।
रेलपेल० ना० स्त्री० बहुतात, सरसाई, भीड़।
रेला० ना० पु० अहिला, बाढ़, पशुओं की पांति, ढकेल, पेला, झपट, दला।
रेवड़ी० ना० स्त्री० तिलमिलित मिठाई विशेष।
रेवत० ना० पु० राजा विशेष, रेवती का बाप।
रेवती० ना० स्त्री० सत्ताईसवें नक्षत्र, श्रीबलदेवजी की पत्नी।
रेवतीरमण० ना० पु० श्रीबलदेवजी।
रेवन्दचीनी० } ना० स्त्री० औषधि विशेष।
रेवन्दचीनी० }
रेवा० ना० पु० नर्मदानद। ना० स्त्री० नदी विशेष।
रेह० ना० स्त्री० रेहन।
रेहड़ू० ना० पु० लदिया।
रेहा० ना० स्त्री० रेह।
रेहू० ना० स्त्री० ऊसर भूमिकी मिट्टी।
रेंकना० अ० क्रि० रेंकना।
रैन० } ना० स्त्री० रात, निशा।
रैनि० }
रैनिचर० ना० पु० निशाचर।
रैनिचर्ण० गु० काला, श्याम।
रैवत० ना० पु० मनु विशेष।
रोआई० ना० स्त्री० विलाप, हाहाकार।
रोआना० स० क्रि० रोलाना, सताना, कुढ़ाना, अ० क्रि० कुढ़ना, खिसियाना।
रोआं० ना० पु० रोम।
रोंगटी० ना० स्त्री० झगड़ा, छल, ठगविद्या।
रोंटना० स० क्रि० मुकरना।
रोपना० स० क्रि० लगाना, जमाना, गाड़ना।
रोक० ना० स्त्री० टोक, अटक, विघ्न, नकद।
रोकड़० ना० स्त्री० जो रुपया अपने पास जमा है।
रोकड़िया० ना० पु० रोकड़ रखनेहारा।
रोकन० ना० स्त्री० ओट, आड़, छेकन।
रोकना० स० क्रि० घेरना, थांभना, छेकना, अटकाना, बातकाटना।
रोकू० ना० पु० रोकनेहारा।
रोग० ना० पु० व्याधि, दुःख, विकार, बीमारी।
रोगरिपु० ना० पु० वैद्य, धन्वन्तरि, औषधि।
रोगहा० } गु० वैद्य, औषधि।
रोगहारी० }
रोगाह्वय० ना० पु० कूट औषधि।
रोगिया० } गु० व्याधी, दुःखी, बीमार, मरीज।
रोगी० }
रोच० ना० पु० खुशी।
रोचक० ना० पु० पाचक, जो रुचि उपजावे।
रोचन० ना० पु० तिलक, गोरोचन, मनभावन।
रोचनरक्त० ना० पु० कपाला।
रोचना० ना० पु० गोरोचना, तिलक, स० क्रि० रुचना, भावना।
रोचिष० ना० पु० मनु विशेष।
रोज० } ना० पु० विलाप, रोना।
रोजड़ा० }

लूटना० स० क्रि० बरबस छीनलेना, उड़ाना, गवाना।
लूटालूट० ना० स्त्री० लूटने का काम।
लून० ना० पु० लवण, लोन, नमक।
लुनिया० ना० पु० लोन बनानेहारा, जाति-विशेष, पौधाविशेष, गु० लोना।
लूनी० ना० स्त्री० मक्खन, लोना।
लूता० ना० स्त्री० मकड़ी, व्याधिविशेष।
लूम० ना० स्त्री० पुच्छ, पूंछ, दुम।
लूला० गु० टुण्डा।
लूह० ना० स्त्री० लू।
लूहर० ना० पु० लुकेठा, लूक, पतिततारा।
ले० अव्य० से, तक, तलक।
लेई० ना० स्त्री० चेहार, जो कपड़ा आदि में लगाते हैं।
लेंड़ी० ना० स्त्री० मेंगनी, बकरी आदि की विष्ठा।
लेंढ़ा० ना० पु० गेदरे।
लेख० ना० पु० लिखना, लिखित, तहरीर।
लेखक० ना० पु० लिपिकर, लिखनेहारा।
लेखन० ना० पु० लिपि, लिखाई।
लेखनी० ना० स्त्री० क़लम, लिखनी।
लेखर्षभ० ना० पु० इन्द्र, देवराज।
लेखा० ना० पु० देवता, गिनती, हिसाब, बीजक।
लेख्य० ना० पु० पत्र, चिट्ठी, लिखागया, लिखने के योग्य।
लेख्यपत्र० ना० पु० भोजपत्र।
लेजाना० स० क्रि० ढोना, लेभागना, जीतना।
लेट० ना० स्त्री० चूनादि वस्तु भीतपर लगाने के लिये।
लेटना० अ० क्रि० पौढ़ना, सोना, पड़ना।
लेनदेन० ना० पु० व्यवहार, व्यापार।
लेना० स० क्रि० ग्रहण करना, पकड़ना, छूना।
लेपकना० स० क्रि० संगपड़ना, मैथुन करना, अपने कलङ्क में दूसरे को फँसाना।
लेपना० स० क्रि० पातना, चुपड़ना।
लेपालक० ना० पु० धर्मका पुत्र, पोष्यपुत्र।
लेपालना० स० क्रि० बेटा करके लेना, पोष्य-पुत्र करना।
लेमरना० अ० क्रि० कलङ्क लगाना, दोषदेना।
लेयमान० गु० जो लेनेवाला है।
लेरू०, लेरुआ० ना० पु० बछरा।
लेला० ना० पु० भेड़ी का बच्चा।
लेलिह० ना० पु० सांप, सर्प।
लेलीतिक० ना० पु० गन्धक।
लेलुट० गु० लेया लूट, लहलूट।
लेलेना० स० क्रि० ग्रहणकरना, छीन लेना।
लेव० ना० पु० भीतकी पपड़ी जो गिरने योग्य है, एक बारका कराव।
लेवा० ना० पु० छोटा पोलरा, लेनेहारा, धन, लीरी, रोटी पकाने के बर्तनों पर जो मिट्टी लगाते हैं।
लेवादेई० ना० स्त्री० लेनदेन, कहाउनी।
लेवार० ना० पु० गीलीमिट्टी जो दीवार में लगाते हैं।
लेवारा० ना० पु० लेवा में लोटना।
लेवास० ना० पु० लट।
लेवैया० ना० पु० लेनेहारा।
लेश० गु० छोटा, थोड़ा, ना० स्त्री० छोटाई।
लेस० ना० पु० भूसा मिली मिट्टी की भीतमें लगावट, लीप पोत।
लेसना० स० क्रि० लीपना, पोतना, सुलगाना, बालना, झगड़ा उठाना।
लेसालेस०, लसौआ० ना० पु० लीपा लीर।
लेह० ना० स्त्री० शीघ्रता, उतावली, चटापट।
लेहन० ना० पु० चाटना।

रोट० } नाः पु० मोटी रोटी, श्रीहनुमानजी
रोटा० } का मोटी रोटीका नैवेद्य।
रोटी० नाः स्त्री० भोजन विशेष।
रोड़ा० नाः पु० बड़ा कंकर।
रोड़ी० नाः स्त्री० छोटा कंकर।
रोदन० नाः पु० रोवाई, आंसू निकलना।
रोदसी० नाः स्त्री० भूमि, आकाश।
रोध० नाः पु० तीर, तट, रोक, घिराव।
रोधी० गु० रोकनेहारा, घेरनेहारा, तटवाला।
रोना० अ० क्रि० आंसूडालना, विलापना, उदास होना, नाः पु० विलाप, रोदन, शोक।
रोपक० नाः गु० जो रोपणकरे।
रोपण० नाः पु० वृक्षादि का लगाना।
रोपना० स० क्रि० रोपना, रोकना, अटकाना।
रोम० नाः पु० शरीर के बाल, ऊन।
रोमकर्ण० नाः पु० चौगड़ा, खरगोश।
रोमकूप० नाः पु० रोमकी जड़।
रोमपट० } नाः पु० रोमीवस्त्र, यथा कम्बल,
रोमवस्त्र० } दुशाला इत्यादि।
रोमल० नाः पु० डाँडस, तमालपत्र, प्रखर।
रोमसफला० नाः स्त्री० डाँडस।
रोमहर्पण० } नाः पु० रोम खड़े होना,
रोमाञ्च० } गदगद।
रोरी० नाः स्त्री० जिसका शिरमें टीका लगाते हैं, रोली।
रोलना० स० क्रि० रन्दाकरना, चिकनाना, चुंथी।
रोली० नाः स्त्री० रोरी, चावल और हल्दी और फटकरी की मिलौनी जिसका लाल तिलक माथेपरलगाते हैं।
रोवना० अ० क्रि० रोना, गु० रोनेहारा।
रोश० } नाः पु० क्रोध, दुःख, गुस्सह।
रोष० }
रोषण० नाः पु० फालसा, पारा, क्रोध।
रोप० नाः पु० रोष।
रोसना० अ० क्रि० रूठना।
रोहट० नाः स्त्री० रोदन।
रोहण० नाः पु० राजा विशेष, रोहिणी का पिता।
रोहिणी० नाः स्त्री० श्रीबलदेवजी की माता, चौथा नक्षत्र, बुधकी माता, हर्र, कुटकी।
रोहित० नाः पु० मत्स्य विशेष।
रोहिताश्व० नाः पु० राजा हरिश्चन्द्रका पुत्र।
रोहित्य० नाः पु० मेथी।
रोहिये० स० क्रि० धारण करिये।
रोही० नाः पु० बरगद।
रोहू० नाः पु० मत्स्य विशेष।
रोहेलखण्ड० नाः पु० बांसबरेली के आस पासका देश।
रौंदना० } स० क्रि० पांवसे खूंदना वा पांव
रौंधना० } से मींजना वा मसलना या मलना।
रौताई० नाः स्त्री० लड़ाई, समर, युद्ध।
रौद्र० नाः पु० आंक, क्रोध, धूप, गु० भयानक, कठिन, नाः पु० शृंगारादि नवरस में से एक का नाम।
रौप्य० नाः पु० चांदी, रजत।
रौर० नाः पु० रौला, जस।
रौरव० नाः पु० नरकका खण्ड विशेष।
रौरा० सर्व० तुम्हारा।
रौला० नाः पु० धूम धाम, बखेड़ा, हुल्लड़।
रौव्य० नाः पु० मन्त्र विशेष।
रौहिणीय० } नाः पु० श्रीबलदेवजी, बुध।
रौहणेय० }

[ल]

लकड़० नाः पु० काष्ठ, काठ, लठ।
लकड़हारा० नाः पु० लकड़ी बेचनेहारा।
लकड़ा० नाः पु० गिरर, लकड़ीका बड़ाटुकड़ा।
लकड़ी० नाः स्त्री० लाठी, काष्ठ, इन्धन, गु० कड़ा, कठिन।
लकीर० नाः स्त्री० रेखा, धारी, डँकीर।
लकुट० नाः पु० छड़ी, लाठी।
लकुच० नाः पु० बड़हल।

वायुजात० } वायुपूत० } ना० पु० श्रीहनुमान, भीमसेन।
वाय्वग्नि० ना० पु० पवन और अग्नि।
वार० ना० पु० ठोकर, घाव, इसपार, दिन।
द्वार० ना० स्त्री० अवकाश, विलम्ब, समय, धीरजता।
वारण० ना० पु० वर्जन, निषिद्धता, रोकने, न्योछावर, हाथी।
वारद० ना० पु० कपास।
वारन० स० क्रि० अर्पण, भेंट, बलि, हाथी।
वारना० स० क्रि० घेर लेना, अर्पण करना, भेंट चढ़ाना।
वारवधू० } वारस्त्री० } ना० स्त्री० वेश्या, पतुरियां, पुंश्चली।
वारा० ना० पु० सस्तांई, बचाव, निछावर, गु० सस्ता, लाभ।
वारापार० अव्य० इधर से उधर तक।
वाराणसी० ना० स्त्री० काशी, बनारस।
वारि० ना० पु० जल, पानी।
वारिचर० ना० पु० मछली आदि।
वारिचरकेतु० ना० पु० कामदेव, श्रीवल्लदेवजी।
वारिज० ना० पु० कमल, संमुद्र लवण, गु० जो जल से उत्पन्न हो।
वारिद० ना० पु० मेघ।
वारिदनाद० ना० पु० मेघनाद, रामायणे यथा (वारिद नाद जेठ सुत तासू, भटमहं प्रथम रेख जग जासू)
वारिधर० ना० पु० मेघ।
वारिधि० ना० पु० समुद्र।
वारिवल्ली० ना० स्त्री० करेला, तरकारी।
वारिविहंग० ना० पु० जलके पक्षी।
वारिशुक्ति० ना० पु० कौड़ी।
वारिसंभव० ना० पु० लाग।
वारीश० ना० पु० समुद्र।
वारुणी० ना० स्त्री० मदिरा विशेष, पश्चिम दिशा, गंगाजीका पर्व विशेष, दूब घास विशेष, हाथीकी चाल, पचीसवां नक्षत्र।
वारे० अव्य० लागे, छोड़े।
वार्ता० ना० स्त्री० वृत्तांत, बात, बातचीत।
वार्ताकी० ना० स्त्री० बड़ी कटाई।
वार्तिक० ना० पु० मूलग्रन्थ का पूरकग्रन्थ, जो छन्दोंसे रहित, ग्रंथ, बातों में।
वार्तिका० ना० स्त्री० भंटा, बैगन।
वार्द्धक्य० ना० पु० बुढ़ापा, वृद्धावस्था।
वार्षि० गु० संवती, वर्षका, जो बरसातमें उपजता है, जो बरसात के योग्य है।
वाल्य० ना० पु० बालकपन, बालकता।
वावदूक० ना० पु० बड़ावक्ता, वाचक, गुणी।
वाष्प० ना० पु० बाफ, भाफ।
वार्ष्पिका० ना० स्त्री० कालाजीरा।
वास० ना० पु० घर, बसने का स्थान, बास।
वासना० ना० स्त्री० अभिलाषा, इच्छा, अ० क्रि० महकना।
वासन्ती० ना० स्त्री० लता विशेष, चैत्रमास में कामदेवका पर्व विशेष।
वासर० ना० पु० दिन, दिवस।
वासव० ना० पु० इन्द्र, देवराज।
वासांसि० ना० पु० वस्त्र, कपड़े।
वासा० ना० पु० बासा।
वासित० गु० सुगन्धि संयुक्त, वस्त्रयुत।
वासी० ना० पु० बसनेहारा, रहनेहारा।
वासुकि० ना० पु० सर्पराज, प्रधान सर्प।
वासुदेव० ना० पु० श्रीकृष्णचन्द्रजी।
वास्तव० अव्य० यथार्थ, तात्पर्य्य, असल।
वास्तव्य० गु० बसने के योग्य।
वास्तिका० ना० स्त्री० मेथीका शाक या मेथी।
वास्तुक० ना० पु० बथुआ का साग।
वास्तुकाकार० ना० पु० पालक का साग।
वास्तूक० ना० पु० बथुआ का शाक।

लख० ना० पु० मायाका पसार, गु० जो देखा जावे मौजूदात, लाख।
लखन० ना० पु० लषण, लक्ष्मण।
लखनऊ० ना० पु० अवधदेश की राजधानी।
लखना० स० क्रि० देखना, समझना।
लखपति० } गु० धनी, भाग्यवान्, जिसके पास
लखपती० } लाखों रुपया हो।
लखलुट० गु० उड़ाऊ।
लखा० ना० पु० लाखों।
लखाऊ० गु० जनाऊ, दिखाऊ।
लखिया० ना० पु० देखनेहारा।
लखेरा० ना० पु० लहेरा, लाख चढानेहारा।
लखौटा० गु० जिसमें लाख लगाई गई।
लग० अव्य० तक, पर्यन्त, समीप, ना० स्त्री० छड़ी।
लगचलना० अ० क्रि० साथ साथ चलना, जल्द चलना।
लगड़० ना० पु० पक्षी विशेष।
लगन० ना० स्त्री० लग्न।
लगना० अ० क्रि० होना, सोहना, फबना, सहीहोना, भिड़ना, मिलना, जलना, गु० लगुआ, ना० पु० लगाव।
लगभग० अव्य० आस पास, निकट।
लगातार० गु० एकपर एक तावड़तोड़।
लगाना० स० क्रि० उतराना, पासकरना, मिडाना, मिलाना, बन्दकरना, लेसना, बांधना, चिपटाना, कहासुनी करना।
लगाव० ना० पु० गढ़ाव, मेल, सम्बन्ध।
लगावट० ना० स्त्री० मिलान, गठावट।
लगुड़० ना० पु० लाठी।
लगुआ० } ना० पु० यार, धगड़।
लगूआ० }
लग्गा० ना० पु० स्नेह, माया, बड़ा बांस।
लग्गी० ना० स्त्री० छोटाबांस, लाठी।
लग्न० ना० स्त्री० निमिष, पल, राशिका उदयकाल, प्रेम, मित्रता, विवाह का दिन, मुहूर्त।
लग्नेष्ट० ना० पु० लग्नका ठीक।
लग्नेप्सित० गु० लग्न विचारित।
लग्नोत्सव० ना० पु० विवाहका आनन्द।
लघिमा० ना० स्त्री० सिद्धिविशेष।
लघिष्ठ० गु० पास, पासवाला, लगाहुआ।
लघुता० ना० स्त्री० छोटाई, हलकापन और शीघ्रता, जल्दी, रामचन्द्रिकायां यथा, ( कोटि भांतिन पौनते मनते महालघुता लसै, बैठके ध्वज अग्र श्रीहनुमन्त अंतक ज्यों हँसै )।
लंक० ना० पु० कटि, लंका, गु० देर, बहुत।
लंकना० ना० पु० लम्बा, चौगड़ा, शशा।
लङ्कनायक० } ना० पु० लंकाका राजा, राम
लंकप० } चन्द्रिकायां यथा ( लंकनायक को विभीषण देवदूषणको दहै )।
लंका० ना० स्त्री० उपद्वीप विशेष।
लंकाधिप० } ना० पु० रावण, लंकाकाराजा।
लंकापति० }
लंकिनी० ना० स्त्री० निशाचरी विशेष।
लंकेश० } ना० पु० रावण, लंका का
लंकेश्वर० } राजा।
लंग० } गु० पंगु, अपाहज।
लंगड़ा० }
लंगड़ाना० अ० क्रि० लंगकरना।
लंगर० ना० पु० नौकादि के ठहराने के लिये बड़ाभारी लोह, लंगड़ा, ढीट।
लंगरी० ना० स्त्री० थाली।
लंगूचा० ना० पु० खाने की वस्तुविशेष।
लंगूर० ना० पु० वानरविशेष, हनुमानजी।
लंगोट० } ना० पु० काछ बांधने का छोटा
लंगोटा० } वस्त्र, कौपीन।
लंगोटिया० ना० पु० जो लड़कांका यार है।
लंगोटी० ना० स्त्री० लंगोट।
लंघन० ना० पु० उपास, फाका, उल्लंघन, न मानना, नांघना।
लंघना० अ० क्रि० उछलना, फांदना, नांघना।

वास्तोःपति०
वास्तोष्पति० } नाम० पु० इन्द्र, अमर कोषे यथा। (वास्तोष्पतिस्सुरपतिर्बलारातिश्शचीपतिः)।

वाह० नाम० पु० घोड़ा, बाजी।

वाहक० नाम० पु० घुड़सवार।

वाहन० नाम० पु० घोड़ा, जिसपरजदके जाया जाय, सवारी।

वाहवैरी० नाम० पु० भैंसा।

वाहि० सर्व० उसको।

वाहिनी० नाम० स्त्री० वाहिनी, सवारी।

बाहु
बाहू } नाम० पु० भुज।

बाहुमूल० नाम० पु० हाथ।

बाह्य० गु० बाहर का।

बाह्यालय० नाम० पु० मन्दिर के बाहर वा बाहर का।

वि० अव्य० यह शब्द उपसर्ग है उसका अर्थ कभी निर्णय कभी भिन्नता कभी विरोध कभी विशेषण कभी हीन इत्यादि होता है।

विकट० गु० विकट।

विकराल० गु० विकराल, भयंकर।

विकल० गु० व्याकुल, अधूरा।

विकलित० गु० विकल, व्याकुल।

विकल्प० नाम० पु० चूक, सन्देह, विचार।

विकशित०
विकसित० } गु० प्रफुल्लित, फूलाहुआ।

विकार० नाम० पु० बदल, रोग, स्वभाव की बदल।

विकाल० नाम० पु० गोधूलि, सायंकाल।

विकाश० नाम० पु० प्रकाश।

विकीरण० नाम० पु० मदार वृक्ष, आक।

विकीर्ण० गु० फैलाया गया।

विकृत० गु० विरोधी, मलीन; नाम० पु० घृणा।

विकृति० नाम० स्त्री० विचार वा स्वभाव आदि की बदल।

विक्रम० नाम० पु० पराक्रम, शूरता, वीरता।

विक्रमादित्य० नाम० पु० राजा विशेष जिसने संवत् चलाया है।

विक्रय० नाम० पु० बिक्री।

विक्रीत० गु० जो बिकाया।

विक्रेता० नाम० पु० बेचवैया, बेचनेहारा।

विख्यात० गु० प्रकट, प्रसिद्ध, प्रकाशित।

विगत० गु० रहित, बिना, विहीन।

विगति० नाम० स्त्री० बिगाड़, बुराई, विरोध।

विगन्ध० नाम० स्त्री० कुवास, बदबू।

विगुण० नाम० पु० औगुण, अवगुण।

विग्रह० नाम० पु० शरीर, फैलाव, वैर, युद्ध।

विघटन० नाम० पु० तोड़न, सम्पूर्ण करण।

विघटित० गु० पूराकियागया, घटायागया।

विघ्न० नाम० पु० अटकाव, रुकाव, भूल, चूक, धोखा, शुभकर्म में जो बाधा।

विघ्नराज०
विघ्नविदारण०
विघ्नहरण० } नाम० पु० श्रीगणेशजी।

विचरण० नाम० पु० पर्यटन, सैर, विहार फिराव।

विचरित० गु० विहारित।

विचल० गु० चलायमान, चंचल, निरथिर।

विचलित० गु० चलायमान, चंचल, अथिर।

विचक्षण० गु० चतुर, निपुण, प्रवीण, स्याना।

विचार० नाम० पु० ध्यान, सोच, तर्क, चिंता, कल, ज्ञान।

विचारक० गु० पु० विचार करनेहारा।

विचारित० गु० जो विचारागया, निर्णीत।

विचारी० नाम० पु० विचारक।

विचार्य० गु० जो विचारने के योग्य है।

विचित्र० गु० रंगारंग, नानाप्रकार का, मनोहर।

विच्छेद० नाम० पु० वियोग, निवारण।

विजय० नाम० पु० जय, जीत, फतह, ममोठ, पार्षद विशेष जो हिरण्यकश्यप हुआ था।

लंघनी॰ ना॰ स्त्री॰ उपासी, गु॰ उपासा, भूखा।
लचक॰ ना॰ स्त्री॰ लिमड़ाहट।
लचकना॰ अ॰ क्रि॰ टेढ़ा होना।
लचका॰ ना॰ पु॰ धक्का, झोंक, नाच विशेष।
लचकाना॰ स॰ क्रि॰ टेढ़ाकरना, धक्का देना, झुकाना।
लचना॰ अ॰ क्रि॰ टेढ़ाहोना।
लचलचाना॰ अ॰ क्रि॰ लजलजहोना, चिमड़ा होना।
लचर॰ ना॰ पु॰ थनाड़ी।
लचाना॰ स॰ क्रि॰ टेढ़ा करना।
लच्छा॰ ना॰ पु॰ फेटी।
लच्छन॰ ना॰ पु॰ लक्षण।
लजलजा॰ गु॰ ललखला, चिपचिपा।
लजलजाना॰ अ॰ क्रि॰ पिलपिला होना।
लजवाना॰ स॰ क्रि॰ संकोच कराना, शरमाना।
लजाना॰ अ॰ क्रि॰ संकोचना, लज्जितहोना।
लजारू॰ } ना॰ स्त्री॰ लज्जावन्ती, पौधा
लजालू॰ } विशेष, गु॰ संकोची, लजीला।
लजियाना॰ अ॰ क्रि॰ लजाना।
लजीला॰ गु॰ लाजवन्त, संकोची।
लज्जा॰ ना॰ स्त्री॰ लाज, संकोच, हया।
लज्जावान्॰ गु॰ संकोचित, लाजयुक्त।
लज्जित॰ अ॰ क्रि॰ लजाकर।
लज्जिका॰ ना॰ स्त्री॰ लजालु, वेश्या।
लज्जित॰ संकोचित, लाजयुक्त।
लट॰ ना॰ स्त्री॰ केश, जो उलझगया है।
लटंक॰ ना॰ स्त्री॰ हिलन, कांवलीका प्रकारविशेष।
लटकन॰ ना॰ पु॰ गहना विशेष जो नथ में पड़ता है, फल विशेष, पक्षी विशेष, घरोंचा।
लटकना॰ अ॰ क्रि॰ हिलना।
लटका॰ ना॰ पु॰ टोना, झाड़फूंक, टोटका, चुटकुला।
लटकाना॰ स॰ क्रि॰ हिलाना, टांगना।
लटकाव॰ ना॰ पु॰ टंगाव।
लटपटा॰ गु॰ चंचल, खिलाड़, पगड़ी जो अनरीति से बांधी है।
लटपटाना॰ अ॰ क्रि॰ लड़खड़ाना, ठोकरखाना।
लटपटी॰ ना॰ स्त्री॰ [illegible]
लटा॰ गु॰ •
लटाई॰ ना॰ स्त्री॰ परेती, चर्खी, गु॰ दुर्बलपना।
लटापटा॰ गु॰ ऐसा वैसा।
लटूरिया॰ } ना॰ स्त्री॰ छोटे केश जिन में
लटूरा॰ } लट पड़जाती है।
लटोरा॰ ना॰ पु॰ पक्षी विशेष।
लट्टू॰ ना॰ पु॰ भौंरा, चकी, मोहित।
लट्टूहोना॰ अ॰ क्रि॰ किसीपर मोहित होना।
लठ॰ ना॰ पु॰ सोंटा, लाठी।
लठालठी॰ ना॰ स्त्री॰ परस्परलाठी की लड़ाई।
लठियाना॰ स॰ क्रि॰ लठालठी करना, लाठी से पीटना।
लठ्ठर॰ ना॰ पु॰ गु॰ ढीला, टेढ़ा।
लड़॰ ना॰ स्त्री॰ पद, पंक्ति, लड़ी, यथा पद।
लड़कपन॰ ना॰ पु॰ शैशव, बालकता, लड़काई।
लड़कबुद्धि॰ ना॰ स्त्री॰ निर्विज्ञापन, लड़के कीसी बुद्धि।
लड़का॰ ना॰ पु॰ बालक, पुत्र, बच्चा।
लड़काई॰ ना॰ स्त्री॰ } लड़कपन, बालकता,
लड़कापन॰ ना॰ पु॰ } शिशुता।
लड़खड़ाना॰ अ॰ क्रि॰ डगमगाना, लड़बड़ाना।
लड़ना॰ स॰ क्रि॰ झगड़ना, युद्धकरना।
लड़बड़ाना॰ अ॰ क्रि॰ लड़खड़ाना।
लड़ाई॰ ना॰ स्त्री॰ युद्ध, समर, झगड़ा।
लड़ाक॰ } गु॰ झगड़ालू, युद्धदाता, वीर।
लड़ाका॰ }

**विजयदशमी॰** ना॰ स्त्री॰ आश्विन शुक्ला१०, कार सुदी १० ।

**विजयनर॰** ना॰ पु॰ अर्जुन ।

**विजया॰** ना॰ स्त्री॰ भंग, बूटी ।

**विजयी॰** गु॰ जयवन्त, जीतनेहारा ।

**विजाती॰** } **विजातीय॰** } गु॰ भिन्न जातिका, अनजाति ।

**विजान॰** ना॰ पु॰ अजान, अज्ञान, अबूझ, मूर्ख ।

**विट्॰** ना॰ पु॰ बीट ।

**विट्चर॰** ना॰ पु॰ शूकर, परेला ।

**विटप॰** ना पु॰ वृक्ष, पल्लव, पेड़, रामायणे यथा (पुलपकुंयोगी ज्यों उरगारी, मोह-विटप नहिं सकत उपारी।)

**विडम्ब॰** ना॰ पु॰ दुःख, क्लेश, छलना ।

**विडम्बना॰** ना॰ स्त्री॰ दुःखदायक, निज बड़ाई वा निन्दायुत वचन ।

**विडम्बित॰** गु॰ दुःखित, पतित, निन्दित ।

**विडाल॰** ना॰ पु॰ मार्जार, बिलार ।

**वितण्डा॰** ना॰ स्त्री॰ खण्डिताई ।

**वितन॰** ना॰ पु॰ कामदेव ।

**वितरण॰** ना॰ पु॰ दान, त्यागना, पार का उतरना ।

**वितल॰** ना॰ पु॰ पाताल विशेष ।

**वितस्ता॰** ना॰ स्त्री॰ व्यासानदी विशेष, जो पंजाब में है ।

**वितस्ति॰** ना॰ पु॰ बारहअंगुल, बालिश्त ।

**वितान॰** ना॰ पु॰ विस्तार, चन्दवा, तम्बू, मण्डप ।

**वितुन्न॰** ना॰ पु॰ धनियां ।

**वितृष्णा॰** ना॰ स्त्री॰ निराश, वैराग्य, तृष्णा, अरुचि ।

**वित्त॰** ना॰ पु॰ धन, दौलत, द्रव्य, खजाना ।

**विथक॰** } **विथकित॰** } गु॰ चकित, भवाडम्रा ।

**विद्॰** गु॰ जाननेहारा ।

**विदग्ध॰** ना॰ पु॰ लम्पट, गु॰ चतुर, विभ्रमयुक्त ।

**विदग्धा॰** ना॰ स्त्री॰ लम्पट स्त्री, चतुर स्त्री ।

**विदारण॰** ना॰ पु॰ फाड़ना ।

**विदारना॰** स॰ क्रि॰ फाड़ना, चीरना ।

**विदारिका॰** ना॰ स्त्री॰ विदारीकन्द ।

**विदारिगन्धा॰** ना॰ स्त्री॰ शालिपर्णी ।

**विदिक्॰** ना॰ स्त्री॰ आग्नेयादि कोण, विदिशा ।

**विदित॰** गु॰ प्रकट, जो जानागया, प्रसिद्ध ।

**विदिशा॰** } **विदिश॰** } ना॰ स्त्री॰ विदिक् ।

**विदीर्ण॰** गु॰ फाड़ा, चीरा, फटाटूटा ।

**विदुर॰** ना॰ पु॰ दासीसुत, हरिभक्त विशेष ।

**विदुष॰** गु॰ पण्डित, गुणी ।

**विदूषक॰** ना॰ पु॰ भांड़, निन्दक ।

**विदेश॰** ना॰ पु॰ अनदेश, परदेश, विलायत ।

**विदेशी॰** ना॰ पु॰ परदेशी, विलायती ।

**विदेह॰** ना॰ पु॰ राजा जनक, कामदेव ।

**विदेहजा॰** ना॰ स्त्री॰ सीताजी ।

**विदैवत॰** ना॰ पु॰ देवता ।

**विद्यमान॰** गु॰ वर्त्तमान, असत, मौजूद ।

**विद्या॰** ना॰ स्त्री॰ शास्त्रका ज्ञान, यथार्थ ज्ञान, इल्म, हुनर, गुण, शिक्षादिक १४ ।

**विद्याधर॰** ना॰ पु॰ देवता विशेष, गु॰ पण्डित, गुणी, कारीगर ।

**विद्यावान्॰** गु॰ ज्ञानवान् पण्डित, आलिम ।

**विद्यार्थी॰** ना॰ पु॰ छात्र, शिष्य, गु॰ पढ़नेहारा ।

**विद्यालय॰** ना॰ पु॰ पाठशाला, विद्या का घर ।

**विद्युत्॰** ना॰ स्त्री॰ बिजली, कौंदा ।

**विद्युत्क्ता॰** ना॰ स्त्री॰ कलिहारी ।

**विद्युल्लता॰** ना॰ स्त्री॰ बिजली, कौंधा ।

**विद्रुम॰** ना॰ पु॰ मूंगा ।

**विद्वद्विनोद॰** ना॰ पु॰ शास्त्रार्थ, गुण विद्याकी चर्चा पण्डितों में ।

**विद्वान्॰** गु॰ विद्यावान्, पण्डित, पढ़ा ।

लड़ाना० स० क्रि० लड़ाई वा युद्ध करवाना, और लाड़ करना।

लड़ियाना० स० क्रि० पिरोना, गूंथना।

लड़ी० ना० स्त्री० मोतियों की सलैक।

लड़ैता० गु० दुलारा, बहुतप्यारा, ढीठ।

लड्डू० ना० पु० मोदक जो मोठआदिके बनते हैं, मिठाई विशेष।

लढ़ा० ना० पु० } छकड़ा, लहडू।
लढ़िया० स्त्री० }

लढ़ी० ना० स्त्री० छोटाछकड़ा, लढ़िया।

लण्ठ० ना० पु० मूर्ख।

लण्ड० ना० पु० लिंग, लौड़ा।

लण्डूरा० गु० लुण्डा, पाँड़ा, बन्धुहीन, अनाथ।

लत० ना० स्त्री० बुरीचाल, आदत।

लतना० स० क्रि० घोड़ी का घोड़ेके साथ प्रसंग होना।

लतरी० ना० स्त्री० पुरानी जूती, दालिहन्नविशेष।

लता० ना० स्त्री० बेल, प्रियंगु, दाखका सीधा।

लताड़ना० स० क्रि० दौड़धूप कराना, हलका करना, तुच्छ करना।

लताना० स० क्रि० घोड़ी से घोड़ेका प्रसंग कराना।

लतिका० ना० स्त्री० लता।

लतिया० गु० जिसकी चालबुरी है, कुचर्मी।

लतियाना० स० क्रि० लात से मारना।

लती० गु० लतिया।

लतुआ० ना० पु० स्यापड़ा।

लत्ता० ना० पु० पुरानाकपड़ा, चीथड़ा, पांव, लात, रामचन्द्रिकायां (हनूमन्त खुत्ता हत्यो देह भूल्यो, छुट्यो कर्णनासादिले इन्द्र फूल्यो।)

लत्ती० ना० स्त्री० लट्टू की डोरी, उतने की चोलाव, घोड़े की लात।

लथड़ना० अ० क्रि० कीचड़ आदिसे भीगजाना।

लथेड़ना० स० क्रि० कीचड़ से भिगादेना।

लदना० अ० क्रि० बोझिल वा भराहोना।

लदनियां० ना० पु० लादनेहारा, लदनेहारा, लदाव।

लदान० ना० पु० बोझ, भराव, लदाव।

लदाना० स० क्रि० बोझना, भरना, लादना।

लदाव० ना० पु० लदान, बोझ।

लदुआ० ना० पु० जो लादाजाता है।

लप० ना० पु० मुख, मुट्ठी, हथेली, पसर।

लपक० ना० स्त्री० चटक, भभक, झलक, झपट।

लपकना० अ० क्रि० लहकना, भभकना, चमकना, झपटना, झपकरना।

लपका० ना० पु० झपट, फुर्ती, बुरीचाल।

लपकाना० स० क्रि० किसी वस्तु के लेने को हाथ बढ़ाना।

लपकी० ना० स्त्री० लपची, रटोका, मत्स्य विशेष।

लपची० ना० स्त्री० मछली विशेष।

लपझप० गु० फुर्तीला, चंचल।

लपट० ना० स्त्री० सुगन्ध, महक, दहक, भिड़ाव।

लपटना० अ० क्रि० लिपटना, एंठना, सिमटना, लड़ना।

लपटा० ना० पु० जूरी विशेष, घास विशेष, सम्बन्ध।

लपटाना० स० क्रि० भिड़ाना, लिपटाना, चपेटना, लगाना, मलदेना।

लपटी० ना० स्त्री० लुपरी।

लपलप० गु० झपझप।

लपाट० } गु० मिथ्यावादी, महाझूठा।
लपाटिया० }

लपाटी० ना० स्त्री० मिथ्या, झूठ मूठ।

लपाडु० गु० लपाटिया।

लपेट० ना० स्त्री० पर्त, लड़, लपटन।

लपेटन० ना० स्त्री० बेठन।

विद्वेष० ना० पु० बैर, विरोध, अदावत ।
विद्वेषिनी० ना० स्त्री० विरोधिनी, निन्दक, और दुःखदाता ।
विद्वेषी० ना० पु० वैरी, शत्रु ।
विध० ना० स्त्री० प्रकार, रीति ।
विधवा० ना० स्त्री० रांड़, बेवह ।
विधर्म० ना० पु० निज, वर्णाश्रमसे विपरीत धर्म ।
विधाता० ना० पु० ब्रह्मा ।
विधान० ना० पु० शास्त्रोक्त व्यवहार, विधि, आचार ।
विधायक० ना० पु० जो विधानकरै, सौंपनहारा ।
विधात्री० ना० स्त्री० सरस्वती ।
विधि० ना० स्त्री० प्रारब्ध, ना० पु० ब्रह्मा, देवता, कर्म, भाग्य, विधान, काल, प्रकार, शास्त्रोक्त व्यवहार ।
विधिअण्ड० ना० पु० ब्रह्माण्ड ।
विधिकर० ना० पु० सेवक, भृत्य, गुलाम ।
विधिगति० ना० स्त्री० कर्म की चाल, ब्रह्मा की दशा या लिखनि या चाल या कर्त्तव्य ।
विधिपिता० ना० पु० कमल ।
विधिवत्० अव्य० यथा योग्य, विहित ।
विधु० ना० पु० चन्द्रमा ।
विधुन्तुद० ना० पु० राहु, आठवां ग्रह ।
विधुवदनी० ना० स्त्री० चन्द्रवदनी, अतिसुन्दर, जिसका मुख चन्द्रमा के समान है ।
विधुर० ना० पु० वियोग, व्याकुलता ।
विधेय० गु० साधाऊ, शिष्ट, होनहार, समाचार, विशेषणभेद ।
विधेयार्थवर्द्धक० गु० विधार्थ का अर्थ बढ़ानेहारा ।
विध्वंस० ना० पु० विनाश, घृणा, विरुद्धता ।
विन० सर्व० उन ।
विनत० गु० नम्र, आधीन, झुका, टेढ़ा ।
विनता० ना० स्त्री० गरुड़जीकी माता, कश्यप की स्त्री ।
विनती० ना० स्त्री० प्रार्थना, निवेदन, खुशामद ।
विनय० ना० पु० शिष्टाचार, लाज, नम्रता, आदर, स्वभाव, खुशामद ।
विनयी० गु० विनयशील, शिष्टाचारी, नम्र, नीतिज्ञ ।
विनष्ट० गु० जिसका विनाश होगया ।
विना० अव्य० त्यागे के, छोड़, रहित ।
विनायक० ना० पु० श्रीगणेशजी ।
विनाश० ना० पु० ध्वंस, नाश ।
विनिमय० ना० पु० अदलबदल, एरफेर ।
विनीत० गु० विनयी, नम्र, ना० पु० मारना ।
विनीता० ना० स्त्री० उत्तमा ।
विनु० अव्य० विना ।
विनोद० ना० पु० चोप, आनन्द, क्रीड़ा, खेल ।
विन्दक० गु० लाभयुत ।
विन्दु० ना० पु० बूंद, अनुस्वार, शून्य, मणि, वीर्य, रेत ।
विन्ध्य० ना० पु० विन्ध्याचल ।
विन्ध्यगिरि० ना० पु० विन्ध्याचल ।
विन्ध्यवासिनी० ना० स्त्री० विन्ध्याचल की देवी विशेष जो मिर्जापुरके समीप है ।
विन्ध्याचल० ना० पु० पर्वत विशेष जो भरतखण्ड के मध्यमें है ।
विन्यास० ना० पु० समूह संग्रह, और संग्रह को स्थान ।
विपत्०, विपत्ति०, विपत्ति० } ना० स्त्री० आपदा, अभाग, दुर्गति, आफत ।
विपथ० ना० पु० दूरपन्थ, कुमार्ग ।
विपद्० ना० पु० विपत्ति ।
विपद्ग्रस्त० गु० अभागी, दुर्गती ।
विपरीत० ना० पु० उलटा, विरोधी, ना० स्त्री० विरोध, बुराई, अपकार ।
विपर्य्यय० ना० पु० विरुद्धता, विपरीतता ।
विपल० ना० पु० पलका साठवां भाग ।
विपक्ष० ना० पु० शत्रु, वैरी ।

लपेटना० स० क्रि० बांधना, मेठना, लगाना, लीपना ।
लपेटवा० गु० लपेटागया ।
लप्पा० ना० पु० कपड़ा जोबादले से बिना है ।
लबड़सबड़० ना० पु० बकझक, झूठ सच ।
लबड़ा० ना० पु० झूठा, बकी ।
लबनी० ना० स्त्री० मिट्टी का पात्र जिसमें ताड़ी चुआते हैं ।
लबलब० ना० पु० पथरी, दलदल, उल्लू ।
लबलबा० गु० चिपचिपा, लजलजा ।
लबार० ना० पु० बकवादी, झूठा, गप्पी ।
लबी० ना० स्त्री० खांड का जलाव जब चीनी बनाने को पकाते हैं ।
लबेदा० ना० पु० सोंटा, लठ विशेष ।
लबेरा० ना० पु० फल या वृक्ष विशेष, लभेरा ।
लब्ध० गु० प्राप्त, उपार्जित ।
लब्धि० गु० प्राप्ति ।
लभेरा० ना० पु० वृक्ष या उसका फल विशेष ।
लभ्य० गु० मिलनहारा, मिलने के योग्य ।
लमछड़ा० गु० ऊंचा, लम्बा ।
लम्पट० गु० झूठा, असत्य, स्वैरण, छुटखेल, परस्त्रीगामी, व्यभिचारी ।
लम्ब० ना० पु० अमूद, सूधीरेखा, ऊंचाव ।
लम्बकर्ण० ना० पु० शशा, चौगड़ा, खरगोश ।
लम्बा० गु० ऊंचा, दीर्घ, बड़ा ।
लम्बाई० स्त्री० } ऊंचाई, दीर्घपन ।
लम्बान० ना० पु० }
लमधाना० स० क्रि० लम्बाकरना, बढ़ाना ।
लम्बित० गु० जो लटकायागया ।
लम्बियाकरना० अ० क्रि० कलोल करना, कुदकना ।
लम्बा० ना० स्त्री० गु० ऊंची, बड़ी ।
लम्बीसांसभरना० अ० क्रि० रोना, विलाप करना ।
लम्बू० गु० लम्बा ।
लम्बोदर० ना० पु० श्रीगणेश जी ।
लम्सा० ना० पु० चौगड़ा, शशा ।
लय० ना० पु० प्रलय, नाश, देर, ताल, स्वर, विनाश, अत्यन्तस्नेह, ना० स्त्री० चितवन ।
लर्छो० ना० पु० फंदा, आदि ।
ललक० ना० स्त्री० लहर, तरंग, नम्रता ।
ललकना० अ० क्रि० चढ़ना, धावाकरना, नम्रता करना ।
ललकाना० स० क्रि० झगड़ा उठाना, लड़ाना, नम्रकरना ।
ललकार० ना० स्त्री० हांक, पुकार ।
ललकारना० स० क्रि० पुकारना, हांकना और लड़ाई मांगना, प्रचारना ।
ललगएडा० ना० पु० वानर, कपि ।
ललचाना० अ० क्रि० तरसना, जीलगारहना, स० क्रि० तरसाना ।
ललना० ना० स्त्री० खिलाड़ नारि ।
लला० ना० पु० छोकरा, लौंडा ।
ललाट० } ना० पु० माथा, कपाल, प्रारब्ध,
ललार० } पेशानी ।
ललित० ना० स्त्री० रागिनी विशेष, गु० सुन्दर, अच्छा, लौकता भया ।
ललिता० ना० स्त्री० स्त्री, अटखेल, देवी प्रसिद्ध श्रीराधिका की सखी विशेष ।
ललिया० ना० स्त्री० लली ।
ललियाना० स० क्रि० फुसलाना, बहलाना, अ० क्रि० गिड़गिड़ाना, तमतमाना ।
लली० ना० स्त्री० छोकरी, लौंडी, लड़की, गु० ढीला, नपुंसक मनुष्य ।
लल्लोपत्तो० ना० पु० चापलोसी, खुशामद ।
लव० ना० पु० अंश, क्षण, श्रीसीताजी का छोटा पुत्र विशेष ।
लवंग० ना० पु० लौंग, वृक्ष विशेष ।
लवण० ना० पु० लोन, नमक ।
लवणसिन्धु० ना० पु० खारी समुद्र ।
लवणाम्बु० ना० पु० समुद्र, खारीपानी ।
लवणासुर० ना० पु० लवनासुर, दैत्यकानामहै ।

विपक्षता० ना० स्त्री० शत्रुता, वैर, अदावत।
विपक्षी० ना० पु० शत्रु, मुद्दई।
विपाक० ना० पु० प्रारब्ध का हेतु, भोजन का पकाना।
विपाट० } ना० स्त्री० व्यासानदी पंजाब
विपाशा० } की।
विपिन० ना० पु० वन, जंगल।
विपुल० गु० बहुत, बहुतात, विस्तार।
विपुलता० ना० स्त्री० बहुतायत, विस्तारित।
विपुला० ना० स्त्री० धरती, सुमेरुका पश्चिम भाग।
विपुषा० ना० स्त्री० आहूवेर।
विप्र० ना० पु० ब्राह्मण।
विप्रचरण० ना० पु० ब्राह्मण का पांव, विशेष भृगुलता का चिह्न जो श्रीविष्णुनारायण के हृदय में चिह्नित है।
विप्रलाप० ना० पु० अनर्थवाक्य, मृतकगुणकथन, विलाप समय वार्त्ता।
विफल० गु० निष्फल, व्यर्थ।
विभक्त० गु० जो भागकियागया, पृथक्, अलग।
विभक्ति० ना० स्त्री० अंश, भाग, बांट, सुबादि और तिङ् आदि और कारक बोधक।
विभक्त्यन्त० ना० पु० जिस शब्द वा सर्वनाम के अन्त में विभक्तिका प्रत्यय है।
विभञ्जक० गु० भंजन करने हारा, नाशन।
विभञ्जन० ना० पु० मारण, भंजन, नाशक।
विभव० ना० पु० द्रव्य, राज्य, सम्पत्ति, ऐश्वर्य, प्रताप, मुक्ति।
विभाकर० ना० पु० सूर्य।
विभाकरी० ना० स्त्री० रात, रात्रि।
विभाग० ना० पु० अंश, विभक्ति।
विभावसु० ना० पु० सूर्य, अग्नि।
विभिस० ना० पु० सौंफ।
विभीतक० ना० पु० बहेड़ा।
विभीषण० ना० पु० रावणका छिमाता भाई, गु० भयानक।
विभु० ना० पु० स्वामी, श्रीविष्णुजी, श्रीशंकर, ब्रह्मा, गु० सर्वव्यापी, सर्वत्र।
विभूति० ना० स्त्री० यज्ञकी भस्म, ऐश्वर्य, भस्म, अष्टसिद्धि, प्रभुता।
विभूषण० ना० पु० आभरण, अलंकार, शोभा।
विभूषित० गु० शोभित, आभूषित, अलंकृत।
विभेद० ना० पु० अन्तर, फूट, विशेषभेद।
विभ्रम० ना० पु० भांवली, चूक, भूल, धोखा, सन्देह।
विमत० ना० स्त्री० विशेष बुद्धि, ना० पु० भाटविशेष जो जनक राजाका दिसौंधी था।
विमल० गु० उजला, निर्मल, स्वच्छ, साफ।
विमलनयन० ना० पु० ज्ञानदृष्टि, दिव्यदृग्, निर्मल आंख।
विमला० ना० स्त्री० श्रीपार्वती जी।
विमाता० ना० स्त्री० सौतेली माता, दूसरीमाता।
विमातृ० ना० स्त्री० विमाता, साधारण लोग, इसका उच्चारण विमाप्रिजके स्थान में करते हैं।
विमातृज० ना० पु० सौतेली माताकापुत्र, सौतेला भाई।
विमान० ना० पु० स्वर्ग का सिंहासन, देवता का यान।
विमुख० गु० विरोधी, प्रतिकूल, जिसका मुख फिरगया है, यह शब्द सम्मुख का विरोधी है।
विमोचन० }
विमोक्षण० } ना० पु० त्याग, तजन।
विम्ब० ना० पु० परछाहीं, प्रतिविम्ब, कुन्दुरू, तरकारीविशेष, चन्द्र और सूर्य्य का मंडल।
विम्बा० ना० पु० फलविशेष जो अतिकटु होता है और पकने पर अतिलाल वर्ण होजाता।
विम्बीर० ना० पु० कुन्दुरी लता, अमर, बेल।
विम्बुक० ना० पु० लाल, भभूका।
वियो० गु० दूसरा।
वियोग० ना० पु० बिछोह, बिछुराहट, विच्छेद, आपदा, जुदाई।

**लवणोद॰** ना॰ पु॰ समुद्र खारीजलका।
**लवमात्र॰** गु॰ अव्य॰ थोडीदेर, क्षणभर।
**लवा॰** ना॰ पु॰ बटेर पक्षी।
**लवाई॰** ना॰ स्त्री॰ थोड़े दिनकी ब्यानीगाय।
**लश्टम्पश्टम्॰** गु॰ उलटापलटा।
**लशुन॰** ना॰ पु॰ लहसुन।
**लषण॰** ना॰ पु॰ श्रीलक्ष्मणजी।
**लषणपुर॰** ना॰ पु॰ लखनऊ नगर विशेष।
**लस॰** ना॰ स्त्री॰ चिपचिपाहट।
**लसकना॰** अ॰ क्रि॰ लजलजा होजाना, गीला होना।
**लसना॰** अ॰ क्रि॰ सोहना, सजना, फबना, चमकना।
**लसलसा॰** गु॰ पिचपिचा, लसवाला।
**लसलसाना॰** अ॰ क्रि॰ लसलसाहोना।
**लसित॰** गु॰ उचित, साक्षात्।
**लसियाना॰** अ॰ क्रि॰ पिचपिचाहोना, लसलसा होना।
**लसी॰** ना॰ स्त्री॰ लस।
**लसीला॰** गु॰ जिसमें लसहोवे।
**लसोड़ा॰** ना॰ पु॰ फल विशेष जिस में लस होती है।
**लस्सी॰** ना॰ स्त्री॰ लसी, दूध और पानी।
**लहँगा॰** ना॰ पु॰ घँघरा, फरिया।
**लहक॰** ना॰ स्त्री॰ चमक, झलक।
**लहकना॰** अ॰ क्रि॰ हिलना, चमकना, झलकना, गिटकरी लेना।
**लहकाना॰** स॰ क्रि॰ गिटकरी से गाना, चमकाना, दहकाना, दरकाना।
**लहकारना॰** स॰ क्रि॰ चुमकारना, पेटपरहाथ फेरना।
**लहकावट॰** ना॰ स्त्री॰ चमकावट, दहकावट।
**लहकीला॰** गु॰ चमकीला, भड़कीला।
**लहकौर॰** } ना॰ स्त्री॰ खीर जो दूल्हा
**लहकौवर॰** } दुलहन खाते हैं, दही बतासे जो विवाह में खिलाते हैं।

**लहना॰** स॰ क्रि॰ पाना, खोना, अ॰ क्रि॰ फलना, काम आना, ना॰ पु॰ उधार, धर्ता, प्रारब्ध।
**लहचर॰** ना॰ पु॰ तोता विशेष।
**लहचेरा॰** ना॰ पु॰ पौधा विशेष।
**लहर॰** ना॰ स्त्री॰ तरंग, हिलोर, सांपके विषकी जो तरंग आती है।
**लहरबहर॰** ना॰ स्त्री॰ सुभाग, सम्पत्ति।
**लहराना॰** अ॰ क्रि॰ ललचाना, हिलकोरना।
**लहरालगाना॰** स॰ क्रि॰ टालना, उड़ान घाई करना।
**लहरिया॰** गु॰ जो लहरकी रीतिपर होवे।
**लहरी॰** गु॰ तरंगी, तरल, ओछा।
**लहलहा॰** गु॰ विकसित, प्रफुल्लित, हरा।
**लहलहाना॰** अ॰ क्रि॰ खिलना, फूलना, हराहोना।
**लहलोट॰** गु॰ जो उधार लेकर फिर न देवे।
**लहसुन॰** ना॰ पु॰ कन्द विशेष।
**लहसुनिया॰** ना॰ पु॰ रत्न विशेष।
**लहालेह॰** ना॰ स्त्री॰ शीघ्रता, जल्दी।
**लहास॰** } ना॰ स्त्री॰ नाव बांधनेकी रस्सी।
**लहासा॰** }
**लहियत॰** क्रि॰ पाता है वा पाते हैं।
**लहुरव॰** ना॰ पु॰ शीघ्रता, जल्दी।
**लहू॰** ना॰ पु॰ लोहू, रुधिर, खून।
**लहूआ॰** ना॰ पु॰ पौधा विशेष।
**लहौर॰** ना॰ पु॰ लाहौर।
**लहौरी॰** गु॰ जो लाहौर का है।
**लक्ष॰** ना॰ पु॰ सौ हजार, १०००००, लाख, वह लाख जिसकी चूड़ी बनती हैं।
**लक्षण॰** ना॰ पु॰ चिह्न, गुण, लक्ष्मण जी।
**लखत॰** क्रि॰ विलोकत, देखत।
**लक्षित॰** गु॰ प्रकाशित, जो देख पड़ता है।
**लक्ष्मण॰** ना॰ पु॰ रामचन्द्रजीके छोटे भाई।
**लक्ष्मणा॰** ना॰ स्त्री॰ सारस पक्षी, श्रीकृष्णचन्द्रकी पटरानी विशेष, छोटी कटाई।

वियोगित० गु० जो बिछुड़ गया, भिन्नभया ।
वियोगिनी० ना० स्त्री० भिन्न, बिछुरी, जुदी ।
वियोगी० गु० विरही, जुदा, बिछुरा, भिन्न ।
विरक्त० गु० वैराग्य, शील, कामजित्, उदासी ।
विरचन० ना० पु० बनावन, रचन, पैदाकरना ।
विरचना० स० क्रि० बनाना, रचना, उपजाना ।
विरचित० गु० बना, रचा ।
विरजा० ना० स्त्री० पौधाविशेष, तृणविशेष, दूब ।
विरञ्चि० ना० पु० ब्रह्मा ।
विरज० गु० निर्मल, शुद्ध ।
विरत० गु० निवृत्ति, संगहीन ।
विरति० ना० स्त्री० निवृत्ति, वैराग्य ।
विरथ० गु० रथहीन, पदाति ।
विरद० ना० पु० विरद, गु० निंदन्त ।
विरल० गु० सूक्ष्म, ढीला, प्रकट, प्रसिद्ध ।
विरलच्छदा० ना० स्त्री० पालक का शाक ।
विरला० गु० कोई, अनूठा, अनूप, सूक्ष्म, ढील ।
विरस० गु० रसहीन ।
विरह० ना० पु० वियोग ।
विरहित० गु० वियोगित ।
विरहिनी० गु० स्त्री० वियोगिनी ।
विरही० गु० वियोगी ।
विराग० ना० पु० मन की इच्छा का त्याग, जुदाई, विषय भोग का परित्याग, सुख दुःख हीन ।
विरागी० गु० उदासी, मनकी इच्छा मारने हारा ।
विराजना० अ० क्रि० विराजना ।
विराजमान० } गु० शोभायमान ।
विराजित० }
विराट० ना० पु० विराट राजा का नाम है ।
विराम० ना० पु० देर, विश्राम, हलका चिह्न, गु० अस्थिर, व्याकुल, बीमार ।
विरालिका० ना० स्त्री० विदारीकन्द ।
विरुज० गु० आरोग्य, तन्दुरुस्त ।
विरुद्ध० गु० विरोधी, विपरीत, जो रोकागया, वैर, अदावत ।
विरुद्धता० ना० स्त्री० विरोध, चिढ़, घिन, शत्रुता ।
विरूप० गु० कुरूप, भोंड़ा ।
विरूपाक्ष० ना० पु० श्री महादेवजी, राक्षस विशेष ।
विरेक० ना० पु० पेटौला, दस्त ।
विरेचन० ना० पु० पेटौला होना, दस्तजारी होना ।
विरोचन० ना० पु० सूर्य्य, अग्नि, दैत्य, राजा बलिका पिता, राजाविशेष ।
विरोध० ना० पु० वैर, झगड़ा, अदावत ।
विरोधी० गु० विरोधकारक, झगड़ालू, वैरी ।
विरोधोक्ति० ना० स्त्री० अनर्थवाक्य, विपरीत कथन ।
विल० ना० पु० बिल ।
विलग० गु० भिन्न, पृथक् ।
विलज्ज० गु० निर्लज्ज, बेहया ।
विलम्ब० ना० पु० देर अबेर, टालमटोल ।
विलम्बना० अ० क्रि० रहना, ठहरना, देर करना ।
विलय० ना० पु० प्रलय, जगत् का नाश ।
विलक्षण० गु० अजब प्रकारका, अद्भुत ।
विलाप० ना० पु० सन्ताप, शोक का कथन, रोना ।
विलायत० ना० स्त्री० परदेश, अन्यदेश ।
विलाश० ना० विलास ।
विलासी० गु० भोगी, क्रीड़ाकारक, ना० पु० सर्प ।
विलास० ना० पु० हर्ष, आनन्द, सुरत, क्रीड़ा, खिलाड़पन, भोग, कार्य ।
विलिका० ना० स्त्री० विलिका औषधि ।
विलुप्त० गु० जो नाश को प्राप्तभया, मिटगया ।
विलेप० ना० पु० लेप, चन्दन उपटना ।

लक्ष्मी० ना० स्त्री० सम्पत्ति वा धन, कमला, रमा।
लक्ष्मीफल० ना० पु० श्रीफल, बिल्व, बेल।
लक्ष्य० गु० जो देखाजावे, ना० स्त्री० लक्ष्मी, निशाना।
लाई० ना० स्त्री० धान के लावा, क्रि० लराई।
लांघना० स० क्रि० फांदना, कूदना।
लाकृति० ना० स्त्री० टेढ़ा आकार, रूप।
लाख० ना० पु० लक्ष, लाह, लाखा जिसकी चूरी बनती है।
लाखना० स० क्रि० लाख लगाना।
लाखी० ना० स्त्री० लालरंग जो लाख से निकालते हैं।
लाग० ना० पु० बैर, शत्रुता, द्वेष, स्नेह, मोह, भाव, मोल, नगचारे, खोर, कसूर, भेद।
लागत० ना० स्त्री० दाम, मोल।
लागना० अ० क्रि० लगना।
लागी० ना० स्त्री० चाह, स्नेह, मोह।
लागू० गु० चाहनेहारा, पिछलगा।
लाघव० ना० पु० आरोग्य, क्षेमकुशल, हलकई, सूक्ष्मता, उसीसमय, जल्दी, शीघ्र।
लांगल० ना० पु० हल।
लांगली० ना० पु० किसान, नारियल, श्रीबलदेव जी।
लांगूल० ना० पु० लोम, पुच्छ, पूछ।
लांगूली० ना० पु० कौंचबीज, बानर।
लाज० ना० स्त्री० लज्जा, संकोच, हया।
लाजना० अ० क्रि० लाज करना।
लाजवन्त० गु० लजीला, संकोची, कुलवन्त।
लाजा० ना० स्त्री० खीला।
लाझा० ना० पु० लस।
लाञ्छन० ना० पु० दोष, पाप, चिह्न, कलंक।
लाट० } ना० स्त्री० स्तम्भ, खम्भा।
लाठ० }
लाठी० ना० स्त्री० लकड़ी, छड़ी।
लाड़० ना० पु० प्यार, दुलार।
लाड़ला० गु० प्यारा, दुलारा।
लाड़ली० ना० स्त्री० प्यारी, दुलारी।
लाडू० ना० पु० लड्डू।
लात० ना० स्त्री० पांवकी मार, टांग, पांव।
लातिन्० ना० स्त्री० भाषा विशेष।
लाद० ना० स्त्री० बोझा।
लादना० स० क्रि० बोझना।
लादिया० ना० पु० बोझनेहारा।
लादी० ना० स्त्री० छोटीलादे, धोबी के कपड़ेकी गठरी।
लादू० गु० जो लादने के योग्य या लादागया।
लाना० स० क्रि० ले आना, जनाना, उपजाना, ब्याना।
लापाक० ना० पु० शृगाल, गीदड़।
लाफना० अ० क्रि० कूदना, उचकना।
लाभ० ना० पु० प्राप्ति, उपार्जन, फल, नफा।
लाय० ना० पु० अग्नि।
लार० ना० स्त्री० थूक, मुखका पानी, राल।
लारी० ना० स्त्री० लार।
लाल० गु० दुलारा, प्रिय, रक्तवर्ण, ना० पु० बालक, रत्न विशेष, पक्षी विशेष।
लालच० ना० पु० लोभ, तृष्णा, अदेव।
लालची० गु० लोभी, आपकाजी।
लालड़ी० ना० स्त्री० मानिक चुनी।
लालन० ना० पु० बालक, ना० स्त्री० ललना।
लालबुझक्कड़० ना० पु० मूर्ख जो अपने तईं ज्ञानवान् जानता है।
लालमधु० ना० पु० सहिजना वृक्ष।
लालसा० ना० स्त्री० इच्छा, चाह, औत्सुक्य, चाहत।
लाला० ना० पु० वैश्यादिकों की पदवी, कायस्थ विशेष जो बालक पढ़ाता है।
लालाटिक० ना० पु० भाग्याधीन।
लालित्य० ना० पु० मनोहरता, कोमलता, चमक।
लाव० ना० पु० रस्सी, लहास।

विलेशय० ना० पु० शशा, चौगड़ा, खरगोश।
विलोकन० ना० स्त्री० दृष्टि, ताक।
विलोकना० स० क्रि० देखना, ताकना, निरखना।
विलोचन० ना० पु० नेत्र, नयन, आंख।
विलोड़ना० स० क्रि० मथना, मड़ना।
विलोम० ना० पु० उलटा, विपरीत।
विलोवना० स० क्रि० विलोड़ना।
विल्व० ना० पु० बेल वृक्ष या उसका फल।
विवकिल० ना० पु० बिल्व, बेल।
विवर० ना० पु० छिद्र, छेद, बिल, घर, गुहरा।
विवरण० ना० पु० व्याख्या, बखान, विस्तार, टीका, वर्णहीन।
विवर्ण० ना० पु० नीचजातिकामनुष्य, कुजाति।
विवर्द्धक० गु० वृद्धिकारक, बढ़ानेहारा।
विवर्द्धन० ना० पु० बढ़ती, वृद्धि।
विवर्द्धित० गु० वृद्धिको प्राप्तभया, बढ़ाहुआगया।
विवश० वशहीन, वशीभूत, अवश्य, पराधीन, मृत्युसमय जो घबरा या अस्थिर हो।
विवस्त्र० गु० वस्त्रहीन, नंगा।
विवस्वान्० ना० पु० सूर्य।
विवक्षा० ना० स्त्री० वांछा, कहनेकी इच्छा।
विवक्षित० गु० वांछित, इष्ट।
विवाद० ना० पु० कलह, झगड़ा।
विवादी० गु० जो विवादकरे।
विवाह० ना० पु० ब्याह, गठबन्धन।
विवाहित० गु० जो विवाहागया।
विवाहिता० ना० स्त्री० जो बियाहीगई।
विवि० गु० दो, २।
विविक्त० ना० पु० एकान्त, रहित।
विविध० गु० नानाप्रकार, अनेक, बहुरूपी।
विबुध० ना० पु० देवता, पण्डित।
विबुधवन० ना० पु० स्वर्ग, नन्दनवन।
विबुधवैद्य० ना० पु० अश्विनीकुमार।
विबुधारि० ना० पु० राक्षस, दैत्य।
विवेक० ना० पु० न्यारा, विचार, ज्ञान।
विवेकी० गु० विचारी, ज्ञानी।
विवेचक० ना० पु० असत्य और सत्य का विचारी।
विवेचन० ना० पु० विचार।
विवेचना० ना० स्त्री० सत्यासत्य का विचार, परखना, जानना।
विशद० गु० उज्ज्वल, स्वच्छ, साफ, ठीक।
विशदण्ड० ना० पु० अतिनम्रदण्डी, दण्ड की निन्दा, कमलनाल।
विशदवाणी० ना० स्त्री० उज्ज्वलवार्त्ता, स्वच्छभाषा, साफबात।
विशल्या० ना० स्त्री० कलिहारी।
विशाख० ना० पु० पुनर्नवा पौधा।
विशाखा० ना० स्त्री० स्त्री, सोलहवां नक्षत्र।
विशार० ना० पु० मछली।
विशारद० ना० पु० मौलसिरीवृक्ष, गु० चतुर, प्राज्ञ, ज्ञाता।
विशाल० गु० बड़ा, चौड़ा, सुन्दर, दुःखरहित।
विशाला० ना० स्त्री० इन्द्रवारुणी।
विशिख० ना० पु० बाण, तीर।
विशिखासन० ना० पु० धनुष, कमान।
विशिष्ट० गु० संयुक्त।
विशुद्ध० गु० पवित्र, पाक, साफ, चक्रविशेष जो अष्टांगयोगमें वर्णित है।
विशूचिका० ना० स्त्री० छर्दि, हुलकी, हैज़ा।
विशेष० ना० पु० जाति, ढब, भेद, गुण, खासकर, गु० बहुत, अधिक, एक।
विशेषण० गु० जो एकको दूसरे से पृथक्करे, गुणवाचक, तारीफ, सिफ़त।
विशेषता० ना० स्त्री० अधिकाई, खुसूसियत।
विशेष्य० ना० पु० गुण, जिसकी तारीफ की जावे, गु० जो विशेषण के योग्य है, मुखिया पहला।
विशोक० गु० शोकरहित, क्लेशहीन, अदुःख।
विश्रान्त० गु० जिसने विश्राम किया, ना० पु० मथुरापुरीमें स्थानविशेष।

लावण्य० ना० पु० } सुन्दरता, लोनाई,
लावण्यता० ना० स्त्री० } बड़ाई।

लावलाव० ना० पु० लालच, अधीरज।

लावा० ना० पु० खील, फूला।

लासा० ना० पु० चेप, पौधोंका दूध, सरेस, लसदार, तिब्बत देशका नगर विशेष।

लाह० ना० पु० कपड़ा विशेष, लाभ, क्षेमकुशल, अस्त, डाली।

लाहा० ना० पु० लाभ।

लाही० ना० स्त्री० पौधा विशेष, महीन कपड़ा विशेष।

लाहु० } ना० पु० लाभ, फायदह।
लाहू० }

लाहौर० ना० पु० पंजाबदेशकी राजधानी।

लाक्षा० ना० स्त्री० लाह, जतु।

लिखंत० } ना० पु० पत्री, चिट्ठी, दीप।
लिखंतना० }

लिखना० स० क्रि० लेखना, लिखाई करना।

लिखनी० ना० स्त्री० लेखनी, कलम।

लिखनीदास० ना० पु० लेखक, उपलेखक।

लिखा० ना० पु० प्रारब्ध, होतव्य।

लिखाई० ना० स्त्री० लिखने का काम या पैसा।

लिखाना० स० क्रि० लेखकरवाना।

लिखाव० ना० पु० } लिखने का काम।
लिखावट० ना० स्त्री० }

लिखित० गु० जो लिखागया।

लिंग० ना० पु० मदनांकुश, स्त्रीप्रसंग करने की इन्द्रिय, सूक्ष्म शरीर, तीन लिंग अर्थात् स्त्री, पुरुष, नपुंसक।

लिंगी० ना० स्त्री० प्रसंगेन्द्रिय, मदनांकुश।

लिचु० ना० पु० फलविशेष।

लिमड़ी० ना० स्त्री० हल, खेड़ी, पोतड़ी।

लिस्य० ना० पु० हलुआ आदि भोजन।

लिटाना० स० क्रि० सोलाना, पौढ़ाना।

लिट्टी० ना० स्त्री० टिकिया, अंगाकड़ी, बाटी, भौरी।

लिथड़ना० अ० क्रि० लथड़ना।

लिथाड़ना० स० क्रि० लथेड़ना।

लिपटना० अ० क्रि० चिपकाना, चिपटना, सटना।

लिपटाना० स० क्रि० सटाना, लगाना, चिपटाना।

लिपड़ी० ना० स्त्री० बहुत दिनों की पगड़ी।

लिपवाना० } स० क्रि० गोमय आदिसे पोतवाना।
लिपाना० }

लिपि० ना० स्त्री० हस्ताक्षर, लिखापत्र, लेख, खत।

लिपिकर० ना० पु० लेखक।

लिप्त० गु० लीपागया, लीन, मशगूल।

लिये० अव्य० निमित्त, कारण, वास्ते।

लिवाना० स० क्रि० ग्रहण करवाना।

लिवालाना० स० क्रि० लेआना, बुलालाना।

लिवैया० ना० पु० लेवैया।

लिसौड़ा० ना० पु० लसोड़ा।

लिहाड़ा० गु० नीच, कुत्सित।

लीक० ना० स्त्री० गाड़ीका मार्ग, पगडण्डी, मर्याद, कलंक, लकीर।

लीख० ना० स्त्री० छोटाकृमिकीट, अर्थात् जूआं।

लीचड़० गु० कृपण, कंजूस, सूम।

लीची० ना० स्त्री० फल विशेष।

लीझी० ना० स्त्री० गादि, तरछट।

लीतरा० ना० पु० पुराने जूता।

लीद० ना० स्त्री० घोड़ेकी विष्ठा।

लीन० गु० तन्मय, डूबाहुआ, मिलाहुआ, लायक, अच्छा, योग्य।

लीम० ना० पु० सन्धि, मेल, मिलाप।

लीर० ना० स्त्री० चिट, धज्जी।

लील० ना० पु० नील, गु० नीला।

लीलना० स० क्रि० निगलना, घूंटना।

विश्राम० ना० पु० सुख, चैन, कल।
विश्राविगंधा० ना० स्त्री० आहुवेर।
विश्लेष० ना० पु० वियोग।
विश्व० ना० पु० जगत्, देवतोंकी जाति जिसमें दशावसु इत्यादि हैं, सोंठ, सव।
विश्वकर्मा० ना० पु० देवतों का थवई।
विश्वगन्धिका० ना० स्त्री० आहुवेर।
विश्वदेवा० ना० पु० गंगेरुवा।
विश्वनाथ० ना० पु० काशी में प्रधानशिव।
विश्वभेषज० ना० पु० सोंठ।
विश्वम्भर० ना० पु० परमात्मा, ईश्वर।
विश्वम्भरा० ना० स्त्री० पृथ्वी, धरती।
विश्वरूप० ना० पु० सर्वरूप, ईश्वर, विराट् तन।
विश्वरूपक० ना० पु० काला अगरु।
विश्वविमोहन० ना० पु० कामदेव।
विश्वसर्ग० ना० पु० ब्रह्मा, कर्त्ता, विधाता।
विश्वामित्र० ना० पु० मुनिविशेष, धनुर्वेद कर्त्ता।
विश्वास० ना० पु० प्रतीत, भरोसा, प्रत्यय।
विश्वासघात० ना० पु० विश्वास का हनन।
विश्वासघाती० ना० पु० विश्वास का घात कर्त्ता, जो मित्रतामें छलकरे।
विश्वासी० गु० प्रतीत वा भरोसा रखनेहारा।
विश्वेश्वर० ना० पु० विश्वनाथ, भगवान्।
विश्वौषधि० ना० स्त्री० सोंठ।
विष० ना० पु० गरल, हलाहल।
विषण० ना० पु० ब्रह्मा, सूर्य्य।
विषद० गु० विशद, श्वेत, गोरा, ठेठ।
विषधर० ना० पु० सांप, सर्प, ग्रामहदेव।
विषध्वंसी० ना० पु० नागरमोथा।
विषपुष्पक० ना० पु० मैनफल।
विषम० गु० अयुग्म गिनती यथा ३।५।७ जो बराबर न हो, असम, कठिन, भयानक, ना० पु० ज्वरविशेष।
विषमत्रिभुज० ना० पु० जिसकी भुजा तुल्य न हों।
विषमान० ना० पु० औषधि या विषविशेष।
विषमुष्टक० ना० पु० महानीम।
विषय० ना० पु० इन्द्रियां जिन वस्तुओंको ग्रहण करती हैं यथा स्वाद, रंग, रूप, रस, भोगादि, काम, बात, अर्थ, अव्य० लिये, मध्ये।
विषयक० गु० संसारी जगत् के।
विषयी० गु० जो विषयों में आसक्त।
विषवैद्य० ना० पु० जांगलिक, गारुडि जो सर्पादि काटेका विष उतारता है।
विषहा० गु० जो विषसे भरा है।
विषाण० ना० पु० पशुके सींग।
विषाद० ना० पु० थकाई, उदासी, दुःख।
विषादी० गु० उदासी, थका, दुःखी।
विषानिका० ना० स्त्री० मेढासिंही।
विषुव० } ना० पु० जब दिन रात समान होता है उसीका नाम।
विषुवत्० }
विषुवत्काल० ना० पु० जिस समय सूर्य्य विषुवत् रेखापर रहते हैं।
विषुवद्रेखा० ना० स्त्री० रेखा, भूमि के ऊपर शून्य में समान सूत डालने से जो रेखा कल्पित है।
विषे० अव्य० में, बीच, मध्य।
विष्कर० ना० पु० मुर्गा।
विष्ठा० ना० स्त्री० बीट, मल, गुह।
विष्ठाकृमि० ना० पु० विष्ठा का कीड़ा।
विष्टि० ना० स्त्री० भद्रा, कुयोग।
विष्टर० ना० पु० आसनविशेष।
विष्टरश्रवा० ना० पु० विष्णु, नारायण।
विष्णु० ना० पु० साधु, मनुष्य, सूर्य, अग्नि, वसु, श्रीनारायण।
विष्णुकान्ता० ना० स्त्री० पौधाविशेष, कोआगोडी।
विष्णुपद० ना० पु० आकाश, छन्दविशेष, गीतविशेष।

लीला० ना० स्त्री० क्रीड़ा, विहार, खेल, चरित्र, गु० नीलवर्ण ।

लीलाइच० } गु० ख्यालहीमें लीलाके प्रकार।
लीलावत्० }

लीलावती० ना० स्त्री० गणित की पुस्तक विशेष ।

लुक० ना० पु० गिरनेहारा, तारा, लूक।

लुकना० अ० क्रि० छिपना ।

लुका० गु० गुप्त ।

लुकाञ्जन० ना० पु० अंजनविशेष जिसके लगाने से मनुष्य अदृश्यहो जाता है ।

लुकान० गु० गुप्तहुआ, छुपा, ना० स्त्री० छिपावट ।

लुकाना० अ० क्रि० छिपना, स० क्रि० छिपाना, गुप्त करवाना ।

लुकावना० स० क्रि० छिपावना, गुप्तकरवाना ।

लुगाई० ना० स्त्री० औरत, स्त्री ।

लुंगा० ना० स्त्री० मधुककड़ी ।

लुंगी० ना० स्त्री० धोती विशेष ।

लुच० गु० निरा नग्न ।

लुचई० ना० स्त्री० पूरीविशेष ।

लुचपन० ना० पु० नष्टता, अधमाई, शुहदपन ।

लुच्चई० ना० स्त्री० लुचपन, कुकर्म ।

लुच्चा० ना० पु० कुकर्मी, लुचपन करनेहारा ।

लुजलुजा० गु० लजलजा ।

लुंज० } गु० अपाहिज, लूला, हाथोंसे हीन ।
लुंजा० }

लुटना० अ० क्रि० लूटहोजाना, लूटजाना ।

लुटवैया० ना० पु० लुटेरा ।

लुटाना० स० क्रि० गवाना, उड़ाना, लूटे करवाना ।

लुटिया० ना० स्त्री० छोटालोटा ।

लुटेरा० } ना० पु० लूट करनेहारा, उड़ाऊ ।
लुटेरू० }

लुट्टस० ना० पु० लूट, बिगाड़, सत्यानाश ।

लुड़का० ना० पु० कानका भूषणविशेष ।

लुड़खना० } अ० क्रि० टमेलाना, निकल जाना ।
लुढ़कना० }

लुढ़ना० अ० क्रि० लुढ़कना ।

लुढ़ाना० स० क्रि० गिरादेना, ढगराना ।

लुढ़िया० ना० स्त्री० छोटा सोद ।

लुढ़ियाना० स० क्रि० कपड़े को खड़ा करके दूसरे बार सीना ।

लुण्डा० गु० बांडा, पुच्छहीन ।

लुतरा० ना० पु० बड़बड़िया, उधर की इधर और इधर की उधर करने हारा ।

लुपरी० ना० स्त्री० भोजनविशेष ।

लुपलुप० ना० पु० चभ चभड़ ।

लुस० गु० गुप्त, लूट, नाश ।

लुब्ध० गु० लालची, लोभी ।

लुब्धक० ना० पु० बधिक, लुब्धा, लम्पट ।

लुभ ना० स० क्रि० ललचाना, जीभगाना ।

लुम्पक० ना० पु० राजाविशेष, नाशक ।

लुम्पित० गु० मिटायागया, नाशित ।

लुहण्डा० ना० पु० लोहेका पात्रविशेष ।

लुहरा० ना० पु० छोटा ।

लुहांगी० ना० स्त्री० लाठी जिसमें लोहालगा होता है ।

लुहार० ना० पु० लोहकार, जातिविशेष ।

लुहारिन० ना० स्त्री० लुहार की जोरू ।

लू० ना० स्त्री० ज्येष्ठ बैशाख की गरम वायु ।

लूआट० गु० लूकट ।

लूक० ना० पु० अग्निकी लुकठी, पतिततारा ।

लूकट० गु० अधजला ।

लूकटी० ना० स्त्री० करेलनी, छोटालूकट ।

लूकना० अ० क्रि० लू से जलना ।

लूकवाई० ना० स्त्री० अगवाही, कहीं २ दीवालीको जलाकर घरके बाहर डालते हैं ।

लूका० ना० पु० जलती हुई चिनगारी ।

लूख० ना० स्त्री० आंच, लूका ।

लूट० ना० स्त्री० वस्तु का बरबस छीनना ।

विष्णुपदी० ना० स्त्री० श्रीगंगाजी।
विष्णुपद्य० ना० पु० विष्णु का भजन।
विष्णुवल्लभा० ना० स्त्री० लक्ष्मी, तुलसी।
विस० सर्व० उस।
विसर्ग० ना० पु० दो बिन्दुमात्र वर्णविशेष अः
विसर्जन० ना० पु० विदा, त्याग, दान, पूरा।
विसारन० ना० पु० विस्मरण।
विसूरति० क्रि० चिन्ता, दुबिधा।
विस्तर० } ना० पु० फैलाव, पसराव, घेरा-
विस्तार० } घाल, चौड़ाव, ग्रसार।
विस्तीर्ण० गु० बड़ा, फैलाहुआ, फैला।
विस्तृत० गु० फैलाया, पसारा, विस्तारयुत।
विस्फोटक० ना० पु० फोड़ा, चेचक, माता।
विस्मय० ना० पु० आश्चर्य, अचंभा, शोक, सन्देह, शंक।
विस्मरण० ना० पु० भूल, चूक, भुलाहट।
विस्मित० गु० आश्चर्यित, सचम्भित, चकित, चिन्तित।
विस्मृत० ना० स्त्री० भूल भुलाहट।
विस्वादु० गु० स्वादहीन, नीरस।
विहग० ना० पु० पंछी, विहंग, चिड़िया।
विहगेश० ना० पु० गरुड़।
विहंग० ना० पु० पक्षी, चिड़िया।
विहङ्गपति० ना० पु० गरुड़।
विहंगम० ना० पु० पक्षी, विहग।
विहंगराज० ना० पु० गरुड़, वैनतेय।
विहण्डन० ना० पु० काटन, छेदन, भेदन।
विहरण० ना० पु० गमन।
विहरना० अ० क्रि० फटना, तड़कना।
विहसना० अ० क्रि० हसना, खिलना।
विहाय० अव्य० त्याग, छोड़, सिवाय।
विहायस० ना० पु० आकाश।
विहायसी० ना० पु० पक्षी, चिड़िया।
विहार० ना० पु० क्रीड़ा, आनन्द, ऐश।
विहारस्थली० ना० स्त्री० क्रीड़ाघर।
विहारी० गु० क्रीड़ाकारक, चंचल, चपल।
विहित० गु० उचित।
विहीन० गु० त्यागित, रहित, अतिहीन, अतिनिकृष्ट, नीचतर।
विह्वल० गु० व्याकुल, घबरा।
विक्षिप्त० गु० उन्मत्त, छुपा।
विक्षेप० ना० पु० व्याकुलता, त्याग, फेंक, विघ्न।
विज्ञ० गु० चतुर, निपुण, विद्वान्।
विज्ञता० ना० स्त्री० निपुणता, चातुर्य, ज्ञानकारी।
विज्ञप्ति० ना० स्त्री० विनती, विनय।
विज्ञान० ना० पु० विशेषज्ञान, अनेकविधि, आश्चर्य रस।
विज्ञाननिधान० ना० पु० महाज्ञानी, महाज्ञाती, अध्यात्मज्ञाता, ब्रह्मवादी।
विज्ञानी० गु० परमज्ञानी, अतिचतुर, महा पण्डित।
विज्ञापन० ना० पु० जतावना, चितावन।
वीचि० } ना० स्त्री० लहरी, मौज।
वीचिका० }
वीज० ना० पु० मूल, कारण, मिंगा, पानी।
वीणा० ना० स्त्री० तम्बूरह, बाजाविशेष।
वीतराग० ना० पु० विरागयुक्त, वैरागी।
वीथिका० } ना० स्त्री० गली, मार्ग, बाट, राह।
वीथी० }
वीय० गु० दो, २
वीर० ना० पु० शूर, सुभट, बहादुर, भाई।
वीरता० ना० स्त्री० } शूरमापन, बहादुरी।
वीरत्व० ना० पु० }
वीरपुष्पा० ना० स्त्री० सहदेवी पौधा।
वीरभद्र० ना० पु० शिवगणविशेष।
वीरभाव० ना० पु० सामर्थ्य, वीरता, बहादुरी।
वीरभूमि० ना० स्त्री० युद्धस्थान, ना० पु० बंगालदेश में एक जिलाह।

वीररस० ना० पु० काव्यरसविशेष, वीरता।
वीरवृक्ष० ना० पु० भिलावां वृक्ष।
वीरसेन० ना० पु० आड़ू।
वीरा० ना० पु० केला ( कदली अन्यनी मोचा रम्भावीरापरच्छदा, इति निघण्टे ) काकोली, धान।
वीर्य० ना० पु० बीज, सामर्थ्य, बल।
वीर्यकर० ना० पु० उड़द धान।
वुर्हा० अव्य० उसी समय या उसी स्थान में, यहीं।
वुरला० } ना० स्त्री० मीठी तुम्बी, लौकी, राम
वुली० } तुरई (तुम्बिमिष्टा महातुम्बी राजला मुरला वुधी इति निघण्टे)।
वृक० ना० पु० भेड़िया, हुण्डार, पपीहा पक्षी, दैत्यविशेष।
वृत्त० ना० पु० गोल, गोलाकार, दैत्यविशेष।
वृत्तखण्ड० ना० पु० जो दो त्रिज्याओं और मध्यस्थ चापसे घिरा हो, वृत्तका टुकड़ा।
वृत्तफल० ना० पु० लालकंगा।
वृत्ताश० ना० पु० गोलका अंश।
वृत्तान्त० ना० पु० समाचार, पत्री, कथा, कहानी।
वृत्तार्द्ध० ना० पु० गोलार्द्ध, गोलका आधा।
वृत्ति० ना० स्त्री० आचरण, स्वभाव, धन्धा, जीविका, व्यवहार, सूत्रका अर्थ, टीका।
वृथा० अव्य० व्यर्थ, झूठा, निष्फल, बेमतलब।
वृद्ध० गु० बूढ़ा।
वृद्धक० गु० वृद्धिकारक, बढ़ानेहारा।
वृद्धतम० गु० बहुतबूढ़ा।
वृद्धता० ना० स्त्री० बुढ़ापा, वृद्धपन।
वृद्धप्रपितामह० ना० पु० प्रपितामहका पिता।
वृद्धप्रपितामही० ना० स्त्री० प्रपितामहकी माता।
वृद्धश्रवा० ना० पु० इन्द्र।
वृद्धा० ना० स्त्री० डोकरी, बुढ़िया।

वृद्धापन० ना० पु० वृद्धता, बुढ़ापा।
वृद्धावस्था० ना० स्त्री० बुढ़ापा, वृद्धता।
वृद्धि० ना० स्त्री० बढ़ती, बाढ़, अधिकता।
वृन्तफला० ना० स्त्री० अखरोट।
वृन्ता० } ना० पु० भांटा, बैंगन।
वृन्ताकी० }
वृन्द० ना० पु० समूह, यूथ, झुण्ड, ढेर।
वृन्दा० ना० स्त्री० तुलसी, देवीविशेष जो वृन्दावन में है।
वृन्दारक० ना० पु० देवता, सुर।
वृन्दावन० ना० पु० तीर्थ वा नगरविशेष।
वृश्चिक० ना० पु० बिच्छू, आठवीं राशि।
वृश्चिकाली० ना० स्त्री० मेढ़ासिंगी।
वृष० ना० पु० बैल, दूसरीराशि, कर्ण का पुत्र, इन्द्र, कामदेव, धर्म, सत्तापौधा।
वृषकेतु० ना० पु० श्रीमहादेवजी, कर्णका पुत्र।
वृषदंश० } ना० पु० बिलावपशु, बिलाव
वृषदंशक० } महाभारत भीष्मपर्वणि ०शिर्षा ( चत्वारिंशत्सहस्राः वृषदंशस्य चोच्यते, यथा पुत्र तेरावी रोशनियमेवचा ० )।
वृषभ० ना० पु० बैल, धर्म, दैत्यविशेष।
वृषभध्वज० ना० पु० श्रीमहादेवजी।
वृषभानु० ना० पु० श्रीराधाजीका पिता।
वृषभाक्षी० ना० स्त्री० इन्द्रवारुणी।
वृषा० ना० स्त्री० अडूसा।
वृषादित्य० ना० पु० वृषराशिके सूर्य।
वृष्टि० ना० स्त्री० मेह, वर्षा, बरसात।
वृष्टिरांची० ना० स्त्री० गारि, श्योपुधि।
वृष्यगन्धा० ना० स्त्री० पिंडालू।
वृह० ना० पु० चलना, बढ़ना।
वृहती० ना० स्त्री० बड़ी कटाई।
वृहत्० गु० बड़ा, चौड़ा।
वृहत्खण्ड० ना० पु० बड़ा टुकड़ा, बड़ा खण्ड।
वृहत्फला० ना० स्त्री० जामुन, कलिंद, ककड़ी, चचेंडा।

शुचा० ना० स्त्री० पवित्रता, पावनता, पाकी।

शुचि० गु० श्वेत, पवित्र, शुद्ध, पाक।

शुचिद्दीय० गु० सामान्य जो मनते पवित्र हो, विशेष्यार्थ, पतिव्रता।

शुंठि०
शुंठी० } ना० स्त्री० सोंठि।

शुंड० ना० सूंड़, हाथी की नाक।

शुंदि० ना० स्त्री० उजेलापाल।

शुद्ध० गु० पवित्र, निर्दोषी, अकेला, ठीक।

शुद्धता० ना० स्त्री० पवित्रता, ठीकहोना।

शुद्धि० ना० स्त्री० पवित्रता, सुधराव, खबर।

शुद्धोचार० ना० पु० ठीकपाठ।

शुन०
शुनक० } ना० पु० कुत्ता।

शुभ० गु० भला, अच्छा, भाग्यवान्, ना० पु० कल्याण, सुभाग, सौभाग।

शुभग० गु० अच्छा, भाग्यवान्।

शुभगुण० ना० पु० अच्छेगुण, ज्ञानादि।

शुभंकर० गु० मंगलकारी, कृपालु।

शुभचिन्तक० गु० अच्छाचाहनेहारा, खैरख्वाह।

शुभा० ना० स्त्री० सुधा, शोभा, सिद्धिविशेष, परखी और बकरी।

शुभ्रांशु० ना० पु० चन्द्रमा।

शुभ्रांसिता० ना० स्त्री० वंशरोचन।

शुभ्र० गु० श्वेतवर्ण, उजला, सुन्दर।

शुभ्रपुष्प० ना० पु० पोस्ता का पौधा।

शुम्भ० ना० पु० दैत्यविशेष जो दुर्गाने बधा।

शुशकारना० अ० क्रि० अहेर करने में कुत्तेको हुसकाना वा दौड़ाना।

शुशकारी० ना० स्त्री० कुत्तेको हुसकानेका काम।

शुश्रूषा० ना० स्त्री० सेवा, टहल, कहना, बोलना, सुननेकी इच्छा।

शुष्क० गु० सूखा।

शुष्कास्थि० ना० पु० सूखीहड्डी।

शूकर० ना० पु० सूअर, वराह, श्री विष्णुका तृतीयावतार।

शूकरक्षेत० ना० पु० वाराहक्षेत्र, पचर्कागार।

शूता० ना० स्त्री० कुम्भीपौधा।

शूद्र० ना० पु० चौथावर्ण, नीचजाति।

शूद्रता० ना० स्त्री० नीचपन, नीचता।

शूद्रा० ना० स्त्री० शूद्रजाति की स्त्री।

शूद्री० ना० स्त्री० शूद्र की स्त्री।

शून्य० गु० सूना, खाली, एकान्त, ना० पु० बिन्दु।

शून्यता० ना० स्त्री० सूनापन, खाली होना।

शून्यवादी० ना० पु० नास्तिक, काफिर, जैनधर्मी।

शूर० ना० पु० सूर्य, सूअर, सर्प, गु० बहादुर।

शूरता० ना० स्त्री० वीरता, सूरापन, बहादुरी।

शूरत्व० ना० पु० शूरता।

शूरवीर० ना० पु० रावत, योद्धा, वीर।

शूरसेन० ना० पु० वसुदेवजी के पिता, मथुरा के पास देशविशेष।

शूर्प० ना० पु० सूप, सूप, छाज।

शूर्पणखा० ना० स्त्री० रावण की बहन।

शूल० ना० पु० हथियार, बड़ी पीड़ा, त्रिशूल, बबूल का कांटा, दर्द, रोगविशेष।

शूलनाशन० ना० पु० हींग।

शूली० ना० पु० श्रीशिवजी, शूलरोगग्रस्त, सूली।

शृकाल०
शृगाल० } ना० पु० गीदड़, सियार।

शृंखल० ना० पु० बन्धनविशेष, सांकल, सिकड़ी, जंजीर।

शृंखला० ना० स्त्री० कटिबन्धन, बाहुबन्द, घुन्ना, सिलसिला, जंजीर।

बृहद्दला० ना० स्त्री० सहदेवी पौधा।
बृहद्राज० ना० पु० कसेरू।
बृहद्भानु० ना० पु० सूर्य, अग्नि।
बृहस्पति० ना० पु० पांचवां ग्रह, देवपुरोहित।
बृहस्पतिवार० ना० पु० पांचवांवार, बिहफे।
वृक्ष० ना० पु० पेड़, तरवर।
वृक्षकन्दा० ना० स्त्री० विदारीकन्द, मूसली।
वृक्षमूल० ना० पु० वृक्षकी जड़।
वृक्षमूलस्थली० ना० स्त्री० थाला, थांवला।
वृक्षवल्ली० ना० स्त्री० विदारीकन्द।
वृक्षसारक० ना० पु० गूमा, पौधाविशेष।
वेग० ना० पु० उतावली, फुर्त्ती, अव्य० शीघ्र।
वेगगामी० } गु० उतावला, शीघ्रगामी, जल्द।
वेगवती० }
वेगवान्० ना० पु० पवन, चीतापशु, गु० वेग-गामी।
वेगि० } अव्य० शीघ्र, जल्द।
वेगी० }
वेणी० ना० स्त्री० त्रिवेणी अर्थात् प्रयाग में गंगा यमुना सरस्वती का संगम, स्त्रियों की चोटी।
वेणु० ना० पु० वंशी, मुरली, बांस, राजाविशेष।
वेणुधर० ना० पु० श्रीकृष्णचन्द्र, बाजीगर।
वेणुवा० ना० पु० वंशरोचन, बाजीगर, ठग, चालाक।
वेतस० ना० पु० उजरत, मिहनताना।
वेतम० ना० पु० अम्लवेत।
वेताल० ना० पु० पिशाचविशेष, जिन।
वेत्ता० ना० पु० ज्ञाता, ज्ञानी, जाननेहारा।
वेत्र० ना० पु० बेंत।
वेत्रवती० ना० स्त्री० नदीविशेष।
वेत्रवन्ती० ना० स्त्री० नदीविशेष।
वेद० ना० पु० हिन्दूलोगों में आकाशीयपुस्तक जो चार हैं अर्थात् ऋग्, यजु, साम, अथर्वण।
वेदगिरा० ना० स्त्री० वेदवाणी ना० पु० मुनि-विशेष।
वेदत्रयी० ना० पु० त्रिवेद अर्थात् ऋग्, यजु, साम।
वेदन० } ना० स्त्री० पीड़ा, दुःख, दर्द।
वेदना० }
वेदविद्० गु० वेदवादी, वेदवक्ता, और वेद पाठक।
वेदव्यास० ना० पु० मुनिविशेष जिन्होंने वेदका संग्रह किया।
वेदाङ्ग० ना० पु० वेदका अंग अर्थात् शिक्षा १ कल्प २ व्याकरण ३ छन्द ४ ज्योतिष ५ निरुक्त ६।
वेदान्त० ना० पु० ईश्वर के विषयमें जो वार्त्ता वेद में निर्णीतहै उसका छओं उपनिषदमें संग्रह कियागया।
वेदान्तविद्या० ना० स्त्री० जो वेदान्त में है, आत्मज्ञान, ब्रह्मविचार।
वेदान्ती० गु० वेदान्त मतका ज्ञाता, आत्मवादी।
वेदिका० } ना० स्त्री० अग्निहोत्र, चौक, वेदी।
वेदी० }
वेध० ना० पु० छिद्र।
वेधक० ना० पु० छिदवैया, वेधकार।
वेधना० स० क्रि० छेदना।
वेधमुख्या० ना० स्त्री० कस्तूरी।
वेधी० ना० पु० वर्मा, वेधक।
वेरमयानक० ना० पु० मलयरात, मृतकरात।
वेला० ना० स्त्री० समय, सायत, काल।
वेशर० ना० स्त्री० बेसर।
वेश्म० ना० पु० घर, मकान।
वेश्या० ना० स्त्री० गणिका, पतुरिया, छिनाल।
वेष्टकेसी० ना० पु० मोचरस।
वेष्टन० ना० पु० बेठन, लपेटन।
वेष्टित० गु० जो चारों ओरसे ढका, पूरा।
वेश्म० ना० पु० वेश्म।
वै० अव्य० निश्चय।
वैकल० गु० व्याकुल, विकल।

